संस्कृत विद्यापीठ ग्रन्थमाला का 110 वाँ पुष्प

# अद्वैत वेदान्त में आभासवाद

प्रधान सम्पादक

प्रो. रमेश कुमार पाण्डेय

कुलपति

लेखक

डॉ. सत्यदेव मिश्र

सम्पादक

डॉ. शिवशंकर मिश्र



श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ

( मानित विश्वविद्यालय )

नई दिल्ली-110016

संस्कृत विद्यापीठ ग्रन्थमाला का 110 वाँ पुष्प

# अद्वैत वेदान्त में आभासवाद

प्रधान सम्पादक

**प्रो. रमेश कुमार पाण्डेय**

कुलपति

लेखक

**डॉ. सत्यदेव मिश्र**

सम्पादक

**डॉ. शिवशङ्कर मिश्र**



**श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ**

(मानित विश्वविद्यालय)

**नई दिल्ली-16**

प्रकाशकः
श्रीलालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठम्
(मानित-विश्वविद्यालयः)
कुतुब सांस्थानिकक्षेत्रम्
नवदेहली-११००१६

आई.एस.बी.एन : 81-87987-86-3

प्रकाशनवर्षः - 2018



मूल्यम् : ₹ 410/-

मुद्रकः
**अमरप्रिंटिंगप्रैसः**
8/25 विजयनगरम्, देहली-११०००९
दूरभाषः : 9871699565, 8802451208

# नैवेद्यम्

भारतीयदर्शनानां मुख्यप्रयोजनं विद्यते यद् जीवेषु या प्रतिकूलवेदना भवति तस्याः निवृत्तिरिति। तत्र विश्वविश्रुतं विद्यते वेदान्तदर्शनमिति। महर्षिबादरायणैः यत् ब्रह्मसूत्रं प्रणीतं, तस्यानेकविधानि भाष्याणि सन्ति। ततो नूतनसिद्धान्तानामाविर्भावो जायते, तेषु भाष्येष्वन्यतमं भाष्यं शारीरकभाष्यं वर्तते। आद्यशङ्कराचार्येण भाष्यमिदं प्रणीतम्। जीवब्रह्मैक्यस्य निरूपणमत्रोपलभ्यते। दर्शनेऽस्मिन् बिम्बवादस्य, प्रतिबिम्बवादस्य, अवच्छेदवादस्य च प्रतिपादनं विद्यते। प्रतिबिम्बवादस्यैवापरं नाम आभासवादो वर्तते। ब्रह्मणः अपरिच्छिन्नत्वं, कार्यकारणभावः, कारणाभासः, कार्याभासः, अविद्यायाः स्वरूपं मोक्षस्य साधनानि, भर्तृहरेः सिद्धान्तः, सर्वज्ञात्ममुनेः मतम्, आभासस्य भेदः, मोक्षस्य स्वरूपं भेदश्चेति सिद्धान्तानाश्रित्य आचार्यप्रवरैः डॉ. सत्यदेवमिश्रैः **'अद्वैतवेदान्त में आभासवाद'** इति न्यरूपि।

मधुसूदनसरस्वतीमहोदयः न्यरूपयत् यत् "तस्य च प्रतिबिम्बस्य सत्यत्वमेवेति प्रतिबिम्बवादिनः मिथ्यात्वमेवेति आभासवादिनः। स्वरूपे तु न विवाद इत्यन्यदेतत्।" न्यायरत्नावल्यां ब्रह्मानन्दैरुच्यते सोपाध्याभासस्य वार्तिकमते मिथ्यास्वरूपत्वस्वीकारात् एवं प्रतिबिम्बस्य उपाध्यन्तर्गतत्व-शिष्टरूपत्वमिति विवरणकारादिमते, धियश्चेतनविषयकत्वात्प्रतिबिम्बस्वरूप-मुपाध्यन्तर्गतमारोपितं मिथ्येति वार्तिककारादिमते" अनेन रूपेण बिम्बस्य प्रतिबिम्बस्य वा स्वरूपमुपलभ्यते।

ग्रन्थोऽयं प्रतिबिम्बस्य बिम्बस्य वा स्वरूपं यथाशास्त्रं प्रतिपादयति तदर्थमेतद्ग्रन्थप्रणेतारं प्रति कृतज्ञतामभिव्यनज्मि। ग्रन्थस्यास्य प्रकाशनेन संस्कृतज्ञानां, शोधकर्तॄणां सामान्यजनानां च कृते महोपकारो भविष्यतीति ज्ञात्वा मोमुद्यते मे मनः।

**प्रो. रमेशकुमारपाण्डेयः**
कुलपतिः

# प्रास्ताविकम्

आचार्यसत्यदेवमिश्रः "अद्वैतवेदान्त में आभासवाद" इत्यत्र बिम्बस्य प्रतिबिम्बस्य च स्वरूपं शास्त्ररीत्या न्यरूपयत्। बिम्बचैतन्यम् अज्ञानोपाध्यन्तर्गतचैतन्यम् इत्यनेन बिम्बस्य स्वरूपमुपलभ्यते। उपाध्यन्तर्वर्तित्वे सति उपाध्यन्तर्गतरूपाभिन्नबहि:स्थितत्वं बिम्बत्वमिति। कुत्रचित् तादृशधर्मशून्यत्वे सति उपाधिसन्निहितत्वं बिम्बत्वमित्यपि बिम्बस्य लक्षणमुपलभ्यते। प्रतिबिम्बस्य लक्षणन्तु दर्पणाद्युपाध्यन्तर्गतत्वे सति औपाधिकपरिच्छेदशून्यत्वे च सति बहिः स्थितस्वरूपकत्वं प्रतिबिम्बत्वमिति। केचन वदन्ति औपाधिकपरिच्छेदशून्यत्वे च सति बहि:स्थितस्वरूपकत्वं प्रतिबिम्बत्वम्। एवञ्च बिम्बमेव उपाधिस्थत्वादिविशिष्टं प्रतिबिम्बमिति। अपरे तु उपाध्यन्तर्गतत्वविशिष्टबिम्बरूपत्वम्। वस्तुतः प्रतिबम्बं तदेव अस्ति यदुपाध्यन्तर्गतमेव प्रतीयते परन्तु उपाधिकृतपरिच्छेदैः शून्यमस्ति अथ च बहिः स्थितं भवति। बिम्बं तदेव वर्तते यदुपाध्यन्तर्गतं प्रतीयते। मधुसूदनसरस्वतीमहोदयेन प्रतिबिम्बस्य विषये निरूपितं यत् प्रतिबिम्बमुखमेव दर्पणस्थं न तु मुखमिति प्रतिबिम्बदर्पणस्थत्वानुभवेन कथं प्रतिबिम्बत्वस्य तत्स्थत्वगर्भतेति वाच्यम्। अविद्योपहितस्य अविद्याश्रयत्ववत् दर्पणाश्रितत्वादिति। प्रतिबिम्बस्यैव अपरं नाम आभासवादो विद्यते। तस्यैव विवेचनमत्रोपलभ्यते। ग्रन्थोऽयमद्वैतवेदान्तस्य प्रतिबिम्बवादं प्रकाशयति। आचार्यवाचस्पतिमिश्रस्य यदवच्छेदवादो वर्तते तस्यापि निरूपणमत्र वर्तते लेखकस्य ज्ञत्वं पाण्डित्यं नूतनतथ्याविर्भावकत्वञ्च परिलक्ष्य तस्य स्वावधिकोत्कर्षत्वञ्च विज्ञाप्य विरमामि।

**प्रो. हरेराम त्रिपाठी**

मानविकी आधुनिकज्ञानशोधविभागाध्यक्षः

## सम्पादकीयम्

शांकराद्वैतनये चिदात्मनो ब्रह्मणो जीवभावापादनाय त्रयो वादा आभासवादः प्रतिबिम्बवादोऽच्छेदवादश्च स्वीक्रियन्ते। तत्र प्रथमः श्रीसुरेश्वराचार्याभिमतः, द्वितीयः श्रीपद्मपादाचार्याभिमतस्तृतीयश्च श्रीवाचस्पति- मिश्राभिमतः। अनेन आभासेनैव निर्गुणनिर्विकारं निष्कलं निरंशं च ब्रह्म अविद्यासान्निध्येन जीवभावापन्नं जगद्भावापन्नं च भवति। यथा– **एवमेवाप्त-कामं सकलप्रवृत्तिनिवृत्तिहीनं कार्यकारणातीतं ब्रह्मदृश्यमान-सर्वप्रपञ्चप्रकाशनाय नालम्, तथावरणविक्षेपशक्तिका तमोरूपा अविद्यापि प्रपञ्चप्रकाशनाय नालम्। तदा स्वाभाससासिव्येनैवात्मा विषयान् प्रकाशयति** (बृ.उ.भा.वा. 4.3-89, 186, 369)। यथा च अज्ञानोपहितात्मा अज्ञानतादात्म्यापन्न स्वचिदात्माभासाविवेकादन्तर्यामी साक्षिभूतोजगत्कारणमीश्वर इति च कथ्यते, बुद्ध्युपहितश्च तत्तादात्म्यापन्नश्च स्वचिदाभासाविवेकाज्जीवः कर्ता भोक्ता प्रमातेति च कथ्यते इति वार्तिककारपादाः। प्रतिदेहं च बुद्धीनां भिन्नत्वात्तद्गतचिदाभासभेदेन तदविविक्तं चैतन्यमपि भिन्नमिव प्रतीयते। अज्ञानस्य तु सर्वत्राभिसत्वाद् तद्गतचिदाभासभेदाभावात्तदविविक्तसाक्षिचैतन्यस्य न कदाचिदपि भेदभानमिति (सिद्धान्तबिन्दुः 1) यथा– जीवो हि नाम देवताया आभासमात्रः (छा.उ. 6.3.2, शां.भा.) यथा च आभास एव चैष जीवः परमात्मनो जलसूर्यादिवत् प्रतिपत्तव्यः (ब्र.सू.शां.भा. 3.2.50) यथा च आभिमुख्येन अहमित्यपरोक्षेण भासत इत्याभासः प्रत्यक् चितो भासो नाम आभासः (ब.उ.शां.भा.वा. 2. 3..216) यथा च क्रियाकारकफलात्मक आभासः ईषदपि परमार्थवस्तु न स्पृशति तस्य मोहमात्रोपादानत्वात् (नैष्यकर्मसिद्धिः 2.51)। यथा च परिणामो हि मोहादेश्चिदाभासः सदेष्यते (बृ.उ.भा.वा. 4.3.494) आभासस्य मिथ्यात्वम्। यथा मुखाभासो यथादर्शे आभासश्चोदितो मृषा (उपदेशसाहस्री– 2.18.

88) श्रीमधुसूदनसरस्वतीभाग आभासम् अनिर्वचनीयं कथयति आभासस्यापि जडाजडविलक्षणत्वेन अनिर्वचनीयत्वात् (सि.वि.1)। आभासप्रतिबिम्बयोर्भेदः यथा ईषद्भासनभासः प्रतिबिम्बस्तथाविधः। बिम्बलक्षणहीनः सन् बिम्बवत् भासते हि स (पं.द. 8.32)। इत्थं च आभासश्चैतन्यगतसत्त्वादिलक्षणहीनोऽपि सत्त्वादिरूपतया प्रतीयते। यथा मुखलक्षणहीनोऽपि मुखाभासो मुखधर्मवान् भासते। एवं मुखाभासो मिथ्या अनिर्वचनीयः आपातरमणीयः दर्पणाद्युपाधि-स्थितिसमकालो विनाश्यः स्तद्वद् आभासोऽपि मिथ्या अचिन्त्य आपातरमणीयः अज्ञानाद्युपाधिस्थितिसमकालो निर्वत्यः। आभासो द्विप्रकारेणानुभूयते- कारणाभासरूपेण कार्याभासरूपेण च। यथा क्रियाकारकफलात्मक आभासः (नै.सि. 2.51) कारणाभासः अज्ञानगतः, कार्याभासः अज्ञानजन्यवस्तुगतः। कारणाभासस्योपादनं चैतन्यम्। कार्याभासस्योपादानमविद्या। आभाससान्निध्येन ब्रह्म जगद्रूपेण प्रथते। यथा एवमेवाप्तकामं स सफलप्रवृत्तिनिवृत्तिहीनं कार्यकारणातीतं ब्रह्म दृश्यमानसर्वप्रपञ्चप्रकाशनाय नालम्, तथा आवरण-विक्षेपशक्तिका तमोरूपाविद्यापि प्रपञ्चप्रकाशनाय नालम्। तदा स्वाभाससाचिव्येनैवात्मा विषयान् प्रकाशयति (बृ.उ.भा.वा. 4.3.89,186,361)। आभासवादप्रतिबिम्बवादयोरियान् भेदः बिम्बभूताच्चितः प्रतिबिम्बभूतो जीवोऽभिन्नः। आभासपक्षे आभासस्य न चितो भिन्नत्वमभिन्नत्वं तदुभयरूपत्वं वा अतो अनिर्ववचनीयत्वम् इत्थम् आभासस्य मिथ्यात्वम्, तथा च प्रतिबिम्बस्य सत्यत्वं प्रसिद्ध्यति।

प्रकृतेऽस्मिन् ग्रन्थे विद्वद्वरेण्याः विविधशास्त्रमर्मज्ञाः दर्शनसिद्धान्त-सिद्धाः प्रो. सत्यदेवमिश्रपादाः अद्वैतवेदान्ताभिमताभासवादसिद्धान्तस्य सर्वान् पक्षान् सविशदमुपस्थापितवन्तः। ये खलु वेदान्तदर्शनस्य जिज्ञासवः ते वेदान्तसिद्धान्तान् सारल्येनावगच्छेयुरिति धिया मिश्रमहाभागैर्विरचितो हिन्दीभाषया मण्डितः आभासवादसिद्धान्तप्रतिपादकोऽयं ग्रन्थः अध्येतृणां जिज्ञासूनाञ्च कृते अत्यन्तमुपकारको भविष्यतीति दृढ़ा मे मतिः।

**डॉ. शिवशङ्करमिश्रः**

सहाचार्यः, श्रीलालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठम्, नवदेहली-16

# अद्वैत वेदान्त में आभासवाद

यह ग्रन्थ शांकर वेदान्त के महत्त्वपूर्ण सम्प्रदायों में आभासवाद का पहला विशद और समीक्षात्मक अध्ययन है। दर्शनशास्त्र के लब्धप्रतिष्ठ विद्वान् डॉ. सत्यदेव मिश्र ने अपने इस ग्रन्थ में उपनिषदों से आभासवाद की उत्पत्ति सिद्ध करते हुए शंकर, सुरेश्वर, सर्वज्ञात्मन्, आनन्दगिरि तथा विद्यारण्य प्रभृति अद्वैताचार्यों के आभास-प्रस्थानों का विविक्त और प्रामाणिक निरूपण प्रस्तुत किया है।

ग्रन्थ को सात अध्यायों में निबद्ध किया गया है। प्रथम अध्याय दर्शनशास्त्र के उद्गम की पृष्ठभूमि से आरम्भ होकर उपनिषद् के स्वरूप और प्रतिपाद्य विषय पर चर्चा करते हुये श्रीमद्भगवद्गीता तथा ब्रह्मसूत्र को अवच्छेद, प्रतिबिम्ब और आभास का समर्थक कहकर विश्रमित होता है। द्वितीय अध्याय में शांकर ग्रन्थों में अवच्छेद की शब्दावली, प्रतिबिम्ब की शब्दावली तथा आभास की शब्दावली पर चर्चा के साथ आभास की शब्दावली के परिसर में जगज्जीव और ईश्वर का निरूपण प्रस्तुत किया गया है। तृतीय अध्याय सुरेश्वराचार्य प्रतिष्ठापित आभास-प्रस्थान के विशद विवेचन तथा बन्धन निवृत्ति के उपाय के सविस्तार वर्णन से आपूरित है। चतुर्थ अध्याय में सर्वज्ञात्ममुनि सम्मत आभास-प्रतिबिम्ब-समन्वयवाद पर आशातीत प्रकाश डाला गया है। पंचम और षष्ठ अध्याय क्रमशः आनन्दगिरि तथा विद्यारण्य सम्मत आभास-प्रस्थान पर चर्चा करता है। सप्तम अध्याय प्रत्यभिज्ञादर्शन के परिवेश में आभासवाद के समीक्षात्मक विवेचन के साथ उपसंहार को प्राप्त करता है। ग्रन्थ के अन्त में शब्दानुक्रमणिका का अकारादि क्रम प्रशंसनीय है। शब्दानुक्रमणिका के बाद ग्रन्थानुक्रमणिका सम्बद्ध है, जिसे

देखकर लेखक का पाण्डित्य तथा अगाध अध्ययन सहज सिद्ध हो जाता है।

यह ग्रन्थ अनेक भारतीय विश्वविद्यालयों के स्नातकोत्तर कक्षाओं के पाठ्यक्रम में सन्दर्भ ग्रन्थ के रूप में संस्तुत है। इस ग्रन्थ पर डॉ. सत्यदेव मिश्र को वर्ष 1979 में उत्तरप्रदेश संस्कृत अकादमी का 3000 रुपये का विशेष पुरस्कार प्राप्त हो चुका है।

**डॉ. सत्यदेव मिश्र**

# प्राक्कथन

आस्तिक दर्शनों में वेदान्त तथा वेदान्त में भी भगवान् शंकराचार्य प्रतिष्ठापित अद्वैत वेदान्त का महत्त्वपूर्ण स्थान है। श्रुति-स्मृति-युक्तिरूप उपनिषद्-गीता-ब्रह्मसूत्र के भाष्य ग्रन्थों और अन्य प्रकरण ग्रन्थों के माध्यम से अद्वैत वेदान्त के सिद्धान्तों के प्रतिपादन में शंकराचार्य ने स्थान-स्थान पर घटाकाश तथा सूर्य-चंद्रादि-प्रतिबिम्ब के दृष्टान्तों और अवच्छेद, प्रतिबिम्ब तथा आभास की शब्दावलियों का ग्रहण किया है। इन दृष्टान्तों और शब्दावलियों के वैविध्य के फलस्वरूप शंकरपरवर्ती वाचस्पति मिश्र, पद्मपादाचार्य तथा सुरेश्वराचार्य प्रभृति अद्वैत वेदान्तियों के द्वारा त्रिविध प्रस्थान प्रतिष्ठापित किये गये। इन्हें क्रमशः अवच्छेद, प्रतिबिम्ब और आभासवाद कहा जाता है। आलोच्य ग्रन्थ में सुरेश्वरप्रतिष्ठापित तथा अन्य अद्वैत वेदान्तियों के द्वारा अभिमत आभास के प्रस्थानों का समीक्षात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है। अवच्छेदादि पक्षों से आभास पक्ष के अन्तर के स्पष्टीकरण के लिए भामती तथा विवरण प्रस्थानों के मूलभूत सिद्धान्तों का ज्ञान अपरिहार्य है, अतएव यथास्थान इन प्रस्थानों के मुख्य सिद्धान्तों का भी उल्लेख कर दिया गया है।

विषय की दृष्टि से सम्पूर्ण ग्रन्थ सात अध्यायों में विभक्त है। प्रारम्भिकी अर्थात् प्रथम अध्याय में वेदान्त के प्रस्थानत्रयीभूत उपनिषदादि के प्रतिपाद्य सिद्धान्तों के संक्षिप्त विवेचन के उपरान्त उन श्रुति-स्मृति-वाक्यों तथा सूत्रों को संगृहीत किया गया है, जिनके द्वारा अवच्छेद, प्रतिबिम्ब तथा आभासवाद का समर्थन हो सकता है। द्वितीय अध्याय में शंकराचार्य के मूलभूत सिद्धान्तों का प्रतिपादन है। शंकराचार्य तथा उनके सिद्धान्तों के विषय में डॉ. राधाकृष्णन् आदि विद्वानों के द्वारा अनेक विद्वत्तापूर्ण

ग्रंथ लिखे जा चुके हैं। अतएव यहां केवल उन्हीं शांकर सिद्धान्तों का विवेचन किया गया है जो अवच्छेद, प्रतिबिम्ब तथा आभास की शब्दावलियों पर आधृत हैं तथा जिनकी आधारभूमि पर अवच्छेद, प्रतिबिम्ब तथा आभास प्रस्थानों के प्रासाद सम्प्रतिष्ठित हुए हैं। तृतीय अध्याय में सुरेश्वर प्रतिष्ठापित आभास प्रस्थान के विशद विवेचन के साथ मुख्य सिद्धान्तों के प्रसंग में अन्य अद्वैत वेदान्तियों के मतभेदों को संनिवेश कर दिया गया है, जिससे आभास पक्ष की मौलिकताओं का सहज समधिगम हो सके। चतुर्थ अध्याय में सर्वज्ञात्ममुनि की आभास-प्रतिबिम्ब दोनों प्रस्थानों की समन्वयवादिता सिद्ध की गयी है तथा उनके प्रमुख सिद्धान्तों के निरूपण के अनन्तर ईश्वर और जीव के स्वरूप में तदभिमत प्रतिबिम्ब एवं आभास के समन्वय का सिद्धान्त निरूपित किया गया है। पंचम अध्याय में अद्वैत वेदान्त के लब्धप्रतिष्ठ टीकाकार आभासवादी आनन्दगिरि के प्रस्थान का प्रतिपादन करते हुए उनके मौलिक सिद्धान्तों का तुलनात्मक अध्ययन किया गया है। षष्ठ अध्याय में सर्वप्रथम उन मान्यताओं के साथ असम्मति प्रकट की गयी है जो विद्यारण्य के आभासवादित्व का समर्थन नहीं करतीं। इसके पश्चात् उनके आभास प्रस्थान के मुख्य वैशिष्ट्यों का निरूपण है। उक्त प्रस्थान के अध्ययन के पश्चात् यह आवश्यक हो जाता है कि अद्वैत वेदान्त के अन्य अवच्छेद तथा प्रतिबिम्ब पक्षों से, प्रत्यभिज्ञा के आभास से तथा पाश्चात्य दार्शनिक ब्रैडले के आभास से आभासवादियों के आभास का अन्तर स्पष्ट किया जाय। अतः उपसंहार में इनके पारस्परिक अन्तरों का उल्लेख कर दिया गया है तथा तत्पश्चात् ग्रंथ के निष्कर्ष के रूप में आभासवाद के उन व्यावर्तक अंगों का मूल्यांकन प्रस्तुत किया गया है, जिसके कारण इस प्रस्थान को अद्वैत वेदान्त में महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है।

प्रस्तुत ग्रंथ पी-एच. डी. का शोध प्रबन्ध है जो गुरुदेव डॉ. वीरमणि प्रसाद उपाध्याय के निर्देशन में पूर्ण हुआ था। इसके रचना-काल में उनसे जो आन्तरिक सहायता मिली थी, उसके लिए मैं उनका चिर

ऋणी हूँ। इस ग्रंथ पर उन्होंने जो विद्वत्तापूर्ण आमुख लिखा है, वह मेरे प्रति उनके अगाध स्नेह का परिणाम है।

आदरणीय बाबूजी-श्री अनिरुद्ध पति त्रिपाठी, अवर सचिव, बिहार विधान सभा, पटना, श्रद्धेय अग्रजत्रय-श्री यादवेन्द्र प्रसाद मिश्र, पं. हरीन्द्र प्रसाद शास्त्री, श्री कामाक्षा प्रसाद मिश्र, डॉ. आर.सी. शर्मा, प्रो. एन.एन. बनर्जी, डॉ. पी.डी. चतुर्वेदी (पिलानी), डॉ. अतुलचन्द्र बनर्जी, डॉ. हेमचन्द्र जोशी, डॉ. शिवशंकर अवस्थी (गोरखपुर), डॉ. शिव शेखर मिश्र (लखनऊ), प्रो. वी. वेङ्कटाचलम् (उज्जैन), डॉ. टी.एम.पी. महादेवन्, डॉ. आर. बालसुब्रह्मण्यम् (मद्रास), डॉ. ध्रुवमणि चतुर्वेदी तथा डॉ. उमेश्वर सिंह विष्ट (इलाहाबाद) प्रभृति विद्वानों ने मुद्रण की अवधि में अपने अमूल्य विचारों एवं सत्परामर्शों से ग्रंथ को उपयोगी बनाने में सहायता दी है, एतदर्थ मैं इन सबका यावज्जीवन कृतज्ञ रहूँगा।

इस शोध ग्रंथ में मैंने आभासवाद के विभिन्न प्रस्थानों का विविक्त एवं व्यवस्थित रूप प्रस्तुत करने का प्रयास किया है और मुझे विश्वास है कि यह अध्ययन एवं अध्यापन उपयोगी सिद्ध होगी।

**189-सी, विद्या विहार** **सत्यदेव मिश्र**
**5 जुलाई, 1979** **पिलानी**

# आमुख

शंकराचार्य के परवर्ती तथा अनुयायी अद्वैताचार्यों ने अद्वैत सिद्धान्त की व्याख्या तीन प्रकार से की, जो तीन विचारधाराओं में विभक्त होकर प्रतिबिम्बवाद, आभासवाद और अवच्छेदवाद के नाम से प्रसिद्ध हो गई। शताब्दियों तक प्रतिबिम्ब तथा आभास का अन्तर अस्फुट बना रहा। सर्वप्रथम मधुसूदन सरस्वती ने 'सिद्धान्तबिन्दु' में तथा ब्रह्मानन्द सरस्वती ने उसकी टीका 'न्यायरत्नावली' में उनके विश्लेषण पर स्पष्ट प्रकाश डाला। इन ग्रन्थों के अध्ययन से प्रभावित होकर जब मैंने सुरेश्वराचार्य के अतिविस्तृत ग्रन्थ 'बृहदारण्यकोपनिषद्-भाष्यवार्तिक' तथा अन्य ग्रन्थों का तलस्पर्शी एवं गहन परिशीलन किया तो उन वादों का अन्तर ठीक-ठीक समझा और इसी विषय पर डी.लिट्. का शोध-प्रबन्ध प्रस्तुत किया, जो बाद में "Lights on Vedanta" नामक ग्रन्थ के रूप में प्रकाशित हुआ। इसमें आभासवाद का दिग्दर्शन मात्र था। अतएव विस्तृत विवेचन के लिए डॉ. सत्यदेव मिश्र से अपने निर्देशन में पी-एच.डी. के लिए शोध-कार्य करवाया, जो अब 'अद्वैत वेदान्त में आभासवाद' के नाम से प्रकाशित हो रहा है। आशा है यह ग्रन्थ विद्वानों की दृष्टि में बहुत ही उपादेय और महत्त्वपूर्ण सिद्ध होगा।

कतिपय शब्दों में 'प्रतिबिम्ब' और 'आभास' का विवेचन, उपर्युक्त ग्रन्थ के आमुख के रूप में, उल्लिखित कर देना आवश्यक समझता हूँ।

प्रतिबिम्बवाद के प्रवर्तक पद्मपादाचार्य और उपबृंहक प्रकाशात्मयति थे। इसे समझने के पूर्व बिम्ब तथा प्रतिबिम्ब का स्वरूप एवं लक्षण

ज्ञातव्य है।

**बिम्ब :** न्यायरत्नावली-टीका में ब्रह्मानन्द सरस्वती ने बिम्ब का लक्षण इस प्रकार दिया है—बिम्बचैतन्यम् अज्ञानोपाध्यन्तर्गतचैतन्यम्।[1] जिस प्रकार स्वच्छ दर्पण ग्रीवास्थमुख-प्रतिबिम्ब को ग्रहण करता है उसी प्रकार सत्वगुणाधिक्य के कारण अत्यन्त स्वच्छ अविद्या चित्प्रतिबिम्ब को ग्रहण करती है। तत्पश्चात् अनादिकाल से उसी को शक्तियों से विविध अगणित आविद्यक पदार्थों का प्रतिबिम्ब के रूप में प्रादुर्भाव होता रहता है। उसी टीका में बिम्ब के उक्त लक्षण को इस प्रकार विशद किया गया है—उपाध्यन्तर्वर्त्तित्वे सति उपाध्यन्तर्गतरूपाभिन्नबहि:स्थितत्वं बिम्बत्वम्।[2] अर्थात् बिम्ब वस्तुतः उपाधि के अन्तर्गत न होता हुआ भी उपाधि के अन्तर्गत रूप से अभिन्न और बहि:स्थित प्रतीयमान होता है। लघुचन्द्रिका[3] टीका में भी बिम्बस्वरूप को संक्षेप में स्पष्ट किया गया है—तादृशधर्मशून्यत्वे सति उपाधिसन्निहितत्वं बिम्बत्वम्। उपर्युक्त विवेचन से सिद्ध होता है कि बिम्ब वास्तविक स्वरूप है और प्रतिबिम्ब उस (बिम्ब) का उपाधि के भीतर प्रतीयमान काल्पनिक रूप है।

**प्रतिबिम्ब :** उपर्युक्त टीका में ब्रह्मानन्द सरस्वती ने प्रतिबिम्ब का स्वरूप इस प्रकार बताया है—दर्पणाद्युपाध्यन्तर्गतत्त्वे सति औपाधिक-परिच्छेदशून्यत्वे च सति बहि:स्थितस्वरूपकत्वं प्रतिबिम्बत्वम्।[4] लघुचन्द्रिका[5] टीका में प्रतिबिम्ब का प्रस्तुत लक्षण दिया गया है—'ओपाधिकपरिच्छेदशून्यत्वे सति उपाध्यन्तर्गतत्त्वरूपेण आरोपितधर्मेण विशिष्टत्वं प्रतिबिम्बत्वम्' तथा यह बताया गया है कि 'बिम्बमेव उपाधिस्थत्वादिविशिष्टं प्रतिबिम्बमिति शेषः'।[6]

---

1. न्यायरत्नावली, पृष्ठ-225
2. वही, पृष्ठ-350
3. ल.च., पृष्ठ-579
4. न्याय रत्नावली, पृष्ठ-350
5. ल.च., पृष्ठ-443
6. वही, पृष्ठ-578

पद्मपादाचार्य ने प्रतिबिम्ब का स्वरूप स्पष्ट करते हुए कहा है–'तथा च यथा बहि:स्थितो देवदत्तो यत्स्वलक्षणप्रतिपन्नस्तत्स्वलक्षण एव वेश्मान्त: प्रविष्टोऽपि प्रतीयते'।[7] उनका अभिमत है कि जैसे ग्रीवास्थ मुख प्रतिपन्न होता है वैसे ही दर्पणाद्युपाधितलस्थित भी। अपने विचार को उन्होंने अन्य उदाहरणों से इस प्रकार स्पष्ट किया है–'यत्पुन: दर्पणजलादिषु मुख-चन्द्रादिप्रतिबिम्बोदाहरणम्', 'तत्त्वमिति बिम्बस्थानीयब्रह्म-स्वरूपस्य प्रतिबिम्बस्थानीयजीवस्योपदिश्यते।'[8]

विवरणकार के अनुसार प्रतिबिम्ब का स्वरूप इस प्रकार है– 'प्रतिबिम्बस्य उपाध्यन्तर्गतत्त्वविशिष्टबिम्बरूपत्वम्।'[9]

उपर्युक्त बिम्ब तथा प्रतिबिम्ब के स्वरूप के विचार से यह स्पष्ट हो जाता है कि प्रतिबिम्ब वह है, जो उपाधि के अन्तर्गत प्रतीयमान अर्थात् उपाध्यन्तर्गतत्व अथवा अन्तराश्रितत्वरूप धर्म से विशिष्ट हो, जैसा कि ब्रह्मानन्द सरस्वती ने कहा है–'मुखादेर्दर्पणाद्युपाध्यन्तर्गतत्त्वमारोपितं प्रतिबिम्बशब्देन व्यपदिश्यते'[10] यथा–'प्रतिबिम्बत्वं हि मुखादेर्दर्पणादौ अन्तराश्रितत्वदर्पणाद्यन्तर्मुखमस्ति इत्यनुभवात्।'[11] दर्पणादि उपाधियों में मुख के प्रतिबिम्बित होने का अभिप्राय यही है कि दर्पण आदि के भीतर आश्रित होकर मुख प्रतीत हो रहा है। वस्तुत: मुख दर्पण आदि के भीतर प्रविष्ट होकर आश्रित नहीं रह सकता, वैसा होने पर तो दर्पण दो टुकड़ों में विशीर्ण हो जाता। परन्तु वैसा होता नहीं, अत: यह मानना होगा कि मुख का प्रतिबिम्ब दर्पण के बाह्य अवयवों में पड़ता है और वह केवल अन्त:स्थित दिखाई देता है।

सारांश यह कि प्रतिबिम्ब वह है जो उपाधि के अन्तर्गत प्रतीत होता हो किन्तु उपाधिकृत परिच्छेद से शून्य हो और बहि:स्थित अर्थात् बाह्यदेश में संलग्न हो। बिम्ब वह है, जो उपाध्यन्तर्गत प्रतीत होता हो,

---

7. पञ्चपादिका, पृष्ठ–104
8. वही, पृष्ठ–104
9. पञ्चपादिकाविवरण, पृष्ठ–108
10. न्याय रत्नावली, पृष्ठ–149
11. वही, पृष्ठ–145

उपाधि के अन्तर्गत प्रतीयमान रूप से अभिन्न हो तथा बहिःस्थित अर्थात् स्वदेशस्थित ही हो। इस तथ्य को मधुसूदन सरस्वती ने अद्वैतसिद्धि में इस प्रकार समझाया है–'प्रतिबिम्बमुखमेव दर्पणस्थं न तु मुखमिति प्रतिबिम्बदर्पणस्थत्वानुभवेन कथं प्रतिबिम्बत्वस्य तत्स्थत्वगर्भतेतिवाच्यम् अविद्योपहितस्य अविद्याश्रयत्ववत् दर्पणाश्रितत्वसम्भवात्।' न्यारत्नावली में कहा गया है–'बिम्बत्वप्रतिबिम्बत्वरूपाभ्यां मुखं द्वेधा भिद्यते।'[12] न्यायरत्नावली की इस पंक्ति से यह स्पष्ट है कि मुखद्वय की प्रतीति होती है, इनमें दर्पणस्थ प्रतिबिम्बित मुख को प्रतिबिम्ब तथा ग्रीवास्थ मुख को बिम्ब माना जाता है। ग्रीवास्थ मुख बिम्बत्वोपहित मुख तथा दर्पणस्थ मुख प्रतिबिम्बत्वोपहित मुख है। यद्यपि मुख (ग्रीवास्थ मुख) स्वरूपतः एक और अनुपहित है (जो उपाधि के असन्निधानकाल में अनुभूत होता है) तथापि उपाधि में प्रतिबिम्बित होने के कारण उसे बिम्बत्वोपहित बताया जाता है और प्रतिबिम्ब को प्रतिबिम्बत्वोपहित कहा जाता है। इस प्रकार उपाधि के कारण उपहित भी दो प्रतीत होने लगते हैं। उपाधि से हट जाने पर मुख एक और अनुपहित भी अवशिष्ट रह जाता है। लघुचन्द्रिका में कहा गया है–'तथा च प्रतिबिम्बमेव दर्पणस्थमित्यादेर्दर्पणाद्युप-हितमेव दर्पणादिस्थं न तु शुद्धमिति।'[13] अर्थात् दर्पणत्वोपहित मुख ही दर्पणाश्रितत्वधर्मविशिष्ट होता है। यद्यपि दर्पणस्थ मुख दर्पण के अन्तर्गत दिखाई देता है किन्तु भौतिक विज्ञान (Physics) के सिद्धान्त के अनुसार दर्पण की गहराई (Depth) रूप धर्म दर्पणस्थ मुख में आरोपित हो जाता है और फलतः दर्पण बहिःस्थित मुख दर्पणान्तर्गत प्रतीत होता है।

जैसे शब्दशास्त्र में देवदत्त, यज्ञदत्त आदि और न्यायशास्त्र में घट, पट आदि क्लृप्त उदाहरण मिलते हैं वैसे ही अद्वैतवेदान्त में प्रतिबिम्बवाद में भी मुख, दर्पण आदि उदाहरण बार-बार आते हैं। इस वैज्ञानिक युग में प्रतिबिम्ब के अनेक नवीन उदाहरण दिए जा सकते हैं। दूसरी स्मरणीय बात यह है कि प्रतिबिम्बवादी यह नहीं मानते कि केवल रूप का ही प्रतिबिम्ब होता है, उनके अनुसार शब्द आदि के भी

12. वही, पृष्ठ-349
13. ल.च., पृष्ठ-849

प्रतिबिम्ब होते हैं। वर्तमान वैज्ञानिक युग के आविष्कारों ने भी अब यह निर्विवाद रूप से सिद्ध कर दिया है कि शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध–इन पाँचों गुणों का प्रतिबिम्बन होता है। ध्वनिविस्तारक यन्त्र (Loudspeaker, Radio etc.) के द्वारा दूरस्थित शब्द का जितनी भी दूरी प्रतिबिम्बित शब्द सुनाई पड़ता है, वह मूल शब्द का प्रतिबिम्ब ही तो है। 'हीटर' और 'कूलर' यन्त्रों के द्वारा यन्त्रस्थित ताप और शैत्य का पूरे कमरे में जो अनुभव होता है, वह यान्त्रिक ताप और शैत्य रूप स्पर्श गुण का प्रतिबिम्ब नहीं तो क्या है? रूप-प्रतिबिम्ब अतिप्रसिद्ध और सर्वसम्मत है। शरावनिर्माणशाला या भट्टी से वायु के द्वारा उपानीत शराब-रस तथा 'सुगर-मिलों' से प्रसृत माधुर्य रस का अनुभव जो आस-पास के स्थानों में होता है, वह मौलिक रस प्रतिबिम्ब नहीं तो क्या है? परिपक्व अतिमधुर आम्रफलों से लदे हुए आम के बगीचे का सारा आन्तरिक प्रदेश माधुर्यरसप्लावित अनुभूत होता है। यह स्पष्ट रस-प्रतिबिम्ब है। गुलाब और केंवड़ा आदि सुगन्धित पुष्पों की वाटिका में घुसते ही परिमल के प्रवाह का या कस्तुरी के सौरभ का समीपवर्ती देश में जो अनुभव होता है वह गन्ध-प्रतिबिम्ब नहीं तो क्या है? सच पूछिए तो रूप-प्रतिबिम्ब अत्यधिक और सर्वत्र अनुभव-पथ में आता है। Frequency के कारण ही रूप-प्रतिबिम्ब में प्रतिबिम्ब शब्द रूढ़ सा हो गया है तथा अन्य गुणों के प्रतिबिम्ब के लिए इस शब्द का प्रयोग आपाततः जंचता नहीं। पर आधुनिक नवीन वैज्ञानिक आविष्कारों ने विचारकों के मस्तिष्क से इस संकीर्णता को दूर हटा दिया है। दूरदर्शनयन्त्र तथा चलचित्र में मानव शरीर (अर्थात् समस्त अंगोपांग एवं उसकी गति आदि) का फोटो के द्वारा जो अनुभव होता है वह सब प्रतिबिम्ब के ही आधुनिक उदाहरण हैं।

दर्पणस्थ मुखरूप प्रतिबिम्ब दर्पणोपाधिकृत-परिच्छेद से रहित होता है, क्योंकि दर्पण चाहे बड़ा हो या छोटा, उससे प्रतिबिम्ब में कोई परिच्छेद नहीं होता।[14] सूर्य का प्रतिबिम्ब जैसा नदी के जल में दिखाई

---

14. अद्वैतसिद्धि, पृष्ठ-484-49

देता है वैसा ही समुद्र के जल में भी।

इस बाद के अनुसार प्रतिबिम्बसंज्ञक मुख बिम्बसंज्ञक मुख से अभिन्न माना जाता है अर्थात् बिम्बप्रतिबिम्बैक्य है।

नृसिंहाश्रमपादाचार्य ने भी भावप्रकाशिका टीका में कहा है– ''ग्रीवास्थमुखाभिन्नतया अत्यन्ततत्सदृशतया वा अनुभूयमाने प्रतिबिम्बे विलक्षणाकारणजन्यत्वानुपपत्तेश्चेति। तस्माद् दर्पणे प्रतीयमानमुखं ग्रीवास्थमेव तदभेदप्रत्यभिज्ञानात्तद्भेदस्य दुर्निरूपत्वात् परिशेषाच्चेति।'' अर्थात् दर्पण में प्रतीयमान मुख 'तदेवेदं मुखम्' इस प्रत्यभिज्ञान के कारण ग्रीवास्थ मुख से अभिन्न ही अनुभूत होता है। दर्पणस्थ मुख की उत्पादक कोई कारण सामग्री नहीं मानी जा सकती।

**आभासवाद :** उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि प्रतिबिम्बवादी प्रतिबिम्ब को वस्त्वन्तर या व्यक्त्यन्तर नहीं मानते, क्योंकि प्रतिबिम्ब बिम्ब से भिन्न तथा एक है। किन्तु दर्पण-प्रतिबिम्बित मुख के स्थल में मुखद्वय की प्रतीति सार्वजनीन है और इस निर्विवाद और सर्वसाधारण अनुभव का अपलाप नहीं किया जा सकता। यदि यह कहा जाय कि प्रतिबिम्ब की वस्त्वन्तर के रूप में उत्पत्ति उपपादित नहीं की जा सकती क्योंकि उत्पादक क्लृप्त कारण-सामग्री का अभाव रहता है, तो जिस प्रकार क्लृप्त कारण-सामग्री के अभाव में भी प्रातिभासिक रजत की उत्पत्ति मानी जाती है उसी प्रकार प्रतिबिम्ब (अर्थात् आभास) की जो व्यक्त्यन्तर के रूप में उत्पत्ति मानी ही जा सकती है। यदि यह कहा जाय कि दर्पणस्थ मुख कथमपि भी सत् नहीं स्वीकार किया जा सकता तो प्रतिभासित रजत के समान प्रतिभासमात्रशरीर और दोष-सहकृत अविद्या से उत्पन्न वस्त्वन्तर मानने में कोई आपत्ति नहीं हो सकती। अतएव वार्त्तिककार सुरेश्वराचार्य ने आभासवाद का प्रवर्तन किया, जिसके अनुसार आभास बिम्ब से न अभिन्न और न भिन्न है, किन्तु अनिर्वचनीय और मिथ्या है। यह वस्तुस्वभाव है कि जैसे सन्निहित दर्पण आदि स्वच्छ उपाधि के रूप में प्रतिबिम्ब पड़ेगा ही, उसी प्रकार शुद्ध चैतन्य का तदाश्रित, तद्विषयक सत्त्वगुण प्रधान अतिस्वच्छ अविद्या रूप

उपाधि में आभास पड़ेगा ही। चिदाभास को न चित् से भिन्न कहा जा सकता है और न अभिन्न ही, अतः इसे अनिर्वचनीय और मिथ्या ही मानना होगा। चित् अनादि है, तदुपाधि अविद्या भी अनादि है, अतएव यह चिदाभास भी अनादि है। इसमें शुद्ध चैतन्य रूप ब्रह्म सत् है और उपाधि तथा उपाधि-कार्य सभी अनिर्वचनीय और परमार्थतः मिथ्या हैं। अविद्या भी स्वतः आभास है किन्तु वह अनादि और अव्याकृत आभास है, अतः उसकी उत्पत्ति का प्रश्न नहीं उठता।

आभासवाद और प्रतिबिम्बवाद में मौलिक अन्तर यह निर्गलित होता है कि आभासवादी आभास को सर्वथा मिथ्या मानते हैं और प्रतिबिम्बवादी प्रतिबिम्ब को बिम्ब से अभिन्न होने के कारण तदात्मना सत्य मानते हैं, जैसा कि मधुसूदन सरस्वती ने सिद्धान्तबिन्दु में कहा है–'तस्य च प्रतिबिम्बस्य सत्यत्वमेवेति प्रतिबिम्बवादिनः मिथ्यात्वमेवेति आभासवादिनः। स्वरूपे तु न विवाद इत्यन्यदेतत्।[15] ब्रह्मानन्द सरस्वती ने भी न्यायरत्नावली में दोनों का भेद इस प्रकार स्पष्ट किया है–'सोपाध्याभासस्य वार्तिकमते मिथ्यास्वरूपत्वस्वीकारात्,[16] तथा 'प्रतिबिम्बस्य उपाध्यन्तर्गतत्व-शिष्टरूपत्वमिति विवरणकारादिमते, धियश्चेतनविषयकत्वात्प्रतिबिम्बस्वरूप-मुपाध्यन्तर्गतमारोपितं मिथ्येति वार्तिककारादिमते।'[17]

आभास का निष्कृष्ट स्वरूप यही निकलता है कि जिस प्रकार स्फटिक के साथ तादात्म्यभाव को प्राप्त रक्तिमा स्फटिक से भिन्न प्रतीत नहीं होती उसी प्रकार अज्ञान तादात्म्यापन्न चिदाभास अज्ञान से अतिरिक्त प्रतीत नहीं होता। अतएव अज्ञानरूप उपाधि के अन्तर्गत होना अथवा उसमें आरोपित होना अथवा उससे तादात्म्यापन्न होना ही चैतन्य का आभास है। नारायण तीर्थ के शब्दों में 'आभासश्चोपाध्यन्तर्गतत्वरूपारोपितधर्म-विशिष्टा बिम्बचिदेव।' आमुखोपन्यस्य विवेचन शाखाचन्द्रमस-न्याय से आभास का यथार्थ स्वरूप बतलाने का प्रयास है। इस सम्बन्ध में

15. सि.वि., पृष्ठ-159-60
16. न्या.र., पृष्ठ-159
17. सि.बि. की ना.टी., पृष्ठ-221

सिद्धान्तबिन्दु की व्याख्या में म.म. वासुदेवशास्त्री अभ्यंकर ने लिखा है–''जपाकुसुमसन्निहिते दृश्यमानो रक्तिमा रक्तिमाभास इत्युच्यते। दर्पणे दृश्मानं मुखं मुखप्रतिबिम्बमित्युच्यते। तत्राभासग्राहकोपाधिः स्वसमीप-वस्तुगतगुणमेव केवलं स्वस्मिन् प्रदर्शयति। प्रतिबिम्बग्राहकोपाधिस्तु स्वाभिमुखं गुणविशिष्टं यद्वस्तु तदेवाऽन्यदिव स्वान्तःस्थतया प्रदर्शयति।''[18] आभास का विस्तृत विवेचन प्रकृत ग्रन्थ में, जिसका यह आमुख है, द्रष्टव्य है।

**वीरमणि प्रसाद उपाध्याय**

एम.ए., पी-एच.डी., डी.लिट्. साहित्याचार्य
भूतपूर्व प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, पालि, प्राकृत
तथा संस्कृत विभाग, गोरखपुर विश्वविद्यालय,
गोरखपुर

वाराणसी
19 मई 1979

18. सि.बि. व्याख्या (अभ्यंकर कृत), पृष्ठ-25

## संकेत शब्द

| | |
|---|---|
| अ॰ब्रा॰वा॰ | अध्याय, ब्राह्मण, वार्तिक |
| आ॰सं॰ग्र॰ | आनन्दाश्रम संस्कृत ग्रन्थावलिः |
| ई॰उ॰ | ईशावास्य उपनिषद् |
| ई॰उ॰शा॰भा॰ | ईशवास्य उपनिषद् शांकरभाष्य |
| उप॰सा॰ | उपदेशसाहस्री |
| उप॰सा॰प॰ | उपदेशसाहस्री पद्यभाग |
| ऐ॰उ॰ | ऐतरेयोपनिषद् |
| ऐ॰उ॰शा॰भा॰ | ऐतरेयोपनिषत् शांकरभाष्य |
| क॰उ॰ | कठोपनिषद् |
| क॰उ॰शा॰भा॰ | कठोपनिषद् शांकरभाष्य |
| क॰भा॰टी॰ | कठभाष्यटीका (काठकोपनिषद्भाष्य व्याख्यानम्) |
| का॰ | कारिका |
| कौ॰उ॰ | कौषीतकि उपनिषद् |
| गी॰ | गीता |
| गी॰शा॰भा॰ | गीता शांकरभाष्य |
| गी॰भा॰टी॰ | गीताभाष्यटीका |
| गे॰ओ॰सी॰ | गेयकवाड ओरियंटल सीरीज |
| छा॰उ॰ | छान्दोग्योपनिषद् |
| छा॰उ॰शा॰भा॰ | छान्दोग्योपनिषद् शांकरभाष्य |
| छा॰भा॰टी॰ | छान्दोग्यभाष्यटीका |
| तै॰उ॰ | तैत्तिरीय उपनिषद् |
| तै॰उ॰शा॰भा॰ | तैत्तिरीय उपनिषद् शांकरभाष्य |
| तै॰उ॰भा॰वा॰ | तैत्तिरीयोपनिषद्भाष्यवार्तिक |

| | |
|---|---|
| तै॰उ॰भा॰वा॰टी॰ | तैत्तिरीयोपनिषद्भाष्यवार्तिकटीका |
| नृसिंह॰उप॰ | नृसिंहोत्तरतापनीयोपनिषद् |
| नै॰सि॰ | नैष्कर्म्यसिद्धिः |
| पंची॰वा॰ | पंचीकरण वार्तिक |
| प्रक॰ | प्रकरण |
| प्र॰उ॰ | प्रश्न उपनिषद् |
| वि॰पु॰ | विष्णु पुराण |
| बृ॰उ॰ | बृहदारण्यक उपनिषद् |
| बृ॰उ॰शा॰भा॰ | बृहदारण्यक उपनिषद् शांकरभाष्य |
| बृ॰उ॰भा॰वा॰ | बृहदारण्यकोपनिषद्भाष्यवार्तिक |
| बृ॰भा॰टी॰ | बृहदारण्यकभाष्यटीका |
| बृ॰भा॰वा॰टी॰ | बृहदारण्यकभाष्यवार्तिकटीका |
| बृ॰वा॰सा॰ | बृहदारण्यकवार्तिकसार |
| ब्र॰सू॰ | ब्रह्मसूत्र |
| ब्र॰सू॰शा॰भा॰ | ब्रह्मसूत्रशांकरभाष्य |
| मा॰उ॰ | माण्डूक्योपनिषद् |
| मा॰उ॰शा॰भा॰ | माण्डूक्योपनिषद्शांकरभाष्य |
| मा॰का॰ | माण्डूक्य कारिका |
| मु॰उ॰ | मुण्डक उपनिषद् |
| मु॰उ॰शा॰भा॰ | मुण्डक उपनिषद्शांकरभाष्य |
| मु॰उ॰भा॰टी॰ | मुण्डक उपनिषद्भाष्यटीका |
| वि॰स॰ना॰भा॰ | विष्णुसहस्रनामभाष्य |
| वे॰सा॰ | वेदान्तसारः |
| श॰ब्रा॰ | शतपथ ब्राह्मण |
| श्वे॰उ॰ | श्वेताश्वतर उपनिषद् |
| श्वे॰उ॰शा॰भा॰ | श्वेताश्वतर उपनिषद्शांकरभाष्य |
| सं॰वा॰ | संबंधवार्तिक |
| सं॰वा॰टी॰ | संबंधवार्तिकटीका |
| सि॰बि॰ | सिद्धन्तबिन्दुः |

## विषय-सूची

# प्रथम अध्याय

# प्रारम्भिकी

## दर्शनशास्त्रों के उद्‌गम की पृष्ठ-भूमि

कभी स्वर्ण-शरीर अगणित नक्षत्रों से परिपूर्ण, कभी शोभातिशायि जन-मन-मोहक हिमकर से समलंकृत, कभी भगवान् भुवन भास्कर की प्रचंड एवं प्रखर किरणों से सम्पन्न तथा कभी निरभ्र तो कभी विविध वर्णों के मेघों से प्रतिभासित यह नील-व्योम-मंडल, एक ही क्रम में आती हुई ऋतुएँ, सायं-प्रातः तथा रात्रि-दिन का अपरिवर्तनीय-क्रम, प्रतिनियत देश, काल, निमित्त, क्रिया एवं फल-क्रमानुसार उत्पन्न होने वाली वस्तुएँ,[1] स्थूलतम जीवों से लेकर सूक्ष्मतम नेत्रेन्द्रिय-विषयागोचर जीवों की सृष्टि, सृष्टि में भी मानव, हिरण, मयूर इत्यादि जीवों के माध्यम से अभिव्यक्त होता हुआ वैचित्र्य, प्रकृति के वैभव का साकार स्वरूप निर्दिष्ट करते हुए असंख्य प्रशान्त सागर, कल-कल ध्वनि से प्रवाहित होती हुई अनन्त नदियाँ, नाना प्रकार के वृक्ष, पर्वत एवं इन सबसे परिपूर्ण अनेक देशों में विभक्त यह विशाल अवनि-मंडल जन्म लेते ही मनुष्य को उस आश्चर्य-शिला पर समासीन कर देती है[2] जहाँ पर उसका मस्तिष्क इस रहस्याकुल जगत् के रहस्य को सुलझाने के लिए विवश हो जाता है।[3] यही कारण है कि आदिकाल से ही मनुष्य

---

1. 'प्रतिनियतदेशकालनिमित्तक्रियाफलाश्रयस्य...।' (ब्र.सू.शा.भा. 1/1/2)
2. 'आश्चर्यवत्पश्यति कश्चिदेनम्।' (गीता 2/29)
3. 'कोऽद्धा वेद क इह प्रवोचत् कुत आ बभूव।'
   कुत इयं विसृष्टिः। ऋग्वेद 1/30/6 तथा भगवन्कुतो ह वा इमाः प्रजाः प्रजायन्त इति। (प्रश्न उप. 1/3)

इस जगत् के कारणभूत परमवस्तु की खोज में रहकर स्वाभीष्ट चिन्तन से जगत् का समाधान प्रस्तुत कर रहा है। अतः मानव के जन्मकाल से ही दर्शन-शास्त्र, जिसे विद्वान् तत्त्वमीमांसा के रूप में स्वीकार करते हैं, का उद्‌भव हुआ; भले ही एक सुसम्बद्ध शास्त्र के रूप में इसका क्रमशः विकास हुआ।

कजिन महोदय ने भी कहा है कि 'जिस दिन मनुष्य ने जन्म लिया, वही दिन विचार शास्त्र का जन्म दिन है।'[1] उपर्युक्त आश्चर्य के विभिन्न प्रकार के समाधान के रूप में न्याय-वैशेषिक, सांख्य-योग, मीमांसा तथा वेदान्त शास्त्रों का उद्‌गम हुआ। भारतीय विचार-शास्त्र के इन आस्तिक दर्शनों में वेदान्त को उच्चतम स्थान प्राप्त है। इस ग्रन्थ का विषय वेदान्त से संबन्धित है, इसलिए वेदान्त तथा उसके तीनों प्रस्थानों का संक्षिप्त परिचय आवश्यक है।

## वेदान्त का लक्षण

'वेद' एवं 'अन्त' इन दो पदों से निष्पन्न 'वेदान्त' शब्द वेद के अन्तिम भाग उपनिषद् का पारिभाषिक शब्द है। वेदान्त को वेद के अन्तिम भाग के रूप में मानना यद्यपि अधिकांश में सत्य है, पर कुछ वेदान्त ग्रन्थों के विषय में अपवाद परिलक्षित होता है—यथा ईशोपनिषद् तथा वाष्कलोपनिषद् साक्षात् संहिता से लिए गए हैं इसके विपरीत तैत्तिरीय एवं ऐतरेय, छान्दोग्य तथा बृहदारण्यक के समान वेद के अन्तिम भाग के नहीं, प्रत्युत आरण्यक मध्य स्थानीय है। कुछ भी हो किसी शास्त्र का स्थान विशेष निर्दिष्ट कर देने से तच्छास्त्र संबंधित लक्षण नहीं दिया जा सकता, अतः एक दूसरे प्रकार से भी वेदान्त की व्याख्या की जाती है। इस व्याख्या के अनुसार वेदान्त वह शास्त्र है, जिससे वेद (ज्ञान) का पर्यवसान अर्थात् उसकी चरम सीमा की संप्राप्ति हो जाती है।

---

1. 'The day which man frist reflected was the birth-day of Philosophy, (The History of Modern Philosophy by M. Victor Cousin.) एस. एस. त्रिपाठी कृत 'ए स्केच ऑफ दी वेदान्त फिलॉसफी' में उद्‌धृत, पृष्ठ-49)

शंकराचार्य के अनुसार–'वेदान्त वह शास्त्र है, जिसमें ज्ञातव्य पदार्थों का व्युत्पादन किया जाता है–'सांख्ये ज्ञातव्याः पदार्था संख्यायन्ते अस्मिन् शास्त्रे तत्सांख्यं वेदान्तः।'[1]

आचार्य आनन्दगिरि ने उपर्युक्त शांकरभाष्य के व्याख्यान में लिखा है कि त्वं पदार्थ आत्मा और तत्पदार्थ ब्रह्म इन दोनों के ऐक्यज्ञान तथा तदुपयोगी श्रवणादि पदार्थों के व्युत्पादक शास्त्र को वेदान्त कहते हैं।[2]

सदानन्द[3] ने वेदान्त का लक्षण देते हुए कहा है कि वेदान्त वह शास्त्र है, जिसके लिए उपनिषद् प्रमाण है।

शंकर, आनन्दगिरि तथा सदानन्द के दिए गए अद्वैत वेदान्त के लक्षणों के पर्यालोचन से यह निष्कर्ष निष्पन्न होता है कि वेदान्त वह शास्त्र है, जिसका मुख्यतः प्रतिपाद्य तत्त्व शुद्ध मुक्त स्वभाव सच्चिदानन्द रूप परब्रह्म है, जिसमें जीव और ब्रह्म के ऐक्य ज्ञान के लिए श्रवणादि उपायों का प्रतिपादन किया गया है तथा जिसके मूलस्रोत उपनिषद् हैं।

## अद्वैत वेदान्त का प्रतिपाद्य विषय

सांसारिक जीव अज्ञान-प्रेरित कामांकुश से आकृष्ट हो जन्म, जरा, मरण इत्यादि दुःखव्रात से वशीभूत हो नाना प्रकार की शुभाशुभ देव, तिर्यगादि योनियों में घटीयन्त्र के समान आरोहावरोह न्यायपूर्वक परिभ्रमण करते रहते हैं। अविद्या, काम तथा कर्म से पाशित एवं चंक्रम्यमाण जीव जनन, मरण तथा जननी-जठरशयन से लेकर प्राणवियोग तथा नानाविध क्लेश तथा संताप आदि से कैसे विमुक्त हो, मात्र इस उद्देश्य से वेदान्त शास्त्र का समुद्गम हुआ है। सभी दार्शनिकों ने मोक्ष को परम पुरुषार्थ माना है तथा उनका ध्येय मोक्ष-प्राप्ति के उपायों का मार्गण है। अद्वैत वेदान्त में मोक्ष उस नित्य पदार्थ को माना गया है,

1. गी.शा.भा., 18/13, पृष्ठ-210
2. 'आत्मा त्वम्पदार्थस्तत्पदार्थो ब्रह्म, तयोरैक्ययोस्तदुपयोगिनश्च श्रवणादयः पदार्थास्ते संख्यायन्ते व्युत्पाद्यन्ते।' (गी.भा.टी. 18/13, पृष्ठ-310)
3. 'वेदान्तो नाम उपनिषत्प्रमाणम्' (वे.सा., पृष्ठ-2

जिसके अधिगम से मनुष्य की पुनरावृत्ति नहीं होती।[1] अद्वैत वेदान्त का प्रतिपाद्य तत्त्व ब्रह्म है, जिसे अशनादि रहित ब्राह्मण-क्षत्रियादि वर्णभेद-विगत, असंसारी तथा एक मात्र वेदान्त-समधिगम्य बताया गया है।[2] यह नित्य, सर्वज्ञ, सर्वगत, नित्यतृप्त, नित्य शुद्ध-बुद्ध मुक्त स्वभाव चैतन्य और आनन्द रूप है।[3] इस अद्वय तत्त्व से अतिरिक्त समस्त वस्तु मिथ्या है यद्यपि इन समस्त अविद्याकृत व्यवहारों का आस्पद ब्रह्म को माना गया है।[4] अविद्या प्रत्युपस्थापित[5] होने के कारण सम्पूर्ण द्वैत वस्तु मिथ्या और काल्पनिक है। अविद्योत्थापित नामरूपात्मक संसार व्यावहारिक सत्य भले हो, पर पारमार्थिक दृष्टि से परमात्मा में संभावना मात्र है।[6]

## अद्वैत वेदान्त के तीन प्रस्थान

अद्वैत वेदान्त का आधारभूत प्रस्थानत्रयी है-(1) उपनिषद् (2) गीता तथा (3) ब्रह्मसूत्र; जिन्हें क्रमशः श्रुति, स्मृति एवं युक्ति के नाम से भी व्यपदिष्ट किया जाता है। उपनिषद् सर्वप्रथम प्रस्थान है अतः सर्वप्रथम उपनिषद् के स्वरूपादि का प्रतिपादन संक्षेप में किया जाता है।

## उपनिषद् का लक्षण

सामान्यतः उपनिषद् से वह ज्ञान अभिप्रेत है, जिसे गुरु के चरणों के समीप प्राप्त किया जाता है। पर यह व्याख्यान उपनिषदों के विशिष्ट अर्थ का अवबोधक नहीं, अतः उपनिषद् का निर्वचन परक

---

1. 'न स पुनरावर्तते' (छा.उ. 8/15/1) तथा यद् गत्वा न निवर्तन्ते (गीता 15/6)
2. 'वेदान्तवेद्यमशनायाद्यतीतमपेतब्रह्मक्षत्रादिभेदमसंसार्यात्मतत्त्वमधिकारेऽपेक्ष्यते' (ब्र.सू.शा.भा. उपोद्घात्, पृष्ठ-23)
3. वही 'नित्यः सर्वज्ञः सर्वगतो नित्यतृप्तो नित्यशुद्धबुद्धयुक्तस्वभावो विज्ञानमानन्दं ब्रह्म इत्येवमादयः।' (1/1/4, पृष्ठ-69)
4. 'सर्वां विद्याकृतसंव्यवहाराणां पर एवात्मास्पदं नान्योऽस्तीति वेदान्तसिद्धान्तः।' (छा.उ.शा.भा. 8/12/1, पृष्ठ-437)
5. द्रष्टव्य-ब्रह्म सू.शा.भा. 1/2/13, पृष्ठ-175, 1/2/20, पृष्ठ-186, 1/2/22, पृष्ठ-191 तथा 1/4/23, पृष्ठ-335 आदि।
6. तस्मात् संभावनामात्रः संसारः प्रत्यगात्मनि। उक्तेऽर्थे संशयश्चेत्स्यात्प्रत्यगदृष्ट्या समीक्ष्यताम्। (बृ.उ.भा.वा. 4/3/421)

अर्थ दिया जाता है। 'उप'-'नि' इन दो उपसर्गों तथा त्रयर्थक 'षदलृ' धातु से निष्पन्न उपनिषत्शब्द ब्रह्म विद्या के लिए प्रयुक्त होता है। 'उप' उपसर्ग सामीप्य का वाचक है। जिसका पर्यवसान अन्तर्बहिर्विभागशून्य प्रत्यक् चैतन्य में होता है। 'षदलृ' धातु 'विशरणगत्यवसादनेषु' स्मृति के अनुसार विशरण, गति तथा अवसादनार्थक है तथा 'उप' के समान 'नि' शब्द भी विशेषण है।[1] शंकराचार्य ने बृहदारण्यक,[2] तैत्तिरीय,[3] कठ[4] एवं मुण्डक[5] उपनिषदों के भाष्य में 'षदलृ' धातु के उक्त कथित अर्थों का ध्यान रखकर उपनिषद् का जो लक्षण दिया है, उसे पूर्णतः ग्रहण कर शंकर-शिष्य सुरेश्वर ने संबंध वार्तिक[6] तथा तैत्तिरीयोपनिषद्-भाष्यवार्तिक[7]

1. द्रष्टव्य, सं.वा. 3-4, पृष्ठ-8, वृ.भा.टी., पृष्ठ-2-3, क.भा.टी., पृष्ठ-2, मु. भा.टी., पृष्ठ-4, संबंधवार्तिक टी., पृष्ठ-8, तथा तै.उ.भा.वा.टी., पृष्ठ-11-12
2. 'यस्मादात्मनः स्थावरजंगमं जगदिदमग्निवित्फुलिंगवदव्युच्चरन्त्यनिंश यस्मिन्नेव च प्रलीयते जलबुद्बुद्वद्यदात्मकं च वर्तते स्थितिकाले तस्यास्यात्मनो ब्रह्मण उपनिषदुपसमीपं निगमयतीत्यभिधायकः शब्द उपनिषदित्युच्यते। शास्त्रप्रामाण्यादेतच्छब्दगतो विशेषोऽवसीयत उपनिगमयितृत्वं नाम' (बृ.उ.शा. भा., पृष्ठ-2 तथा 2/1/20, पृष्ठ-252)
3. तै.उ.शा.भा., पृष्ठ-2
4. क.उ.शा.भा., पृष्ठ-2
5. 'य इमां ब्रह्मविद्यामुपनयन्त्यात्मभावेन श्रद्धाभक्तिपुरःसराः सन्तस्तेषां गर्भजन्मजरारोगाघनर्थपूगं निशातयति परं वा ब्रह्म गमयत्यविद्यादिसंसारकारणं चात्यन्तमवसादयति विनाशयतीत्युपनिषत्। उपनिपूर्वस्य सदेरेवमर्थस्मरणात्।' (मु.उ.शा.भा., पृष्ठ-4)
6. उपनीयेममात्मानं ब्रह्मापास्तद्वयां यतः।
   निहन्यविद्यातज्जं च तस्मादुपनिषद्भवेत् ।।5।।
   निहत्यानर्थमूलं स्वाविद्यां प्रत्यक्तयापरम्।
   गमयत्यसंभेदमतो वोपनिषद्भवेत् ।।6।।
   प्रवृत्तिहेतुनिःशेषांस्तन्मूलोच्छेदकत्वतः।
   यतोऽवसादयेदविद्या तस्मादुपनिषन्मता ।।7।। (सं.वा.)
7. विद्यासंशीलिनां यस्माद्र्भजन्माद्यशेषतः।
   उपमृद्नाति विज्ञेयं तस्मादुपनिषद् भवेत् ।।
   उपेत्य वा निषण्णं तच्छेयं आत्यन्तिकं यतः।
   तस्मादुपनिषज्ज्ञेया..................।। (तै.उ.भा.वा. 35-36, पृष्ठ-11-12)

में उपनिषद् का जो लक्षण दिया है उससे 'सद्' धातु के तीनों अर्थों की संगति एवं उपनिषद् के प्रतिपाद्य विषय की प्रतिपत्ति सुतरां स्पष्ट हो जाती है। उनके द्वारा दिये गए लक्षणों के अनुसार 'उपनिषद् वह ब्रह्मविद्या है जो अनर्थकारी अविद्या एवं उससे उत्पन्न समस्त सांसारिक प्रपंचों का अपशमन करती है, जिससे विद्या-संशीलकों के अशेष प्रवृत्तिहेतुक गर्भजन्मादिक बन्धनों का विशरण हो जाता है एवं जिसके द्वारा जीव को ब्रह्मैक्य की अवगति होती है अथवा जिसमें अत्यधिक श्रेय निषण्ण है।' इसके अतिरिक्त जैसे लांगल को जीविका और जीविका का साधन दोनों कहा जाता है उसी प्रकार ब्रह्मविद्या के व्युत्पादक ग्रन्थों को भी उपनिषद् कहा जाता है।[1] कहने का अभिप्राय यह है कि मुख्य वृत्ति से अविद्यातिमिरोच्छेदपूर्वक जीव एवं ब्रह्म की आत्यन्तिक अभेदापादिका ब्रह्मविद्या उपनिषद् है पर गौणी लक्षणावृत्ति से ब्रह्मविद्या के प्रतिपादक ग्रन्थ भी उपनिषद् हैं, यथा–'उपनिषदमधीमहे' आदि।[2]

## उपनिषद् का प्रतिपाद्य विषय

जो उपनिषद् का प्रतिपाद्य विषय है वही वेदान्त का भी प्रतिपाद्य है। एक अद्वितीय, नित्य शुद्ध बुद्ध मुक्त स्वभाव ब्रह्म का प्रतिपादन उपनिषदों का मुख्य तात्पर्य है। जगत्कारण ब्रह्म के परिज्ञान से परम श्रेय की प्राप्ति होती है, यह सम्पूर्ण उपनिषदों का निश्चित् अर्थ है।[3] समस्त उपनिषदों की प्रवृत्ति जीव तथा ब्रह्म की एकताबोधनार्थ है। यह ब्रह्मैक्य जीव का मोक्ष है। आचार्य सुरेश्वर के अनुसार जीव के मुक्तिमार्ग का निर्देश सकल उपनिषदों का प्रयोजन है।[4]

---

1. यथोक्त विद्याबोधित्वाद् ग्रन्थोऽपि तदभेदतः।
भवेदुपनिषन्नामा लांगले जीवनं यतः ।। (सं.वा. 8, पृष्ठ-9)
2. द्रष्टव्य, सं.वा.टी. 8, पृष्ठ-9 तथा तस्माद्विद्यायां मुख्यावृत्त्योपनिषच्छब्दो वर्तते ग्रन्थे तु भवेदिति।'
3. 'जगतश्च यन्मूलं तत्परिज्ञानात्परं श्रेय इति सर्वोपनिषदां निश्चितोऽर्थः।'
(प्र.उ.शा.भा., पृष्ठ-54)
4. 'सर्वोपनिषदामाह मुक्तिमात्रं प्रयोजनम् (सं.वा. 10)

शंकराचार्य ने माण्डूक्य[1] तथा ईशभाष्य[2] में यह स्पष्ट कहा है कि समग्र उपनिषदों का उपक्षय आत्म-याथात्म्य-निरूपण में हो जाता है। उपनिषत्प्रतिपाद्य ब्रह्म शास्त्रैकसमधिगम्य माना गया है और यह शास्त्र उपनिषद् तथा तन्मूलक वेदान्त दर्शन है। केवल उपनिषद् से अधिगत होने के कारण उत्पत्त्यादि चतुर्विध-द्रव्य-विलक्षण असंसारी ब्रह्म को बृहदारण्यक उपनिषद् में 'औपनिषद् पुरुष' कहा गया है।[3] सूत्रकार वादरायण ने भी 'शास्त्रयोनित्वात्' (ब्र.सू. 1/1/3) तथा 'तत्तु समन्वयात्' (ब्र.सू. 1/1/4)। इन दो सूत्रों के द्वारा इस तथ्य की पुष्टि की है। ब्रह्म का यह औपनिषदत्व अद्वैतवेदान्त के आचार्यों द्वारा भी समर्थित है।[4] ब्रह्म के औपनिषदत्व का यही आशय है कि उसका स्वरूपावगम अन्य प्रमाणों में संभव नहीं, केवल उपनिषद् अथवा तन्मूलक वेदान्त के द्वारा संभव है। स्वरूपावगमन की आवश्यकता भी है क्योंकि स्वरूप परिज्ञान के बिना दु:ख का अन्तर्भूत मोक्ष मनुष्य के लिए उतना ही असंभव है जितना कि मनुष्य के द्वारा आकाश का चर्मवत् परिवेष्टित होना।[5] कहने का आशय यह है कि आत्यन्तिक शान्ति ब्रह्मस्वरूपावबोध से ही संभव है।[6]

---

1. 'सर्वोपनिषदां तादर्थ्येनेवोपक्षयात्।' (मा.उ.शा.भा., पृष्ठ-39)
2. सर्वासामुपनिषदामात्मयाथात्म्यनिरूपणेनैवोपक्षयात् ।।(ई.उ.शा.भा.,पृष्ठ-1-3)
3. 'तं त्वौपनिषदं पुरुषं पृच्छामि' (बृ.उ. 3/9/26(। 'तुलनीय, पुरुषान्न परं किंचित्सा काष्ठा सा परा गति:' (क.उ. 1/3/11)।
4. बृ.उ.शा.भा. 'स्वेनैवात्मना व्यवस्थितो य औपनिषद: पुरुषोऽशनायादिवर्जित उपनिषत्स्वेव विज्ञेयो नान्यप्रमाणगम्यस्तं त्वा त्वां विद्याभिमानिनं पुरुषं पृच्छामि।' (3/9/26, पृष्ठ-464-69) तुलनीय ब्र.सू.शा.भा. 1/1/4, पृष्ठ-86 और 88; 1/2/22, पृष्ठ-191 तथा 2/2/10, पृष्ठ-429 आदि।
   नेति नेतीति यच्चोक्त इहोपनिषद: पुमान्।
   तस्य साक्षादयं श्रुत्या निर्देश: क्रियतेऽधुना ।।
   (बृ.उ.भा.वा.-अ. 3 ब्रा. 9 वा. 150)
   'औपनिषदत्वं पुरुषस्य व्युत्पादयति उपनिषतस्वेवेति।'
   (बृ.उ.भा.टी.-3/9/26, पृष्ठ-469)
5. 'यदा चर्मवदाकाशं वेष्टयिष्यन्ति मानवा:।
   तदा देवमाविज्ञाय दु:खस्यान्तो भविष्यति। (श्वे.उ. 6/20)
6. 'शान्तिमत्यन्तमेति' (श्वे.उ. 4/11, 4/14 ओर 4/16 तथा क.उ. 1/1/17)

शंकराचार्य ने ब्रह्मसूत्र भाष्य में उपनिषद् वाक्यों की प्रवृत्ति दो रूपों में वर्णित की है। उपनिषद् की एक प्रवृत्ति परमात्मा स्वरूप निरूपण-परा है तथा दूसरी प्रवृत्ति विज्ञानात्मा और परमात्मा की एकत्वोपदेश-परा है।[1] उपनिषदों के मन्थन से यह तथ्य वस्तुतः स्पष्ट हो जाता है। उपनिषदों की ब्रह्म-स्वरूप-प्रतिपादन-परा प्रवृत्ति 'य आत्मा अपहतपात्मा' (छा.उ. 8/7/1), 'यत्साक्षादपरोक्षाद् ब्रह्म' (छा.उ. 3/4/1), 'योऽशनाया पिपासे' (बृ.उ. 3/5/1), 'नेति नेति' (बृ.उ. 3/3/6), 'अस्थूलमनणु' (बृ.उ. 3/8/8), 'ए एष नेति' (बृ.उ. 3/9/26), 'अदृष्टं द्रष्टृ' (बृ.उ. 3/8/11) 'विज्ञानमानन्दं' (3/9/28), 'सत्यं ज्ञानमनन्तम्' (तै.उ. 2/1/1) 'अदृश्येऽनात्म्ये' (तै.उ. 2/7/1), 'स वा एव महानज आत्मा' (बृ.उ. 4/4/22), 'अप्राणो ह्यमनाः' (मु.उ. 3/1/2), 'स बाह्याभ्यन्तरोह्यजः' (मु.उ. 2/1/2), 'विज्ञानघन एव' (3/4/12), 'अनन्नरमबाह्यम्' (बृ.उ. 2/5/19), 'अन्यदेव तद्विदितादथो अविदितात्' (के.उ. 14) तथा 'आकाशो वै नाम' (छा. 8/14/1) इत्यादि श्रुति वचनों से प्रमाणित है। द्वितीय प्रवृत्तिमूल विज्ञानात्मा और परमात्मा के एकत्व प्रतिपादक उपनिषद् वाक्य-'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्' (तै.उ. 2/6/1), 'अन्तः प्रविष्टः शास्ता जनानाम्' 'स एव इह प्रविष्टः' (बृ.उ. 1/4/1), 'एष त आत्मा' (बृ.उ. 3/7/3) 'स एतमेव सीमानं विदायैतया द्वारा प्रापद्यत' (ऐ.उ.) 'एष सर्वेषु भूतेषु गूढ आत्मा (क.उ. 1/3/12) 'सेयं दैवतैक्षत हन्ताहमिमास्तिस्रो देवताः' (छा.उ. 6/3/2), और 'स आत्मा तत्त्वमसि' (छा.उ. 6/8/16) आदि है। यही जीवब्रह्मैक्यबोधन उपनिषद् ओर तन्मूलक वेदान्त दर्शन का परम प्रयोजन है।

स्वरूप प्रतिपादक उपनिषद् वाक्यों में से कुछ उपनिषद् वाक्य निर्गुण ब्रह्म का स्वरूप निरूपित करते हैं और कुछ सगुण ब्रह्म का। निर्गुण ब्रह्म के स्वरूप का भी निरूपण भावमुखेन तथा अभावमुखेन दो प्रकार से किया गया है। 'सत्यं ज्ञानम्' (तै.उ. 2/1/1), 'विज्ञानमानन्दम्'

1. ब्र.सू.शा.भा. 'द्विरूपा हि वेदान्तवाक्यानां प्रवृत्तिः, क्वचित् परमात्मस्वरूप-निरूपणपरा क्वचित् विज्ञानात्मनः परमात्मैकत्वोपदेशपरा।' (1/3/25, पृष्ठ-246)

(बृ.उ. 3/9/28), 'य आत्मा' (छा.उ. 8/7/1) तथा 'विज्ञानघन एव' (बृ.उ. 2/4/12), इत्यादि ब्रह्मस्वरूपनिरूपक वाक्य ब्रह्म का भावतया निर्देश करते हैं। ऐसे ब्रह्मस्वरूप-निर्देशक श्रुतिवाक्यों से ब्रह्म के शून्यत्व का प्रसंग नहीं उपस्थित होता। क्योंकि इनमें स्पष्टतः ब्रह्म सच्चिदानन्दस्वरूप अवगत होता है। 'अस्थूलमनण्वम्' (बृ.उ. 3/8/8) इत्यादि श्रुतिवाक्य ब्रह्म का स्वरूप अभावमुखेन प्रतिपादित करते हैं। इन श्रुतिवाक्यों से ज्ञात होता है कि ब्रह्म अद्वैत, असंग, अक्षर, अपरिच्छिन्न, निर्गुण, निरंश, निरंजन, निष्कल, निर्विकार, निर्लेप, निरतिशय, निरवयव, निरुपाधिक, निर्धर्मक तथा सदा सर्वविधभेदरहित है।

'सर्वकर्मा सर्वकामः' (छा.उ. 3/14/4) तथा 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' इत्यादि उपनिषद् वाक्य सगुण अर्थात् सोपाधिक ब्रह्म का प्रतिपादन करते हैं।

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि प्रथम प्रकार के अर्थात् भावाभावोभयविधया ब्रह्मस्वरूपावबोधक वाक्य ब्रह्म के स्वरूप-लक्षणज्ञापक हैं और दूसरे प्रकार के सगुण ब्रह्म प्रतिपादक वाक्य तटस्थलक्षणाभिधायक हैं।

उपनिषदों का वर्णन क्रम भगवान् शंकराचार्य ने अपने भाष्य में संक्षेपतः अधोलिखित रूप में उपन्यस्त किया है–

'सर्वासु ह्युपनिषत्सु पूर्वमेकत्वं प्रतिज्ञाय दृष्टान्तैर्हेतुभिश्च परमात्मनो विकारांशादित्वं जगतः प्रतिपाद्य पुनरेकत्वमुपसंहरिति।'[1]

## अवच्छेद, प्रतिबिम्ब तथा आभास प्रस्थान समर्थक श्रुतिवाक्य

मण्डन मिश्र, पद्मपादाचार्य तथा सुरेश्वराचार्य ने क्रमशः अवच्छेद, प्रतिबिम्ब तथा आभास प्रस्थान को प्रतिष्ठापित किया। मंडनोपस्थापित अवच्छेद तथा पद्मपादोपस्थापित प्रतिबिम्ब को वाचस्पति मिश्र तथा प्रकाशत्व मुनि ने सम्यक् रूप से प्रतिष्ठापित किया। अतः इन दोनों प्रस्थानों के प्रधान प्रवर्तक के रूप में वाचस्पति तथा प्रकाशात्मन् को

---

1. ब्र.उ.शा.भा. 2/1/20, पृष्ठ-262

माना गया है। इन आचार्यों के द्वारा प्रतिष्ठापित प्रस्थान श्रुतिसिद्ध हैं, यह प्रदर्शित करने के लिए तत्तत्प्रस्थान समर्थक श्रुतिवाक्यों को उद्धृत किया जाता है।

**1. अवच्छेद समर्थक श्रुतिवाक्य :**

1. 'तदेतत्सत्यं यथा सुदीप्तात्पावकाद्विस्फुलिंगा : सहस्रशः प्रभवन्ते सरूपाः।
   तथाऽक्षराद्विविधाः सोम्य भावाः प्रजायन्ते तत्र चैवापियन्ति।
   (मु.उ. 2/1/1)
2. 'ते सर्वगं सर्वतः प्राप्य धीरा युक्तात्मानः सर्वमेवाऽऽविशन्ति।
   (मु.उ. 3/2/5)
3. 'आकाशवत्सर्वगतश्च नित्यः।' (छा.उ.(
4. 'एतावानस्य महिमा ततो ज्यायांश्च पुरुषः पादोऽस्य सर्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि। (छा.उ. 3/12/6)
5. 'आकाशशरीरं ब्रह्म (तै.उ. 1/6/2)
6. 'यथाग्ने क्षुद्रा विस्फुलिंगाः व्युच्चरन्त्येवमेवमिन्नात्मानः सर्वे प्राणाः'
   (बृ.उ. 2/1/20)
7. 'अथ हैनं गार्गी वाचक्न्वी पप्रच्छ याज्ञवल्क्येति होवाच यदिदं सर्वमप्स्वोतं प्रोतं च कस्मिन्नु खलु वायु ओताश्च प्रोताश्चेति वायो गार्गीति...' (बृ.उ. 3/6/1)
8. 'सा वा एष देवतैतासां देवतानां पाप्मानं मृत्युपपहत्याथैना मृत्युमत्यवहत्।' (बृ.उ. 1/3/11)

**2. प्रतिबिम्ब या आभास समर्थक श्रुतिवाक्य** : जिन श्रुतियों के द्वारा प्रतिबिम्बवादी अपने (प्रतिबिम्ब) प्रस्थान का समर्थन करते हैं उन्हीं श्रुतियों से आभासवादी अपने (आभास) प्रस्थान का अतः प्रतिबिम्ब तथा आभास समर्थक श्रुतियों का पृथक्-पृथक् उल्लेख नहीं किया जा सकता।

1. तद्धेदं तर्ह्यव्याकृतमासीत्तन्नामरूपाभ्यामेव व्यक्रियतासौ नामाऽयमिदं रूप इति तदिदमप्येतर्हि नामरूपाभ्यामेव व्याक्रियतेऽसो नामाऽयमिदं

रूप इति स एष इह प्रविष्टः। (बृ.उ. 1/4/7)

2. 'स होवाच गार्ग्यो य एवावमप्सु पुरुष एतमेवाहं ब्रह्मोपास इति स होवाचाजातशत्रुर्मा मैतस्मिन्संवदिष्ठाः प्रतिरूप इति वा अहमेतमुपास इति स या एतमेवमुपास्तेप्रतिरूपं हैवेनमपगच्छति ना प्रतिरूपमथो प्रतिरूपोऽस्माज्जायते' (बृ.उ. 2/1/8, तुलनीय 2/1/9 तथा 2/1/12)

3. 'इदं वै तन्मधु दध्यङ्ङाथर्वणोऽश्विभ्यामुवाच। तदेतदृषिः पश्यन्नवोचत्। रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव तदस्य रूपं प्रतिचक्षणाय (बृ.उ. 2/5/19)

4. 'याज्ञवल्क्य वेद वा अहं तं पुरुषं सर्वस्याऽऽत्मनः परायणं यमात्थ य एवायं च्छायामपः पुरुषः स एष वदैव शाकल्य तस्य का देवतेति मृत्युरिति होवाच।' (बृ.उ. 3/9/14 तुलनीय 3/9/15)

5. 'सेयं देवतैक्षत हन्ताहमिसास्तिस्रो देवताः अनेन जीवेनाऽऽत्मनाऽनु-प्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि' (छा.उ. 6/3/2)।

6. 'यथैव बिम्बं मृदयोपलिप्तं तेजोमयं भ्राजते तत्सुधान्तम्।
तद्वात्मतत्त्वं प्रसमीक्ष्य देही एकः कृतार्थी भवते वीतशोकः।।'
(श्वे.उ. 2/14)

7. 'सर्वेन्द्रिगुणाभासं सर्वेन्द्रियविवर्जितं।' (श्वे.उ. 3/17)

8. आत्मन एष प्राणो जायते। यथैषा पुरुषे च्छायैतस्मिन्नेतदा ततम्। मनोकृतेनाऽऽयात्यस्मिन् शरीरे। (प्र.उ. 3/3)

9. 'अग्निर्यथैको भुवनं प्रविष्टो रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च।
(क.उ. 2/2/9)

10. 'वायुर्यथैको...' (क.उ. 2/2/10)

11. 'एको वशी सर्वभूतान्तरात्मा एक रूपं बहुधा यः करोति।
तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् ।।'
(क.उ. 2/2/12)

12. 'जीवेशावाभासेन करोति माया चाविद्या च स्वयमेव भवति।' (नृसिंह उ. 9)

## वेदान्त दर्शन का द्वितीय प्रस्थान-श्रीमद्भगवद्गीता

द्वितीय प्रस्थानभूत गीता महाभारत के भीष्म पर्व का अंश है। शंकराचार्य ने अष्टादश अध्यायों में प्राप्त इस सप्तशतश्लोकी गीता को सम्पूर्ण वेदार्थसार-संग्रहभूत तथा दुर्विज्ञेयार्थ बताया है।[1] गीता के अध्यायों के अन्त में दी गई पुष्पिका[2] से यह स्पष्ट हो जाता है कि इसका मुख्य विषय ब्रह्मविद्या है।

## गीता का प्रतिपाद्य विषय

उपनिषदों के समान गीता का भी प्रतिपाद्य तत्त्व परब्रह्म है। इस परम तत्त्व के निर्गुण तथा सगुण रूपों को गीता में क्रमशः अक्षर ब्रह्म तथा पुरुषोत्तम कहा गया है। अक्षर ब्रह्म परब्रह्म है। (अक्षरं ब्रह्म परमं, गी. 8/3) तथा सम्पूर्ण वस्तुओं से परे है। इसे ही अनिर्देश्य, अव्यक्त, कूटस्थ, अचल तथा ध्रुवतत्त्व बताया गया है।[3] निर्गुण का स्वरूप उपक्रम अर्थात् द्वितीय अध्याय (श्लोक, 11-53) में निरूपित है। इसके स्वरूप का अवबोधन उस गति को प्राप्त करना है जहाँ पहुँच कर मनुष्य की पुनरावृत्ति नहीं होती।[4] गीता के कृष्ण पुरुषोत्तम (ईश्वर) है।[5] पुरुषोत्तम आत्म विभूतियों से न केवल इस लोक में व्याप्त हैं[6] प्रत्युत तीनों लोकों में प्रविष्ट हैं तथा उसे धारण करते हैं।[7] मायार्थक रूप में प्रकृति शब्द का गीता में अनेकशः उल्लेख[8] सिद्ध करता है कि श्रीमद्भगवद्गीता माया और प्रकृति को समानार्थक मानती है। माया या प्रकृति यहाँ दो रूपों में वर्णित है–

---

1. 'तदिदं गीताशस्त्रं समस्वेदार्थसारसंग्रहभूतं दुर्ज्ञेयार्थम्। (गी.शा.भा. उपोद्घात)
2. 'ऊं तत्सदिति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायाम्।'
3. गीता 12/3, 2/25, तथा 10/11 आदि।
4. 'यं प्राप्त न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम' (गी. 10/21) तथा 'यद्गत्वा न निवर्तन्ते' (वही. 15/6)
5. वही, 8/1, 10, 15 तथा 11/3 आदि।
6. वही, 10/16
7. 'उत्तमः पुरुषवस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः। यो लोकत्रयमाविश्य विभर्त्यव्यय ईश्वरः। (वही 15/17)
8. वही, 7/14, 9/13, 9/7-8 तथा 9/10

1. दैवी माया अथवा दैवी प्रकृति या प्रकृति,
2. मोहिनी प्रकृति या माया।

दैवी माया या दैवी प्रकृति सर्जनात्मिका शक्ति है, जिसके अवष्टम्भ से ईश्वर सृष्टि, स्थिति तथा लय कारक है।[1] इस शक्ति को योगमाया भी कहते हैं।[2] माया या मोहिनी प्रकृति मोहात्मिका अर्थात् आसुरी तथा राक्षसी शक्ति है, जिसके कारण जीव व्यर्थ की आशा, ज्ञान एवं अविवेक से युक्त हो जाते हैं[3] तथा संमूढ होकर बराबर जन्मादि के भाजन बनते हैं।[4] गीता की उक्त द्विरूप वर्णित प्रकृति को माया की विक्षेप एवं आवरण शक्ति की उद्भाविका के रूप में स्वीकार किया जा सकता है।

जीव जब ज्ञान के द्वारा माया या अज्ञान का नाश कर देता है तब उसके लिए आदित्य स्वरूप परम ज्ञान प्रकाशित हो जाता है[5] अर्थात् वह ज्ञानस्वरूप ब्रह्म का साक्षात्कार कर देता है तथा ज्ञान से निर्धूतकल्मष हो जाने के कारण पुनरावृत्ति रहित हो जाता है।[6] जैसे दीप्ताग्नि इंधनसमूह को भस्मसात् कर देता है, उसी प्रकार ज्ञानाग्नि अज्ञानस्वरूप कर्मकलाप को भस्मसात् कर देता है,[7] इसीलिए गीता संसारसेतु-तितीर्षु जीव को ज्ञानप्लव के आश्रयण का उपदेश देती है।[8]

## अवच्छेद, प्रतिबिम्ब तथा आभास समर्थक गीताश्लोक

'ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः' (15/7), 'यथा सर्वगतं सौक्ष्म्यादाकाशं नोपलिप्यते। सर्वत्रावस्थितो देहे तथात्मा नोपलिप्यते।'

---

1. वही, 9/7-8 तथा 9/10
2. 'नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमाया समावृतः' (वही, 7/25) राधाकृष्णन् ने योगमाया का अर्थ 'क्रियेटिव पावर' किया है, (भगवद्गीता अनुवाद पृष्ठ-213)
3. गीता-9/12
4. वही-7/27
5. गीता-5/16
6. 'गच्छन्त्यपुनरावृत्तिं ज्ञानविर्धूतकल्मषाः।' (वही 5/10)
7. वही-4/37
8. 'सर्वज्ञानप्लेवेनैव वृजिनं संतरिष्यसि' (वही 4/36)

संप्रतिष्ठान होता है।[1] पर आभास-निरूपण करते समय शंकराचार्य ने सर्वत्र उपाधि के नाश होने के साथ प्रतिबिम्ब अर्थात् आभास का नाश या व्युदास अथवा निरास माना है।[2] अतः स्पष्ट हो जाता है कि आभास वह अनिवर्चनीय वस्तु है जो उत्पादविनाशशाली होने के कारण मिथ्याा या अवस्तु है।

## आभास तथा उसका धर्मविचार

मुखाभास के धर्म के विषय में चार विकल्प हो सकते हैं-

1. क्या मुखाभास मुख या आदर्श दोनों में से किसी एक का धर्म है? या
2. मुख का धर्म है? या
3. इन दोनों का धर्म है? या
4. कोई परमार्थ वस्त्वन्तर है?

इसी प्रकार चार विकल्प आत्माभास के विषय में भी हो सकते हैं। शंकराचार्य ने उपदेशसाहस्री में इन चारों विकल्पों का प्रतिषेध किया है, जिससे दृष्टान्त के समान दार्ष्टान्तिक आभास की अनिर्वचनीयता सिद्ध होती है। विकल्पों के खण्डन में प्रवृत्त तर्क इस प्रकार है[3]-

1. मुखाभास मुख या आदर्श इन दोनों में से किसी एक का धर्म नहीं। यदि दोनों में से किसी एक का धर्म आभास हो तो किसी एक के न रहने पर भी मुखाभास की प्रतीति होती अर्थात् यदि दर्पण का धर्म मुख हो तो मुख के दर्पणवियुक्त होने पर भी दर्पणगत रूपादि के समान मुखाभास को दृग्गोचर होना चाहिए और इसके विपरीत यदि मुख का धर्म हो तो दर्पण के मुखवियुक्त होने पर दर्पण में मुखाभास की स्थिति

---

1. बृ.उ.शा.भा. 1/4/7, 115; मु.उ.शा.भा. 3/2/7, पृष्ठ-45; प्र.उ.शा.भा. 4/9, पृष्ठ-44 तथा सर्ववेदान्तसिद्धान्तसारसंग्रह, श्लोक 804, पृष्ठ-200
2. बृ.उ.शा.भा. 2/5/12 पृष्ठ-316-17 तथा 2/4/13, पृष्ठ-318-319, ब्र.सू.शा.भा. 2/3/50, पृष्ठ-561; अद्वैतानुभूतिः, श्लोक 64, पृष्ठ-62 तथा विवेक चूडामणिः, श्लोक 200-22, पृष्ठ-239
3. उप.सा., पद्य खंड प्रकरण 18, श्लोक 32-43, पृष्ठ-223-29

बनी रहनी चाहिए। पर किसी एक के अभाव में मुखाभास रहता नहीं। अतः उसे इन दोनों में से किसी एक का धर्म नहीं माना जा सकता।

**2.** यद्यपि आभास मुखाभास अर्थात् मुखरूप से व्यपदिष्ट होता है तथापि आभास मुख का धर्म भी नहीं क्योंकि मुखाभास आदर्श का अनुवर्तन करता है। आदर्शानुवर्तन का अभिप्राय यह है कि मुखोन्मुख मुकुर में ही आभास की प्रतीति होती है, मुख-समीप्य-विरहित दर्पण में नहीं। अतः मुखैकधर्मता के मानने पर आभास अनुपपन्न बना रहेगा क्योंकि दर्पण के न रहने पर मुखाभास का अदर्शन लोकसिद्ध है।

**3.** जैसे मुख और दर्पण के वियुक्त होने पर आभास नहीं देखा जाता उसी प्रकार उनके यथा कथञ्चन संयुक्त होने पर भी आभास-दर्शन नहीं होता। यदि इन दोनों का धर्म आभास हो तो किसी भी रूप में इन दोनों के संयोग होने पर आभास का अस्तित्व बना रहता पर तिर्यक् निरीक्ष्यमाण दर्पण में मुखाभास का दर्शन नहीं होता अतः आभास इन दोनों का धर्म भी नहीं।

**4.** यदि कहा जाय कि आभास परमार्थ वस्त्वन्तर है तथा जिस प्रकार पूर्व सिद्ध राहु की प्रतीति सूर्य तथा चन्द्र के विद्यमान होने पर होती है उसी प्रकार अदृश्य किन्तु सदैव विद्यमान आभास की प्रतीति मुख और दर्पण के संयोग होने पर होती है तो उपयुक्त नहीं, क्योंकि राहु की वस्तुता तो चन्द्रादि के उपराग के पूर्व भी ज्योतिषशास्त्र और पुराणादि शास्त्रों के प्रमाण से सिद्ध है किन्तु मुख और दर्पण के संबन्ध के पूर्व या पश्चात् मुखाभास का अवस्थान किसी भी प्रमाण से सम्भव नहीं। इसके अतिरिक्त जिनके मत में राहु भूम्यादि की छाया के रूप में स्वीकृत है वहाँ तो राहु का भी अवस्तुत्व सिद्ध होता है। अवस्तु राहु के आभास को अवस्तु सिद्ध करने में प्रथम विकल्प की युक्ति यहाँ भी लागू हो जाती है। 'नाक्रमेत्कामतच्छायां गुर्वादेः' तथा 'देवतिर्यकस्नातकाचार्य-राज्ञांछायां परस्त्रियः। न क्रमेद्रक्तविण्मूत्रष्ठीवनोद्वर्तनादिकम्' इत्यादि छायां-लंघन-प्रतिषेध-परक स्मृतियों से भी छाया या आभास का वस्तुत्व नहीं माना जा सकता, क्योंकि एक अर्थ के लिए प्रयुक्त वाक्य अर्थान्तर के प्रतिपादन में नहीं समर्थ होता। छाया या आभास के (माधुर्यादि) अर्थ-क्रियाकारित्व के कारण भी आभास

को वस्तु नहीं माना जा सकता क्योंकि छाया का जो माधुर्यादि कार्य देखा जाता है, वह उष्ण द्रव्यादि के सेवन न करने के कारण है। तप्यमान शिलाकूट की छाया में माधुर्योपलब्धि नहीं होती। कहने का आशय यह है कि च्छायोपविष्ट पुरुष को आतपसंसर्ग की निवृत्ति होने के कारण स्वाभाविक उदकमाधुर्याभिव्यक्ति होने से 'च्छाया मधुरा' इत्याकारक विभ्रम हो जाता है, वस्तुतः छाया में अर्थक्रियाकारित्व नहीं। अतः छाया या आभास को परमार्थ वस्त्वन्तर नहीं कह सकते।

उपर्युक्त विवेचन का निष्कर्ष यह है कि जैसे मुखाभास मुख या दर्पण इन दोनों में से न किसी एक का धर्म है, न मुख का धर्म है न मुख और दर्पण का संयोगज धर्म है और न कोई परमार्थ वस्त्वन्तर है उसी प्रकार चिदाभास न तो बुद्धि या आत्मा किसी एक धर्म है, न चिन्मात्र का धर्म है, न चित् और बुद्धि इन दोनों का संयोगज धर्म है और न परमार्थतः कोई वस्त्वन्तर है। 'रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव' 'इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते' 'अनीशया शोचति मुह्यमानः' तथ एको वशी सर्वभूतान्तरात्मा' 'एकं रूपं बहुधा यः करोति' इत्यादि श्रुतियों से और आगमापायि, दृश्य बुद्ध्यादि अनात्मविषयों का स्फुरण तथा सत्त्व नित्य सिद्ध साक्षी आत्मा में अध्यास के बिना नहीं सिद्ध हो सकता, अतः एक ही प्रत्यगात्मा सत् है और बुध्यादि तथा आभास आदि असत् हैं—इस युक्ति से भी आभास के असत्व का निश्चय हो जाता है।[1]

## आभास का कारण

अपने परमगुरु गौडपाद का अनुसरण करते हुए शंकराचार्य ने आभास को परमार्थतः कार्यकारण विरहित माना है। आभास कार्यकारण शून्य है, यह सिद्ध करने के लिए माण्डूक्योपनिषद्-कारिका तथा भाष्य में अलाव-दृष्टान्त का ग्रहण किया है।[2] जैसे अलात-स्पन्द ऋतुवक्रादिरूपों में आभासित होता है उसी प्रकार अविद्या के कारण स्पन्दित सा विज्ञान

1. 'गम्यन्ते शास्त्रयुक्तिभ्याम् आभासासत्त्वमेव च।' (उप.सा. पद्य खंड, 1/43, पृष्ठ-229)
2. माण्डूक्यकारिका तथा शा.भा., 4/47-52, पृष्ठ-189-92

(ब्रह्म) ग्रहण तथा ग्राहक अर्थात् विषय और विषयी रूप में आभासित होता है किन्तु यह आभास वस्तुतः विज्ञान का कार्य नहीं। परमार्थतः स्पन्दवर्जित अलात जैसे ऋजुवादिरूपों में आभासित न होने के कारण अनाभास और अज रहता है। उसी प्रकार स्पन्दमान सा विज्ञान (परमात्मा; अविद्योपरम होने पर जात्यादिरूप आभास-शून्य होने के कारण अनाभास, अज एवं अचल रूप में साक्षात्कृत होता है। अलात के स्पन्दमान होने पर भी वे ऋजुवक्रादि आभास अलात के अतिरिक्त नहीं अन्यत्र से आकर अलात में उपस्थित नहीं होते, अतः वे नान्यतोभूत है। उस निष्पन्दयुक्त अलात से कहीं वे अन्यत्र चले नहीं जाते और न उस निस्पन्दित अलात में ही प्रविष्ट होते हैं। द्रव्यत्वाभाव अर्थात् अवस्तु होने के कारण वे ऋजुवक्रादिक आभास अलाप से भी नहीं निकलते क्योंकि निर्गमन एवं प्रवेश तो वस्तु के हो सकते हैं। अवस्तु में इन क्रियाओं का क्या योग? अलात के ऋजुवक्रादिक आभास के समान विज्ञान के आभास की स्थिति है। अचल विज्ञान के आभास किसी अन्य कारण से उत्पन्न नहीं हो सकते अतः अन्यकृत होने का प्रश्न नहीं। विज्ञान के स्पन्दनशून्य होने पर कहीं अन्यत्र नहीं चले जाते और न विज्ञान में ही प्रविष्ट होते हैं। द्रव्यशून्य होने के कारण वे विज्ञान से भी नहीं निकलते। कहने की अभिसंधि यह है कि आभास न तो विज्ञान से और न विज्ञानातिरिक्त अन्य किसी वस्तु से उत्पन्न होते हैं, न विज्ञान में प्रविष्ट होते हैं। और न विज्ञानातिरिक्त किसी अन्य स्थल में चले जाते हैं। आभास की कार्यता या कारणता अनुपपन्न है, इसीलिए कार्यकारणशून्य आभास को अचिन्त्य[1] बताकर आचार्य गौडपाद एवं उनके प्रशिष्य शंकराचार्य ने आभास के मृषात्व की एक नियमित परम्परा सी स्थापित कर दी है।

आभास की कारणता के संबन्ध में उपर्युक्त निरूपण पारमार्थिक दृष्टि से उपस्थित किया गया है। व्यवहार निर्वाहार्थ अपरोक्षप्रतीतिविषय ईश्वर तथा जीवादि संकुल जगत् की उत्पत्ति, स्थिति आदि के लिए आभास की उत्पत्ति और उसके कारण का निर्देश करना पड़ता है।

---

1. मा.का.भा. 4/52, पृष्ठ-192

आभास का कारण ब्रह्म है इसीलिए आत्माभास, चिदाभास, ज्ञाभास तथा बोधाभास आदि कहकर इसका संबन्ध आत्मा से स्थापित किया जाता है। जैसे मुख के बिना मुखाभास दर्पण में अनुपपन्न होगा उसी प्रकार आत्मा के बिना चिदाभास की कल्पना नहीं की जा सकती।[1] आभास आत्ममूलक है।[2] स्वाविद्या के अभाव में कार्यकारणशून्य निर्गुण, निर्विकार, निष्पपंच, निराभास ब्रह्म स्वत: आभास-कारण नहीं हो सकता। अत: आभास को उसी प्रकार अविद्याकृत[3] कह दिया जाता है यथा जगत् को ब्रह्म और अविद्या इन दोनों से उत्पन्न कहा जाता है। जैसे लोक में रज्ज्वादिस्वभाव शब्दित स्वाज्ञान के कारण सर्पादि के रूप में आभासित होते हैं उसी प्रकार आत्मा अपने स्वभाव अर्थात् अज्ञान के कारण आभास के कारणत्व का निर्वहण करता है अत: अविद्या व्यतिरिक्त ब्रह्म आभास का कारण नहीं।[4]

## आभास का अधिष्ठान और आश्रय

जैसे मुखाभास का अधिष्ठान मुख और आश्रय दर्पण है उसी प्रकार आभास का अधिष्ठान शुद्ध ब्रह्म[5] और आश्रय अविद्या तथा अविद्याकृत संसार है।[6] अधिष्ठान के लिए शंकराचार्य ने आधार[7] शब्द का भी प्रयोग किया है।

1. बिम्बं बिना यथा नीरे प्रतिबिम्बो भवेत्कथम्।
   बिनात्मानं तथा बुद्धौ चिदाभासो भवेत्कथम् ।।
   (अद्वैतानुभूति: श्लोक 54, पृष्ठ-61)
2. सर्ववेदान्तसिद्धान्तसारसंग्रह:, श्लोक 156,पृष्ठ-187
3. आभासस्य चाविद्याकृतत्वात्... (ब्र.सू.शा.भा. 2/3/50, पृष्ठ-561)
4. 'न हि रज्ज्वादीनाममविद्यास्वभावव्यतिरेकेण सर्पाद्याभासत्वे कारणं शक्यं वस्तुम्। (मा.का.शा.भा. 1/9, पृष्ठ-37) 'विषयिवषयाभासमित्यर्थ:। किं तद्विज्ञानस्पन्दितम्। स्पन्दितमिव स्पन्दितमविद्यया' (वही 4/47, पृष्ठ-189) तथ शतश्लोकी, श्लोक 81, पृष्ठ-110
5. 'अधिष्ठानं चिदाभासो बुद्धिरेतत्त्रयं यदा।' (स्वात्मप्रकाशिका, श्लो. 36,पृष्ठ-126) तथा 'गुंजावह्निवदेव सर्वकलनाधिष्ठानभूतोऽस्म्यहम्' (प्रौढानुभूति:, 6 पृष्ठ-27)
6. 'आभासस्य चाविद्याकृतत्वात्तदाश्रयस्य संसारस्याविद्याकृतत्वोपपत्ति:।' (ब्र.सू. शा.भा. 2/3/50, पृष्ठ-561)
7. अज्ञानं तदवच्छिन्नमासयोरुभयोरपि। आधारं शुद्ध चैतन्यं यत्तुर्यमितीर्यते ।। (सर्ववेदनान्तसिद्धान्तसारसंग्रह, श्लो. 328, पृष्ठ-185)

## आभास प्रकार

आभास कोई सीमित पदार्थ नहीं अपितु विविध जगदाकाररूप है।[1] जगत् के जितने भी ग्राह्य और ग्राहक अर्थात् विषय और विषयी हैं, वे सभी आभास हैं।[2] जगत् के पदार्थसार्थ का विभाजन जाति, क्रिया और वस्तु–इन तीन भागों में किया गया है। अतः गौडपाद तथा शंकर ने अज, अचल, अवस्तु, शान्त, अद्वय तथा परिच्छिन्न-पदार्थ रहित विज्ञान के आभासों को–(1) जात्याभास, (2) चलाभास तथा (3) वस्त्वाभास–इन तीन प्रकारों में उपन्यस्त किया है।[3] जैसे एक ही देवदत्त जाति, स्पन्दित तथा गौरत्व-दीर्घत्व आदि के धर्मी के रूप में जात्याभास, चलाभास तथा वस्त्वाभास आदि पदों में व्यवहृत होता है उसी प्रकार एक ही अज, अचल तथा शान्त परमात्मा भी जात्यादि आभासों के रूप में अवभासित होता है।

## आभास की उपयोगिता

शंकराचार्य ने आभास को आत्मज्योति तथा आत्म-द्वार के रूप में भी अंगीकृत किया है, जिसके द्वारा आभास की निम्नलिखित उपयोगिताओं की अवगति होती है–

**1. विषयावभासनक्षमता :** आभास चिदात्मा की ज्योति है।[4] यह ज्योति सम्पूर्ण जगत् और चक्षु आदि का आभासन करती हुई उसी प्रकार तदाकारकारित हो जाती है जैसे सूर्य का प्रकाश प्रकाश्यभेदों से संयुक्त होने पर हरित, नील, पीत एवं लोहितादि भेदों से अभिन्न और उन्हीं प्रकार का भासता है।[5] बुद्धि के प्रत्ययों का दीपन भी इस

1. शतश्लोकी, श्लोक 27, पृष्ठ–110
2. मा.का.शा.भा. प्रकरण 4, का. 47, पृष्ठ–189
3. 'जात्याभासं चलाभासं वस्त्वाभासं तथैव च।
अजाचलमवस्तुत्वं विज्ञानं शान्तमद्वयम्।। (मा.का. 4/45 तथा शा.भाष्य पृष्ठ–188)
4. उप.सा., खंड 2, प्रकरण 16, श्लोक 60, पृष्ठ–164 तथा वही प्रक. 18 श्लोक 71, पृष्ठ–241
5. 'यथा चाऽऽदित्यज्योतिरवभास्यिभेदैः संयुज्यमानं हरितनीलपीतलोहितादिभेदैरविभाग्यं तदाकाराभासं भवति। तथा च कृत्स्नं जगदवभासयच्चक्षुरादीनि च तदाकारं भवति।' (बृ.उ.शा.भा. 4/3/30, पृष्ठ–575)

चिदाभास के द्वारा ही सम्भव है। यह मान्यता कि साक्षिचेतन की सन्निधिमात्र से बौद्ध प्रत्ययों का प्रकाशन हो जायेगा; अत: चिदाभास की कल्पना करने की कोई आवश्यकता नहीं है–उपर्युक्त नहीं क्योंकि निर्विकार कूटस्थ साक्षि में किसी प्रकार ऐसा उपकारित्व धर्म स्वीकार भी करें तो उसकी सन्निधि सबके साथ समान होने के कारण अन्यत्र अर्थात् काष्ठलोष्ठादि में भी प्रत्यय-प्रकाशन के सामर्थ्य का प्रसंग उपस्थित होगा।[1] बुद्धि का विषयावभासन भी आभास के अभाव में असम्भव है क्योंकि जड़ बुद्धि में स्वत: विषय-प्रकाशन की क्षमता कहाँ?[2] चिदाभासव्याप्त बुद्धि विषयों का प्रकाशन उसी प्रकार करती है जैसे शीतल जल बह्नितप्त हो तापयुक्त देह का तापक होता है।[3]

**2. उपदेशवाक्यों की सार्थकता :** आभास आत्मा का द्वार है। आभास के अभाव में तत्त्वमसि इत्यादि वाक्यों के उपदेश का कोई अर्थ नहीं होगा, क्योंकि जब सत्स्वरूप ब्रह्म अकेला है, अन्य कोई उपदेष्टव्य नहीं, तब फिर इन उपदेश वाक्यों का विधान किसके लिए किया जाय? चैतन्य आत्मा का धर्म नहीं, अपितु स्वरूप है और बुद्धि जड़ है। चिदाभास युक्त बुद्धि चैतन्यधर्मवती प्रतीत होती है। यदि उसमें आत्मा का आभास न माना जाय तो केवल आत्मा या बुद्धि में शब्द की प्रवृत्ति नहीं हो सकती क्योंकि एक निर्धर्मक है और दूसरी जड़ है। कहने का अभिप्राय यह है कि चिदाभास विशिष्ट बुद्धि वेद के उपदेश को ग्रहण करती है और उसी के द्वारा लक्षणया वेद आत्मा का बोध कराता है।[4]

---

1. अध्यक्षस्य समीपे तु सिद्धिः स्यादिति चेन्मतम्।
   नाध्यक्षेऽनुपकारित्वादन्यत्रापि प्रसंगतः।
   (उप.सा. खंड-2, प्रक. 18, श्लोक 75, पृष्ठ-242)
2. वही, प्रकरण 5 श्लो. 4, पृष्ठ-31 तथा प्रक. 18, श्लोक 120, पृष्ठ-262
3. 'बह्नितप्तजलं तापयुक्तं देहस्य तापकम्।
   चिद्भास्या धीस्तदाभासयुक्तान्यं भासयेत्तथा ।। (लघुवाक्यवृत्तिः, वृत्ति 6, पृष्ठ-32)
4. चैतन्याभासता बुद्धेरात्मनस्तत्स्वरूपता।
   स्याच्चेतं ज्ञानशब्दैश्च वेदः शास्तीति युज्यते ।।
   (उप.सा. द्वितीय खंड, प्र. 18, श्लो. 50, पृष्ठ-232)

यदि चित्त में चिदाभास की सत्ता न हो तो 'चेतनोऽहम्' यह प्रतीति भी नहीं हो सकती[1] और सत्स्वरूपात्मक ज्ञान न होने पर तत्त्वमस्यादि महावाक्य व्यर्थ होंगे क्योंकि इन वाक्यों की अर्थवत्ता 'युष्मद् अस्मद्' पदविवेकज्ञ के प्रति ही स्वीकृत है।[2] आशय यह है कि केवल चिदाभास स्वीकार करने पर 'सत्स्वरूपोऽहम्' यह ज्ञान संभव है, अन्य किसी प्रकार नहीं। यदि आभास न स्वीकार किया जाय तो द्वाराभाव होने के कारण 'तत्त्वम्' इत्याकारक उपदेश व्यर्थ होगा।[3]

## आत्मा के परिणामित्व की शंका तथा समाधान

आभास मानने से आत्मा का परिणाम सिद्ध होगा यह कथन ठीक नहीं क्योंकि परिणाम तो वस्तु का वस्तुरूप ही होता है पर आभासस्वरूप-निरूपण करते समय आभास की वस्तुरूपता का खंडन करते हुए उसे रज्जु आदि में सर्पादि की कल्पना के समान तथा दर्पण में मुखाभास के समान मिथ्या, अवस्तु तथा अनिर्वचनीय आदि बताया गया है।[4]

## चिदाभास तथा ब्रह्म का संबन्ध

ब्रह्म का आभास से कोई संस्पर्श नहीं क्योंकि पारमार्थिक दृष्टि से ब्रह्म के अतिरिक्त उसका अस्तित्त्व नहीं।[5] आत्मा आभास के कर्तृत्वादिक धर्मों से भी उसी प्रकार असंस्पृष्ट रहता है जैसे प्रतिबिम्ब के चंचलात्वादिक धर्मों से बिम्ब में कोई चंचलता नहीं आती।[6] आभास

---

1. 'न च धीर्दृशिरस्मीति यद्याभासो न चेतसि।'(वही प्र. 18, श्लो. 89, पृष्ठ-232)
2. 'सदस्मीति धियोऽभावे व्यर्थं स्यात्तत्वमस्यपि।
   युष्मदस्मद्विभागज्ञे स्यादर्थवदिदं वचः ।। (वही, प्र. 18, श्लो. 90, पृष्ठ-248)
3. इत्येवं प्रतिपत्तिःस्यात्सदस्मीति च नान्यथा।
   तत्त्वमित्युपदेशोऽपि द्वाराभारादनर्थकः ।। (वही प्र. 18, श्लो. 110, पृष्ठ-258)
4. वही, प्रकरण 18, श्लो. 114, पृष्ठ-260
5. मा.का. तथा शा.भा. 4/26, पृष्ठ-176
6. प्रतिबिम्बवंचलत्वाद्या यथा बिम्बस्य कर्हिचित्।
   न भवेयुस्तथा भासकर्तत्त्वाद्यास्तु नात्मनः ।। (अद्वैतानुभूतिः, श्लो. 55, पृष्ठ-61)

और ब्रह्म के संबन्ध का यह निषेध पारमार्थिक दृष्टि से है। व्यावहारिक दृष्टि से जन्यजनकत्वसंबंध होगा, यह पहले कहा जा चुका है।

**आभास की शब्दावली के परिसर में जगत्, जीव और ईश्वर का निरूपण आभास और जगत्**

जिसको परिच्छेदशब्दावली के प्रसंग में बाह्य तथा आध्यात्मिक दो रूपों में उल्लिखित किया गया है तथा जिसके समवेत स्वरूपनिदर्शन के लिए शंकराचार्य ने अपने ग्रन्थों में यत्र-तत्र महार्णव,[1] वृक्ष[2] आदि रूपकों का समाश्रयण किया है, ऐसे चिरकाल से अनुवर्तमान जगत् को यद्यपि अनादि, अनन्त[3] इत्यादि विशेषणों से व्यपदिष्ट किया गया है तथापि ब्रह्म से विलक्षण तथा ब्रह्मातिरिक्त रूप से आभासित होने के कारण यह मिथ्या[4] है और परिवर्तनास्पद होने के कारण प्रतिक्षण अन्यथा स्वभाव[5] वाला है। परस्पर मिले हुए अनेक प्राणियों की कर्मवासना से दृढ़ीकृत, साध्य-साधन-लक्षणों वाला, क्रिया-फलात्मक यह सम्पूर्ण जगत् नदी-स्रोत तथा प्रदीप-संतति के समान क्षणिक है, कदली-स्तम्भ के समान असार है तथा मृगमरीचिका और स्वप्न के समान अशुद्ध है, यद्यपि अविवेकियों को इसकी प्रतीति क्षणिकादि रूप में नहीं प्रत्युत अविकीर्यमाण, नित्य तथा सारवान् रूप में होती है।[6] विषयों तथा विषय

1. ऐ.उ.शा.भा., प्रथम अध्याय, द्वितीय खंड, पृष्ठ-35-36
2. 'कर्ममूलोऽविद्याक्षेत्रो ह्यसौ संसारवृक्षः समूलउद्धर्तव्य इति। (बृ.उ.शा.भा. 1/4/7, पृष्ठ-100) 'ऊर्ध्वमूलोऽवाक्शाख एषोऽश्वत्थः सनातनः।' (क.उ. 2/3/1 तथा शा.भा. पृष्ठ-107-8) तथा 'आदौ मध्ये तथान्ते जनिमृतिफलदकर्ममूलं विशालम्। ज्ञात्वा संसारवृक्षं भ्रममदमुदिता शोकतानेकपत्रम्। कामक्रोधादिशाखं सुतपशुवनिता कल्यका पक्षिसंघम्। छित्वाऽसंगासिनं पटुमतिरमितश्चिन्तयेद् वासुदेवम्।' (शतश्लोकी, श्लोक 100, पृष्ठ-122)
3. 'स एव बीजांकुरादिवदविद्याकृतः संसार आत्मनि क्रियाकारकफलाध्यारोलक्षणोऽनादिरनन्त...।' वृ.उ.शा.भा. 1/1/1, पृष्ठ-9)
4. जगद्विलक्षणं ब्रह्म ब्रह्मणोऽन्यत् न किंचन।
   ब्रह्मन्यद्भाति चेन्मिथ्या यथा मृगमरीचिका ।। (आत्मबोध, श्लो. 63, पृष्ठ-18)
5. '...प्रतिक्षणमन्यथास्वभावो...।' (क.उ.शा.भा. 2/3/1, पृष्ठ-107-8)
6. 'सर्वोलोकः साध्यसाधनलक्षणः क्रियाफलात्मकः संहतानेकप्राणिर्णवासनावष्ट-

रूप में सम्मत सम्पूर्ण जगत् असद्रूप तथा आभासमात्र है।[1] इस आभास रूप जगदाकार की उपलब्धि अज्ञान-सिन्धुप्रविष्ट विस्मृतात्मस्वरूप जीव को होती है[2] क्योंकि अज्ञानार्णवोत्तीर्ण स्वरूपापन्नजीव के लिए जगत् की स्थिति असंभव है। ग्रहण-ग्राहकाभास रूप जगत् अविद्या के कारण विज्ञान (प्रज्ञानधनचैतन्य) का स्पन्दन सा है।[3] असगोदासीन निष्प्रपंच अद्वय ब्रह्म में जगत् उसी प्रकार आभासित होता है जैसे उपाधि की रक्तता या नीलता से स्फटिक में रक्तता अथवा अम्बर में नीलता का आरोप किया जाता है। वस्तुतः ब्रह्म में आभासित जगत् स्फटिकादि की रक्तता के समान असत्य है।[4] ब्रह्म में निखिल जगत् का आभास तभी तक संभव है जब तक ब्रह्म का अज्ञान बना है क्योंकि यह सर्वविदित तथ्य है कि रज्जु अपने अज्ञान क्षण में ही सर्पवती प्रतीत होती है।[5] अभिप्राय यह है कि ऐसे रज्जु अपने अविद्या रूप स्वभाव के अभाव में सर्पादि आभासों का कारण नहीं हो सकती वैसे ब्रह्म अपने स्वभाव (अज्ञान) के अभाव में जगदाभास का कारण नहीं हो सकता।[6] जगत् को स्थान-स्थान पर अध्यारोप[7] कहने का यही रहस्य है कि शंकराचार्य इसे आभास स्वरूप मानते हैं। पर जगत् को आभास कहने का अभिप्राय यह

ब्धात्वात् क्षणिकेऽसारोऽशुद्धो नदीस्रोतःप्रदीपसन्तानकल्पः कदलीस्तम्भवदसारः फेनमाया मरीच्यम्भः स्वप्नादिसमः तद्गतात्मदृष्टीनामविकीर्यनाणो नित्यः सारवानिव लक्ष्यते।' (बृ.उ.शा.भा. 1/5/2,पृष्ठ-991-92)

1. 'दृष्टं ब्रह्मातिरिक्तं सकलमिदमप्तद्रूमाभासमैक्षम्।' (शतश्लोकी, श्लो. 64, पृष्ठ-116)
2. एकस्तत्रास्त्यसंगतदनु तदपरोऽज्ञान सिन्धु प्रविष्टो।
   विस्मृत्यात्मस्वरूपं स विविधजगदाकारमाभासमैक्षत् ।। (वही श्लो. 27, पृष्ठ-110)
3. मा.का.शा.भा 4/47, पृष्ठ-189
4. अपरोक्षानुभूतिः, श्लोक 44,पृष्ठ-4
5. रज्जवज्ञानात्क्षणेनैव यद्वद्रजुर्हि सर्पिणी।
   भाति तद्वच्चितिः साक्षाद् विश्वाकारेण केवला ।।
   (अपरोक्षानुभूतिः, श्लो. 44, पृष्ठ-4)
6. 'नहि रज्ज्वादीनामविद्यास्वभावव्यतिरेकेण सर्पाद्याभासत्वे कारणं शक्यं वक्तुम्।। (मा.उ.शा.भा. 1/9, पृष्ठ-37)
7. बृ.उ.शा.भा. 1/1/1, पृष्ठ-6 तथा 9

नहीं कि शंकर को जगत् की सांव्यावहारिक या आपेक्षिक सत्ता भी अभीष्ट नहीं। उनका स्पष्ट कथन है कि जब तक जीव को आत्मैकत्व की प्रतिपत्ति नहीं होती तब तक उसे जगत् के प्रमाण-प्रमेय-फल लक्षण रूप व्यवहारों में अनृतत्त्व बुद्धि नहीं उत्पन्न हो सकती।[1] जगत् तब तक सत्य है जब तक उसके अधिष्ठान-भूत ब्रह्म का साक्षात्कार नहीं होता।[2]

## आभास तथा ईश्वर

शंकराचार्यकृत सर्ववेदान्तसिद्धान्तसारसंग्रह नामक प्रकरण ग्रन्थ के अनुसार मायोपहित साभास चैतन्य ईश्वर है।[3] एक अन्य प्रकरण ग्रन्थ में कहा गया है[4] कि माया, आभास तथा विशुद्धात्मा—ये तीनों मिलकर ईश्वर हैं। इसमें से कोई एक ईश्वर क्यों नहीं हो सकता? यह प्रश्न सदा समाहित रहे, एतदर्थ आचार्य का कथन है[5] कि विशुद्धात्मा, पूर्ण निर्विकार तथा विशुद्ध होने के कारण स्वयं ईश्वर नहीं हो सकता, जड़ एकाकिनी माया में भी ईश्वरत्व दुर्घट है तथा अवस्तु आभास भी ईश्वर नहीं हो सकता। माया, आभास तथा विशुद्धात्मा तीनों का संहत रूप ईश्वर है, इसीलिए मायोपहित साभास चैतन्य को ईश्वर कहा गया है। सत्त्वगुणबृंहित, सर्वज्ञत्वादि गुणोपेत ईश्वर जगत् की सृष्टि-स्थिति और अन्त का कारण तथा सभी के ज्ञान का अवभासक है।[6] चिदाकाश में

---

1. सर्वव्यवहाराणामेव प्राग्ब्रह्मात्मताविज्ञानात्सत्यत्वोपपत्तेः स्वप्नव्यवहारस्येव प्राक्प्रबोधात्। यावद्धि न सत्यात्मेकत्वप्रतिपत्तिस्तावत्प्रमाण-प्रमेण-फल-लक्षणेषु विकारोष्वतत्वबुद्धिर्न कस्य चिदुत्पद्यते। (ब्र.सू.शा.भा. 2/1/14, पृष्ठ-377)
2. 'तावत्सत्यं जगद्भाति शुक्तिकारजतं यथा यावन्न ज्ञायते ब्रह्म सर्वाधिष्ठानमद्वयम्। (आत्मबोधः श्लोक 7, पृष्ठ-13)
3. श्लोक 310-11, पृष्ठ-157
4. मायाभासो विशुद्धात्मा त्रयमेतन्महेश्वरः। (स्वात्मप्रकाशिका, श्लो. 38, पृष्ठ-136)
5. मायाभासोऽप्यवस्तुत्वात्प्रत्येकं नेश्वरी भवेत्। पूर्णत्वान्निर्विकारत्वाद्विशुद्धत्वान्म-हेश्वरः। जडत्वहेतोर्मायायामीश्वरत्वं नु दुर्घटम् ।। वही श्लो. 38-39, पृष्ठ-126
6. मायोपहितचैतन्यं साभासं सत्त्वबृंहितम्। सर्वज्ञत्वादिगुणकं सृष्टिस्थित्यंतकारणम्।। अव्याकृतं सदव्यक्तमीश इत्यपि गीयते। सर्वशक्तिगुणोपेतः सर्वज्ञानावभासकः।। (सर्ववेदान्तसिद्धान्तसारसंग्रहः, श्लोक 310-11, पृष्ठ-157)

ईश्वर उसी प्रकार कल्पित माना गया है। यथा घटाकाश अथवा मठाकाश महाकाश में कल्पित माने जाते हैं।[1] कल्पित होने के फलस्वरूप ईश्वर की वास्तविकता परमार्थावस्था में बाधित है।[2] ज्ञानरूपी बह्नि से माया के दग्ध होने पर ईश्वर का नाश स्वयं सिद्ध है।[3] कल्पित ईश्वर के नाश से आत्मा का नाश उसी प्रकार कभी नहीं होता जैसे ताम्रकल्पित ईश्वर के नाश से ताम्र-नाश नहीं होता।[4]

## आभास तथा जीव

जीव के आभासात्मक स्वरूप-निरूपण के उद्देश्य से शांकरग्रन्थों के कतिपय विशिष्ट उद्धरणों को प्रस्तुत किया जाता है।

'आभास एष चैष जीवः परस्यात्मनो जलसूर्यकादिवत् प्रतिपत्तव्यः।' (ब्र.सू.शा.भा. 2/3/5, पृष्ठ-561)

'जीवो हि नाम देवताया आभासमात्रम्। बुद्ध्यादिभूतमात्रासंसर्गजनित आदर्श इव प्रविष्ट पुरुषप्रतिबिम्बो जलादिष्विव च सूर्यादीनाम्।' (छा.उ. शा.भा. 6/3/2 पृष्ठ-296-97) तथा-

'बोधाभासो बुद्धिगतः कर्त्ता स्यात्पुण्यपापयोः।' (लघुवाक्यवृत्तिः, वृत्ति 2, पृष्ठ-32)

उपर्युक्त उद्धरणों से यह स्पष्ट हो जाता है कि बुद्धिगत चैतन्य का आभास जीव है। बुद्धि आदि भूतमात्राओं से संसर्ग से उत्पन्न यह परमात्मा का आभासरूप जीव दर्पण में प्रविष्ट पुरुष-प्रतिबिम्ब अथवा जलादि में स्थित सूर्य के आभास के समान है। जैसे माया, आभास तथा

1. घटाकाशमठाकाशौ महाकाशे प्रकल्पितौ। एवं मयि चिदाकाशे जीवेशौ परिकल्पितौ। (स्वात्मप्रकाशिका, श्लोक 42, पृष्ठ-126)
2. 'परमार्थावस्थायामीशित्रीशितव्यादिव्यवहाराभावः प्रदर्श्यते।' (ब्र.सू.शा.भा. 2/1/14, पृष्ठ-383)
3. 'मायातत्कार्यविलये नेश्वरत्वं च जीवता' (स्वात्मप्रकाशिका, श्लो. 43, पृष्ठ-126)
4. यथेश्वरादिनाशेन ताम्रनाशो न विद्यते। तथेश्वरादिनाशेन नाशो नैवात्मनः सह।। (अद्वैतानुभूति, श्लोक 67, पृष्ठ-62)

चैतन्य के संपिंडित रूप को ईश्वर बताया गया है उसी प्रकार अधिष्ठान भूत चित्, चिदाभास और आधारभूत बुद्धि ये तीनों जब अज्ञान के कारण एक से प्रतीत होते है जब जीव-भाव होते है।[1] कहने का अभिप्राय यह है कि उपर्युक्त तीनों तत्त्व परस्पर मिलकर ही जीव के संपिंडित रूप है, पृथक्-पृथक् कोई नहीं, क्योंकि निर्विकार होने के कारण शुद्ध चित् स्वयं जीव नहीं हो सकता, अवस्तु होने के कारण चिदाभास की पृथक् रूप से जीवता संमत नहीं तथा जड़-बुद्धि में स्वतः जीवत्वभाव असंभव है।[2] उपाधि के कारण व्यवहित चिदाभास रूप जीव को न तो साक्षात् परमात्मा कहा जा सकता है और न 'स एष इह प्रविष्टः' (बृ.उ. 1/4/7) इत्यादि अभेदवादिनी श्रुतियों के व्याकोप के कारण परमात्मा से भिन्न कोई वस्त्वन्तर माना जा सकता है।[3] इसलिए यह जीव अनिर्वचनीय है। चैतन्य के एक रूप होने के कारण भी जीव को परमात्मा से भिन्न मानना युक्ति संगत नहीं क्योंकि परमात्मा में जीवत्व रज्जु में सर्प-ग्रह के समान मिथ्या कहा जाता है।[4] जीव की औपाधिक अनेकता का स्पष्टीकरण करते हुए शंकराचार्य ने कहा है[5] कि जैसे एक ही सूर्य अनेक उदकाश्रय

---

1. अधिष्ठानं चिदाभासो बुद्धिरेतत्त्रयं यदा।
   अज्ञानायेकवद् भाति जीव इत्युच्यते तदा ।।
   (स्वात्मप्रकाशिका, श्लो. 35, पृष्ठ-126)

2. अधिष्ठानं न जीवः स्यात्प्रत्येकं निर्विकारतः।
   अवस्तुत्वाच्चिदाभासो नास्ति तस्य च जीवता ।।
   प्रत्येकं जीवता नास्ति बुद्धेरपि जडत्वतः।
   जीव आभासकूटस्थबुद्धित्रयमतो भवेत् ।। (वही, श्लोक 37-38, पृष्ठ-126)

3. 'न स एव साक्षात्, न वस्त्वन्तरम्।'
   (ब्र.सू.शा.भा. 2/3/50, पृष्ठ-561)

4. चैतन्यस्यैकरूपत्वाद्भेदो युक्तो न कर्हिचित्।
   जीवत्वं च मृषा ज्ञेयं रज्जौ सर्पग्रहो यथा ।।
   (अपरोक्षानुभूतिः, श्लो. 43, पृष्ठ-4)

5. 'तोयाश्रयेषु सर्वेषु भानुरेकोऽप्यनेकवत्।
   एकोऽप्यात्मा तथा भाति सर्वक्षेत्रेष्वनेकवत् ।।
   (अद्वैतानुभूतिः, श्लो. 52, पृष्ठ-61)

में आभासित हो अनेकरूपता को प्राप्त होता है उसी प्रकार एक ही परमात्मा सम्पूर्ण क्षेत्रों में आभासित हो अनेक सा हो जाता है। एक जीव के सुख-दुःखादि रूप कर्मफल से दूसरे जीव का संबन्ध क्यों नहीं होता? इस प्रश्न के समाधान में कहा गया है कि जैसे एक जलसूर्यक के कम्पित होने पर अवान्तर जलसूर्यक अकम्पित रहते हैं, उसी प्रकार एक जीव के कर्मफल से दूसरे जीव का कोई संबन्ध नहीं हो सकता।[1] केवल आभासरूप से अनुप्रविष्ट देवता भी दैहिकों के सुख-दुःख से उसी प्रकार नहीं संबन्धित होता जैसे पुरुष और सूर्य क्रमशः आदर्श तथा उदक में छायामात्र रूप से अनुप्रविष्ट होने के कारण आदर्श एवं उदक के मलिन्यादि दोषों से असंस्पृष्ट रहते हैं।[2] 'सूर्यो यथा सर्वलोकस्य चक्षुर्न लिप्यते चाक्षुषैर्बाह्यदोपैः। एकस्था सर्वभूतान्तरात्मा न लिप्यते लोकदुःखेन बाह्यः।' (कठ उ. 2/2/11) तथा 'ध्यायतीव लेलायतीव' (बृ.उ. 4/3/7) आदि श्रुतियों से भी उक्त तथ्य की पुष्टि होती है। स्वतः जीव परमात्मा से अन्य होने के कारण अनृत या मिथ्या है[3] पर जैसे दर्पणस्थ मुखाभास मिथ्या होते हुए भी मुख रूप में प्रथित होता है उसी प्रकार यह बुद्धिस्थ चिदाभास (जीव) भी आत्मवत् प्रतीत होता है।[4] जीव को श्रुतियों में भी परमात्मा से भिन्न प्रतिपादित किया गया है। जीव षोडश कलाओं से युक्त अतएव अनित्य है इसके विपरीत परमात्मा 'निष्कल' होने के

---

1. 'यथा नैकस्मिन् जलसूर्यके कम्पमाने जलसूर्यकान्तरं कम्पते, एवं नैकस्मिन् जीवै कर्मफलसम्बंधिनि जीवान्तरस्य तत्संबन्धः।
(ब्र.सू.शा.भा. 2/3/50, पृष्ठ-561)
2. 'च्छायामात्रेण जीवरूपेण अनुप्रविष्टत्वाद्देवता न देहिकैः स्वतः सुखदुःखादिभिः संबध्यते। यथा पुरुषादित्यादय आदर्शकोदकादिषु च्छायामात्रेणानुप्रविष्टा आदर्शोदकादिदोषैर्न संबध्यन्ते तद्वद्देवताऽपि।'
(छा.उ.शा.भा. 6/3/2, पृष्ठ-297)
3. 'नैवं सत्यं विकारजातं स्वतस्त्वनृतमेव। वाचारम्भणं विकारो नामधेयमित्युक्तत्वात्। तथा जीवोऽपीति। यक्षानुरूपो हि बलिरिति न्यायप्रसिद्धिः।'
(वही 6/3/2, पृष्ठ-298)
4. मुकुरस्थ मुखं यद्वन्मुखवत्प्रथते मृषा।
बुद्धिस्थाभासकस्तद्वदात्मवत्प्रयते मृषा ।।(अद्वैतानुभूतिः, श्लो. 63, पृष्ठ-62)

कारण लयरहित एवं नित्य है।[1] परमात्मा का पुण्य तथा पाप से कोई भी संबन्ध नहीं जबकि चिदाभास जीव पुण्य के उत्कर्षापकर्ष से उच्चावच होता रहा है।[2] जीव उत्पत्ति-विनाश-भाजन है क्योंकि यह चिदाकाश (ब्रह्म) में उसी प्रकार प्रकल्पित है जैसे मठाकाश महाकाश में प्रकल्पित है।[3] माया के कार्य अर्थात् बुद्धि के विलय होने पर जीवभाव संभव नहीं।[4] जैसे उदक तथा अलक्तक रूप हेतुओं के अपनय होने पर सूर्य-चन्द्र तथा स्फटिक के प्रतिबिम्ब का विनाश हो जाता है और केवल सूर्यादि का स्वरूप ही परमार्थतः व्यवस्थित रह जाता है इसी प्रकार बुद्धिरूप उपाधि का अपनय होने पर चिदाभास जीव विनष्ट हो जाता है तथा प्रज्ञानघन, अनन्त, अपार, स्वच्छ परमात्मा केवल शिष्ट रहता है।[5]

**समीक्षण**

ए.सी. मुखर्जी ने कहा है[6] कि 'शांकर दर्शन में आभास पक्ष से अधिक प्रमुखता किसी को नहीं है' शंकर की रचनाओं में आभास के विशदीकृत वर्णन की कई इस कथन का आधार कहा जा सकता है। आभास का वर्णन शंकराचार्य के बुद्धि की कल्पना हो यह बात नहीं क्योंकि शंकर के पूर्व भी सूत्रकार बादरायण ने कतिपय सूत्रों से[7]

1. श्रुत्युक्ता षोडशकलाश्चिदाभासस्यनात्मनः।
निष्कलत्वान्नास्य लयस्तस्मान्नित्यत्वमात्मनः।।
(सर्ववेदान्तसिद्धान्तसारसंग्रह, श्लो. 617, पृष्ठ-183) तथा प्रश्न उपनिषद् (6/5)
2. सोयमाभास आनन्दश्चित्ते यः प्रतिबिम्बतः। पुण्योत्कर्षापकर्षाभ्यां भवत्युच्चावचः स्वयम् ।। (स्वात्म प्रकाशिका, श्लो 648, पृष्ठ-186
3. वही, श्लोक 42, पृष्ठ-126
4. वही, श्लोक 43, पृष्ठ-126
5. 'यथोदकालक्तकादिहेत्वपनये सूर्यचन्द्रस्फटिकादिप्रतिबिम्बो विनश्यति चन्द्रादिस्वरूपमेव परमार्थतो व्यवतिष्ठते तद्वत्प्रज्ञानघनमनन्तमपारं स्वच्छं व्यवतिष्ठते।' (बृ.उ.शा.भा. 2/4/12, पृष्ठ-316-17)
6. "Nothing is more central in Sankara's pholosophy than the theory of appearance." The status of Appearance in Sankara's philosophy, Philosophical uarterly for 1931-32 Vol VII, p. 217.
7. ब्रह्मसूत्र अध्याय 2, पाद 3, सूत्र 50, अध्याय 3, पा. 2, सू. 15 तथा अ. 3, पा. 2, सू. 18-21

आभास-सुमनों को गूँथा है और इनके परमगुरु गौडपादाचार्य ने माण्डूक्यकारिका की अनेक कारिकाओं में आभास को शब्दावली का प्रयोग किया है।[1] इतना होते हुए भी हम अपने पूर्व लेख को विस्मृत नहीं कर सकते कि शंकराचार्य ने सुविधानुसार अवच्छेद प्रतिबिम्ब या आभास इन शब्दों का प्रयोग किया है; किन्तु प्रस्थान के रूप में इनमें से किसी एक की भित्ति पर अपना अद्वैत-प्रसाद नहीं स्थित किया।

---

1. मा. कारिका अद्वैत प्रकरण, का. 29-30 तथा 46 अलातशान्तिप्रकरण, का. 26, 45, 47-52, 61 तथा 62

तृतीय-अध्याय

# सुरेश्वराचार्य प्रतिष्ठापित आभास-प्रस्थान

## भूमिका

द्वितीय अध्याय में अद्वैत वेदान्त के यशस्वी आचार्य शंकर के भाष्य एवं प्रकरण ग्रन्थों में सुलभ अवच्छेद, प्रतिबिम्ब तथा आभास की शब्दावली में अद्वैत सिद्धान्त का निष्पक्ष विश्लेषण किया गया तथा यह भी सूचित किया गया कि शांकर ग्रन्थ सुलभ इन विविध शब्दावलियों ने शंकरानुयायियों के हाथ में पड़कर परस्पर विविक्त त्रिविध प्रस्थान का रूप धारण किया; जिनमें से एक इस निबन्ध का विषय आभासवाद भी है। आभासवाद के प्रतिष्ठापक आचार्य सुरेश्वर है। प्रस्तुत अध्याय का उद्देश्य सुरेश्वराचार्य के ग्रन्थों के द्वारा उपन्यस्त-आभास-प्रस्थान के अध्ययन से संबन्धित है, अतः यह आवश्यक है कि उनके आभास-प्रस्थान के निरूपण के पूर्व उनके व्यक्तित्त्व का संक्षिप्त परिचय दिया जाय।

## सुरेश्वर का व्यक्तित्त्व

आचार्य सुरेश्वर शंकराचार्य के चार प्रमुख शिष्यों (पद्मपादाचार्य, सुरेश्वराचार्य, हस्तामलकाचार्य तथा त्रोटकाचार्य) में से एक थे। 'संन्यासोत्पत्ति' में इनका नाम स्वरूपाचार्य[1] भी बताया गया है। विद्वानों की ऐतिहासिक गवेषणा ने मंडन एवं सुरेश्वर की एकता या विभिन्नता के स्थापन में सुरेश्वर के साथ केवल मंडन को ही नहीं प्रत्युत् विश्वरूप, उम्बेक तथा

---

1. 'शंकराचार्यस्य चत्वारो शिष्याः ।। स्वरूपाचार्यः ।।1।। पद्मापादाचार्यः ।।2।। नरा त्रोटकाचार्यः ।।3।। पृथ्वीधराचार्यः ।।4।। (संन्यासोत्पत्तिः, पृष्ठ-2 हस्तलिखित पुस्तिका, संवत् 1866)

भवभूति नामधारी व्यक्तियों को भी एक सूत्र में ग्रथित कर दिया है तथा मंडन मिश्र एवं मंडन-इन-मंडनद्वय की संभावना भी व्यक्त की है।[1] मंडन और विश्वरूपादि सुरेश्वर से पृथक्-पृथक् हैं-इसका निर्णय ऐतिहासिक शोध से संबन्धित है, आभास-प्रस्थान-विवेचक शोध-प्रबन्ध से नहीं। ब्रह्मसिद्धि अवच्छेदपरक है और नैष्कर्म्यसिद्धि तथा वार्तिक[2] आभासपरक है। आभासवादी आचार्यों ने ब्रह्मसिद्धि सम्मत मत का प्रपंचन और खंडन भी किया है।[3] भले ही ब्रह्म-सिद्धिकार मंडन तथा वार्तिक एवं नैष्कर्म्यसिद्धिकार सुरेश्वर एक ही व्यक्ति हों, पर दोनों के नाम से विश्रुत रचनाओं में कुछ मूलभूत सैद्धान्ति अन्तर स्पष्ट लक्षित होते हैं अतः आभासवादी आचार्य सुरेश्वर के नाम से प्रसिद्ध रचनाओं[4] के आधार पर आभासपक्ष का उपन्यास उचित होगा।

## आभास-स्वरूप

सुरेश्वर के ग्रन्थों में आभास को कोई प्रतिपदोक्त लक्षण नहीं प्राप्त होता है। एक स्थान पर उन्होंने प्रत्यङ्मात्र चेतन व्यतिरिक्त अन्य समस्त नाम रूपात्मक पदार्थों को चिदाभास कहा है।[5] अतः निष्कृष्टरूप

1. "There is, of course, nothing immpossible in the hypothesis that Mandana and Mandana-Misra were distinct, eventhough we shall then have to assume that both a like were Vedantins." (M. Hirriyanna : Sureshvara and Mandana Misra, The Journal of Royal Asiatic Society of the Great Britain and Ireland for 1923)
2. 'उक्तानुक्तदुरुक्तादि चिन्तायत्र प्रवर्तते। तं ग्रन्थं वार्तिकं प्राहुर्वार्तिकज्ञा मनीषिणः।' सुरेश्वरवार्तिक तथा टीका में कोई अन्तर नहीं करते, ऐसा इस वार्तिकांश 'सुविष्पष्टार्थतो भाष्यं टीका नैवव्यपेक्षते।' (3/2/121) से ज्ञात होता है।
3. बृ.उ.भा.वा. 4/4/796-865; बृ.उ.भा.वा.टी., पृष्ठ-1852-62; 'जीवन्मुक्तिगतो यदाह भगवान् तत्संप्रदाय प्रभुः... नैतव्यं परिहत्य मन्डनचस्तद्धयन्यथा प्रस्थितम्।' (सं.शा. 2/174 तथा, प्रपंचस्य प्रविलयः शब्देन प्रतिपाद्यते। इति प्राह ब्रह्मसिद्धिकारो वेदरहस्यवित्। 'अतोऽत्रान्यनिषेधेन ब्रह्मबोधः समाप्यते।' (बृ.भा.सा. 182-83, पृष्ठ-573)
4. (1) बृहदारण्यकोपनिषद्भाष्यवार्तिकम्। (2) तैत्तिरीयोपनिषद्भाष्यवार्तिकम्। (3) पंचीकरणवार्तिकम्। (4) दक्षिणामूर्तिस्तोत्रवार्तिकम् तथा (5) नैष्कर्म्यसिद्धिः
5. तदन्यद्यत्तदाभासं...।' बृ.उ.भा.वा. 2/3/191

में कहा जा सकता है कि चिदाभास न तो वास्तवविक है, न अवास्तविक, न चैतन्य व्यतिरिक्त है और न चैतन्याव्यतिरिक्त है।[1] अविचारित-संसिद्ध तम के समान इसका उद्भव है अतः यह अविचारित–संसिद्ध है।[2] आभास कारणता का वह काल्पनिक तत्त्व है जिसके अभाव में नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभाव, निर्द्वय, निष्क्रिय, निरंजन, निर्लिप्त ब्रह्म का अनेक नाम–रूपात्मक प्रपंच के रूप में अवभासन संभव नहीं क्योंकि आभास रूप फलक पर समारूढ़ होकर ही चेतन तत्त अज्ञान एवं अज्ञानज भूमियों में स्थित पर असंबद्ध रह ईश्वराद्यात्मक रूपों में प्रतीत होता है।[3] प्रत्यक् चैतन्यरूप[4] आत्मवस्तु के इस आभास को सुरेश्वराचार्य ने कर्तृत्व-भोक्तृत्वादि सम्पूर्ण अभिमान का मूल माना है।[5] यद्यपि अज्ञान तथा अज्ञानज वस्तुव्रात इन सब में आभास नित्य अन्वित रहता है,[6] तथापि अज्ञानादि उपाधियों के नाश होने पर आभास का संहार उसी प्रकार हो जाता है जैसे घटोदकादि के नष्ट होने पर तद्गत अर्क का प्रविलयन हो जाता है।[7]

## आभास का नामान्तर

सुरेश्वराचार्य ने अपने आभास-प्रस्थान के प्रतिष्ठापक ग्रन्थों में

---

1. वही, 2/3/21-22
2. 'अविचारितसंसिद्धितमोवत्स्यात्तदुद्भवम्।
   कृत्स्नं जगदतो मोहध्वस्तो ध्वस्तं भवेच्चितिः ।।
   (बृ.उ.भा.वा. 2 अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1329)
3. स्वाभासफलकारूढ़स्तदज्ञानजभूमिषु।
   तत्स्थोऽपि तदसम्बद्ध ईश्वराद्यात्मतां गतः ।।
   (बृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 3, वा. 53)
4. वही, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1174 5. वही, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 73
6. कार्यकारणयोस्तत्त्वं प्रत्यगात्माचितिर्यतः।
   तस्मान्नित्यश्चिदाभासो बुद्धौ तत्प्रत्ययेषु च ।।
   (वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 834)

तथा–अपि प्रत्यक्तमो नित्यं भास्वच्चैतन्यबिम्बितम्।
बुद्धितद्वृत्तयश्चैवं तप्तायो विस्पुलिंगवत् ।।(वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 834)

7. बुद्ध्यादिकार्यसंहारे प्रत्यक्चैतन्यरूपिणः।
   चिद्बिम्बस्यापि संहारो जलार्कप्रविलापवत् ।। (वही, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1174)

केवल आभास[1] पर का ही प्रचुरतः प्रयोग किया हो यह बात नहीं, अपितु इस चित्सम्बन्धित आभास का उल्लेख स्वभास,[2] चिदाभास,[3] चैतन्यभास,[4] स्वात्माभास,[5] आत्माभास,[6] कूटस्थाभास,[7] प्रत्यगाभास,[8] तथा दृष्ट्याभास[9] पदों में भी किया है। आभास के स्थान पर अवभास[1·] तथा अवभास के अर्थ में स्वात्मावभास[11] एवं चिदवभास[12] का प्रयोग भी

1. **संबन्धवार्तिक**-वा. 268, 269, 792 तथा 879; वृ.उ.भा.वा.अ. 1, ब्रा. 3, वा. 69; ब्रा. 4, वा. 272, 559, 874, 1056, 1236 तथा 1328; अ. 2, ब्रा. 1, वा. 552; ब्रा. 3, वा. 161, तथा 191; ब्रा. 4, वा. 124, 186, 262, 390 तथा 424; आ. 3, ब्रा. 4, वा. 101, 109, 142, तथा 149; ब्रा. 7, वा. 60; आ. 4, ब्रा. 3, वा. 99, 296, 315, 361, 384, 473, 672, 1032 तथा 1648। तै.उ.भा.वा., वा 19, पृष्ठ-176; वा. 50, पृष्ठ-183 तथा वा. 68, पृष्ठ-218। पंची. वा 13/59 तथा 61; नैष्कर्म्यसिद्धिः-अ. 2, का. 25, पृष्ठ-67, अ. 2 गद्य भाग, पृष्ठ-76 तथा अ. 3, का. 85
2. वृ.उ.भा.वा-अ. 1, ब्रा. 2, वा. 127 तथा 137; ब्रा. 3, वा. 53; ब्रा. 4, वा. 151, 501, 514 तथा 1177; अ. 2, ब्रा. 1, वा. 187 तथा 227; ब्रा. 3, वा. 85; ब्रा. 4 वा. 425; अ. 3, ब्रा. 4, वा. 90, ब्रा. 8, ब्रा. 172; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 86, 89, 94, 352, 416, 1004, 1232 तथा 1377
3. वही, अ. 1, ब्रा. 3, वा. 261; ब्रा. 4 वा. 341 तथा 741; अ. 3, बा. 4, वा. 90, 105 तथा 151; ब्रा. 7, वा. 37 तथा 43, ब्रा. 9, वा. 3; अ. 4, ब्रा. 2, वा. 58; ब्रा. 3, वा. 99, 360, 373, 394, 398, 405, 406, 416, 887, 925, 1076 तथा 1266
4. वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 100। तथा 1350; अ. 2, ब्रा. 4, वा. 346; अ. 3, ब्रा. 4, वा. 101; ब्रा 8, वा. 128; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 355-58, 385, 442, 1226, 1263 तथा 1583। पंचीकरणवार्तिक 39
5. बृ.उ.भा.वा.-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 16, 508 तथा 743
6. वही, अ. 1 ब्रा. 4, वा. 23; अ. 2, ब्रा. 4, वा. 315; अ. 3, ब्रा. 4, वा. 101 तथा अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1320
7. वही, अ. 1, ब्रा. 2, वा. 374
8. वही, अ. 2, ब्रा. 4, वा. 427 तथा अ. 3, ब्रा. 3, वा. 41
9. वही, अ. 3, ब्रा. 4, वा. 86
10. वही, अ. 2, ब्रा. 1, वा. 557
11. वही, अ. 2, ब्रा. 1, वा. 218
12. बृ.उ.भा.वा.-अ. 2, ब्रा. 1, वा. 216 तथा 225

यत्र-तत्र प्राप्त हो जाता है। चिदाभासार्थक चिद्‌बिम्ब[1] तथा आभासित के लिए बिम्बित[2] शब्द भी वार्त्तिकों में बहुशः संलक्ष्य है। आभास के अर्थ में प्रतिबिम्ब[3] तथा आभासित के अर्थ में प्रतिबिम्बित[4] शब्द का भी प्रयोग किया गया है। महिमा,[5] अभिप्राय,[6] प्रसाद,[7] आकृति,[8] वृत्ति,[9] आत्मच्छाया,[10] चिदाभ[11] तथा चिन्नभ[12] पदों से भी आभास का बोध कराया गया है। कहने का अभिप्राय यह है कि सुरेश्वराचार्य ने आभास के लिए आभासादि अपरोक्ष पदों का ही प्रयोग नहीं किया है प्रत्युत तदर्थावबोधपरक महिमादि जैसी परोक्ष पदावलियों का भी अवष्टम्भ किया है।

## चिदाभास की द्विविधरूपता

अज्ञान तथा अज्ञानज कार्यावभासित आत्माभास को सुरेश्वराचार्य ने (1) **कराणाभास** तथा (2) **कार्याभास**–इन द्विविध रूपों में प्रतिपादित किया है।[13] उनके ग्रन्थों के परिशीलन से आभास के उक्त

---

1. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 540, 608, 609, 617 तथा 1312; अ. 3, ब्रा. 4, वा. 105; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 414, 415, 1029, 1174, 1175 तथा 1258 और अ. 4, ब्रा. 4, वा. 236
2. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 834; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 36, 285, 382 तथा 1258; अ. 4, ब्रा. 4, वा. 78
3. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 541 तथा 619; अ. 2, ब्रा. 1, वा. 68 तथा अ. 3, ब्रा. 9, वा. 55
4. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1397 तथा नैष्कर्म्यसिद्धि, अ. 2 पृष्ठ-92 और 99
5. वृ.उ.भा.वा.अ. 2, ब्रा. 3, वा. 233; अ. 3, ब्रा. 5, वा. 70 तथा 136; ब्रा. 8 वा. 115
6. वही-अ. 1, ब्रा. 3, वा. 312
7. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 74 तथा 295
8. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 229 तथा ब्रा. 4 वा. 651
9. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 636
10. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 566 तथा 577
11. वही-अ. 1, ब्रा. 2, वा. 157; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 91, 392, 888, 889, 906, 910, 920, 1111 तथा 1173
12. वही-अ. 2, ब्रा. 1, वा. 340
13. आत्माभासोऽपि योऽज्ञाने तत्कार्ये चावभासते। कार्यकारणतारूपः...॥
(वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1320)

द्विविध रूपों के स्वरूपादि की प्रतिपत्त इस प्रकार होती है।

**1. कारणाभास** : मोहगत आभास कारणाभास है। कारणाभास चैतन्यमात्रोपादानाक है, अतः इसे सुरेश्वराचार्य ने कूटस्थात्मैकहेतूत्थ[1] एवं प्रत्यक्प्रज्ञोतिथत[2] कहा है। आत्मा के कारणत्वादि के प्रयोजक अज्ञान में नित्य संस्थित रहने के कारण[3] इस चिदाभास को कारणाभास कहा जाता है। स्वोपादान अर्थात् चैतन्यानुरोधी होने के कारण एक अन्य वार्त्तिक में[4] इसे चेतनाभास पद से भी व्यपदिष्ट किया गया है तथा आत्मलक्षणास्पद माना गया है। आत्मलक्षणानुरोधी होने के कारणाभास का किसी भी पदार्थ से वस्तुतः संबन्ध नहीं होता।[5] कारण चिदाभास को आत्मलक्षणास्पद कहने का अभिप्राय एतावन्मात्र है कि चिदाभास के द्वारा अज्ञान तथा अज्ञानज पदार्थ-सार्थ की सत्ता एवं स्फूर्ति होती है पर यह नहीं कि कारणाभास शुद्ध-बुद्ध-मुक्त स्वभाव ब्रह्मवत् शुद्ध, असंग, उदासीन, अविकारी, अनन्त तथा षड्विषयविकार रहित है। इसको कूटस्थात्मैकहेतूत्थ कहने से भी कारणाभास का उत्थान हो जाता है क्योंकि कभी-कभी सुरेश्वराचार्य ने मोहोत्थ[6] कहकर इसके अज्ञान जन्यत्व को भी समर्थित किया है। आत्मलक्षणानुरोधित्व के आत्मैकहेतूत्थ से अभिप्रेत तथ्य यही है कि यह कारणाभास चित्समविशेषणावगाहि होता हुआ जड़ पदार्थों का प्रकाशनादि करता है। मोह के साथ इसका नित्यान्वय स्वीकार करने से

---

1. 'कूटस्थात्मैकहेतूत्थचिद्बिम्बोमोहगस्तु यः।
(वृ.उ.भा.वा. अ. 4, ब्रा. 3, वा. 415)
2. 'प्रत्यक्प्रज्ञोत्थिताभास...।' (वही, अ. 12 ब्रा. 4, वा. 390)
3. 'आत्माज्ञानमतः प्रत्यक् चैतन्याभासवत्सदा।' आत्मनः कारणत्वादेः प्रयोजकमिहेष्यते ।।' (वही, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 355); अ. 4, ब्रा. 3, वा. 99 तथा अ. 1, ब्रा. 4, वा. 834
4. 'चेतनाचेतनाभास आत्मानात्मत्वलक्षणः।'
(वृ.उ.भा.वा. अ. 2, ब्रा. 4, वा. 424)
5. स्वोपादानानुरोधित्वात्केनचिन्नास्यं संगतिः।' (वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 415)
6. एकनीडत्वहेतूत्था साक्षिणः साक्ष्य संगतिः।
न तु मोहोत्थचिद्बिम्बहेतुवृत्तव्यपेक्षया ।। (वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 414)

यह सिद्ध हो जाता है कि कारण चिदाभास का आश्रय तथा विषय अज्ञान है।[1] चैतन्य यह विद्यमान होने के कारण इसका अधिष्ठान कूटस्थ चैतन्य होगा।[2] कारणाभास आभासवादी आचार्य सुरेश्वर सम्मत ईश्वर है–यह ईश्वर-स्वरूप-निरूपण के प्रसंग में स्पष्ट किया जायेगा।

## कारणाभास की चिदज्ञानोभयजन्यता का स्पष्टीकरण

कारणाभास के लिए चित् तथा अज्ञान–इन दोनों की कारणता के स्वरूप का स्पष्टीकरण आवश्यक है। चिदाभास का अर्थ है चित्प्रतियोगिक आभास। अज्ञान में सदैव संस्थित रहने के कारण इसे अज्ञानानुयोगिक कहा जायेगा। आभास अपने प्रतियोगी चित् तथा अनुयोग अज्ञान–इन दोनों से जन्य होने के कारण प्रतियोग्यनुयोग्युभयोपादानक होगा। कहने का अभिप्राय यह है कि प्रतियोगी रूप से कारणाभास का जनक चित् तथा अनुयोगी रूप से कारणाभास का जनक अज्ञान है। प्रतियोगित्वेन कारणाभास की जनकता के ब्रह्म की निर्धमकता का कोई विरोध नहीं क्योकि ब्रह्म अपने तुरीय रूप में तादृश प्रतियोगित्वोपलक्षित रहता है।

**2. कार्याभास :** अज्ञानज वस्तु-व्रात में प्रतिफलित आभास को कार्याभास कहा गया है। नैष्कर्म्य सिद्धि[3] में सुरेश्वराचार्य ने कार्याभास का स्वरूप इस प्रकार प्रतिपादित किया है–

'यश्चायं क्रियाकारकफलात्मक आभास ईषदपि परमार्थवस्तु न स्पृशति तस्य मोहमात्रोपादानत्वात्।'

उपर्युक्त पंक्ति से यह स्पष्ट होता है कि क्रिया, कारक एवं फल रूप कार्याभास का उपादान (कारण) अज्ञान है। कारणचिदाभास-विशिष्टाज्ञानोपादनक होने के कारण कार्य चिदाभास से आत्मवस्तु का

---

1. चिदाभासाश्रयाज्ञानात्कार्यसंगति हेतुतः।

(वृ.उ.भा.वा., अ. 4, ब्रा. 3, वा. 416)

2. 'आसमन्ताद्भासत इत्याभासः चैतन्यं तेन सह वर्तते इति तथा, चैतन्याधिष्ठित-मित्यर्थः।'(पंचीकरणवार्तिकविवरण पर रामतीर्थ कृत तत्त्वचन्द्रिका, पृष्ठ-33)

3. नैष्कर्म्यसिद्धिः, अ. 2, पृष्ठ-67

वस्तुतः किंचित संस्पर्श संभव नहीं। इस कार्याभास का अविद्या का परिणाम भी कहा जाता है।[1] सूक्ष्मतमादि से स्थूलतमान्त समस्त जगत् कार्याभास प्रोद्भासित होने के कारण कार्याभास-व्यवदेशय है। यद्यपि कार्याभास को अचेतनाभास-इस अपर पर्याय से अभिहित कर आचार्य सुरेश्वर ने अनात्मरूप कहा है[2] तथापि अनात्मरूप कहने का अभिप्राय इसे आत्मा से व्यतिरिक्त बतलाना है न कि जड़ पदार्थों से अविलक्षण मानना क्योंकि यह जड़ पदार्थों का प्रोद्भासक है और न कि उनके समान पर-प्रोद्भास्य है। विश्वरूप होने के कारण कार्याभास की अनेकता सम्तत है।[3] अज्ञानोपादानक होने के कारण सर्वाभिमान का हेतु है। कार्याभास का आश्रय कारणाभास के समान होने के कारण सर्वाभिमान का हेतु है। कार्याभास का आश्रय कारणाभास के समान अविद्या नहीं प्रत्युत् अविद्या-विजृम्भित अतःकरणादि है।

## कारणाभास तथा कार्याभास का अन्तर एवं संबन्ध

यद्यपि सुरेश्वर प्रतिष्ठापित आभास-प्रस्थान में कारणाभास या कार्याभस किसी को आत्मा की श्रेणी में नहीं रखा जा सकता, क्योंकि उन्होंने आत्मा और अनात्मा-दो ही पदार्थ निर्धारित किया है,[4] तथापि उपर्युक्त आभास-द्वयसंबन्धित स्वरूपानुशीलन से यह सुस्पष्ट हो जाता है कि कारण चिदाभास प्राथमिक तथा नान्तरीयक चिदाभास है और कार्य चिदाभास पश्चाद्भाविक और व्यवहित है। कारणाभास अज्ञानगत होता है तथा कार्याभास वस्तुगत होता है। एक का उपादान चैतन्य है, दूसरे का उपादान अज्ञान है। एक चैतन्यस्वभावानुरोधी तथा दूसरा मोहाद्युपाध्यनुरोधी

---

1. परिणामो हि मोहादेश्चिदाभासः सदेष्यते।
   परिणामान्तरप्राप्तिस्तस्यापीति न युज्यते ॥
   (वृ.उ.भा.वा, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 394)
2. वही-अ. 2, ब्रा. 4, वा. 424
3. वही-अ. 1, ब्रा. 2, वा. 157; ब्रा. 4, वा. 1328; अ. 2, ब्रा. 4, वा. 425 तथा अ. 3, ब्रा. 4, वा. 105
4. 'इह च पदार्थनिर्धारितमात्मानात्मा। (नै.सि.अ. 3, पृष्ठ-104)

है। अतएव कारण चिदाभास को चेतनाभास तथा कार्य-चिदाभास को अचेतनाभास भी कहा जाता है। एक आत्मरूप है, दूसरा अनात्मरूप। कारण चिदाभास की आत्मरूपता का तात्पर्य सत् और चित्स्वरूप आत्मा के अनुकारी होने के कारण अज्ञानादि पदार्थों में सत्ता-स्फूर्ति-प्रदत्त है। उसी प्रकार कार्याभास की अनात्मरूपता का अभिप्राय अज्ञान-स्वरूप होने के कारण संसार के पदार्थों में सुख-दुःख-मोहादि हेतुत्वापादकत्व है। सुरेश्वर के ग्रन्थों के परिशीलन से यह भी ज्ञात होता है कि कारणाभास क्रिया-कारक-फलात्मक कार्याभास की कारणता का एक सहायक तत्त्व है। कारण चिदाभास और कार्य चिदाभास रूप में आभास द्वैविध्य के वर्णन से यह नहीं कहा जा सकता है कि आभास के ये दो भेद है क्योंकि एक ही चिदाभास जब अज्ञान में आभासित होता है तब उसे कारणाभास कहते हैं। और जब अज्ञान के कार्यों में प्रतिफलित होता है तब उसे कार्याभास कहते हैं।

## आभास की उपयोगिता

**1. अनात्मवस्तु सिद्धि आभास निबंधन है :** आत्मा व्यतिरिक्त समस्त अनात्म पदार्थों के स्वरूप की निष्पत्ति तथा सिद्धि आभास के द्वारा होती है। जगत् की कारणतादि की प्रयोजिका अविद्या से लेकर तत्कार्यभूत स्थावरान्त जगत्—इस सबके सत्ता लाभ एवं स्फुरण का कारण आत्म ज्योति या आभास है।[1] जिस प्रकार स्वतः जाड्य एवं मौढ्यविशिष्ट अविद्या[2] का वैश्वरूपात्मक प्रथन असंभव है उसी प्रकार तदुद्भूत भूत समूहों का आत्मरूप से अवभासन भी असंभव है क्योंकि जो वस्तु स्वतः सत्ता एवं स्फूर्ति से विरहित है वह न तो प्रपंच-विकल्पना कर सकती है और न आत्मरूप प्रतीत होती है। इसीलिए सुरेश्वर ने अज्ञान[3] तथा अज्ञान

1. ध्वान्तादि विषयान्तोऽर्थोजडत्वान्नात्मसिद्धिकृत्।
आत्मज्योतिरभावेऽतो नाभावमपि विन्दति ।।
(वृ.उ.भा.भा., अ. 4, ब्रा. 3, वा. 59)
2. 'न च जाड्यातिरेकेण ह्यविद्या काचिदिष्यते।'(वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 256)
3. 'यत्प्रसादादविद्यादि सिध्यतीव दिवनिशम्।(वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 74)तथा
'चिदाभासैकमात्रेण तमः सिद्धिर्न मातृतः। (वही-अ. 3, ब्रा. 4, वा. 105)

समुद्भूत-भूतजात[1] की स्वरूप सिद्धि का हेतु चित्प्रसाद अर्थात् चिदाभास को बताया है। आभास व्याप्त वस्तु अर्थात् आभासी का आभास-व्यतिरिक्त कोई सत्त्व नहीं होता[2] क्योंकि आभास उपाधि को उसी प्रकार सर्वावयव व्याप्त कर लेता है जैसे घटादि आकाश को व्याप्त कर लेते हैं।[3] चिदाभासाक्रान्त अज्ञान अथवा अज्ञानादित्रय-(अज्ञान, संशयज्ञान तथा मिथ्याज्ञान) की आभासीतिरिक्त सत्ता नहीं होती इसीलिए सुरेश्वराचार्य ने इन सभी को आभास कहा है।[4] प्रभा,[5] प्रत्यक्ष,[6] लिंग,[7] आगमादि,[8] प्रमाण,[9] त्रिविध शरीर,[10] मोह-कार्यनीड,[11] घट,[12] धूम[13] तथा रूपादि

---

1. चैतन्याभासवत्प्रत्यङ्मोहान्तात्प्रत्यनात्मनः।
बुद्ध्यादेर्विषयान्तस्य सिद्धिः स्यात्साक्षिणस्ततः ।।
(वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा 356) तथा
आत्माभासैक संसिद्धेस्तदज्ञान समुद्भवम्।
आत्मैव भण्यते मोहात्तदात्मा व्यतिरेकतः ।। (वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 23)
2. 'न चाऽऽभास्याभासिनोऽन्यत्र सत्त्वम्।'
(वृ.उ.भा.वा. अ. 1, ब्रा. 4, वा. 508, पृष्ठ-536)
3. विषयः प्रत्यगात्मा च स्वाभासे न विशेद्धियम्।
स्वाभावात्वयं साक्षा द्वियत्कुम्भादिगं यथा ।।
(वृ.उ.भा.वा.-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 94)
4. 'चिदाभासं तमो ज्ञेयं नाज्ञासिषमितीक्षणात्' (वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 341)
अज्ञानादि त्रयं प्रत्यगाभासं यद्यपीष्यते। (वहीं' अ. 3, ब्रा. 3, वा. 41) तथा
कूटस्थात्मचिदामेऽस्म प्रत्यगध्वान्ते हितद्भवैः ।।
विषयान्तैर्मवेद्भ्रान्तिः समानाधिकरण्यतः (वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 392))
5. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 272, 874, 1053; अ. 2, ब्रा. 1, वा. 552 तथा ब्रा. 4, वा. 124
6. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 559
7. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 672
8. वही-अ. 1, ब्रा. 3, वा. 69
9. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1328
10. वही-अ. 1, ब्रा. 2, वा. 157
11. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 374
12. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 472
13. संबन्धवार्तिक-वा. 897

विषय[1] अर्थात् सम्पूर्ण अनात्म वस्तु आभास सिद्ध ही आभास बन जाती हैं।

**2. आभास कारणता का एक तत्त्व है :** आभासवादी आचार्य सुरेश्वराभिमत आभास के सिद्धान्त से ईशादि-विषयान्त जगत् की दुखबोध कारणता की समस्या का समाधान प्राप्त हो जाता है। निष्प्रपंच, निर्विकार, निर्गुण, निरंश, निष्कल, सत्यज्ञान, अनन्त, ब्रह्म जगत् का स्वतः कारण नहीं हो सकता। जड़ अविद्या भी स्वयमेव जगत् के कारणत्व की प्रयोजिका नहीं बन सकती। अद्वैत वेदान्त में अविद्यावष्टम्भ-पूर्वक ब्रह्म को जगत् का कारण माना गया है। जड़ अविद्या का निष्क्रिय ब्रह्म कैसे अवष्टम्भ करे? यह अद्वैतनय के समक्ष एक जटिल प्रश्न था। सुरेश्वराचार्य अद्वैत वेदान्त के प्रथम आचार्य हैं जिन्होंने अज्ञान तथा ब्रह्म के आविद्यक संबन्ध की सिद्धि के लिए आभासरूप वर्त्म[2] की कल्पना की। इस आभास-वर्त्म के द्वारा चित्त का अज्ञान से संबंध हो सका चिदाभास व्याप्त अज्ञान के समुपाश्रयण[3] से ब्रह्म को जगत् का परम कारण माना जा सका।[4]

**3. आभास की सहायता से आत्मा का विषय-प्रकाशन :** दृश्यमान बुद्ध्यादि स्थावरान्त जगत् क्यों प्रकाशित हो रहा है जबकि इसका प्रकाशन न तो सर्वप्रवृत्तिहीन, कार्यकारणातीत ब्रह्म कर सकता है और न तिमिर तथा मोहादिक पदाभिलप्यमान अविद्या कर सकती है। इस जटिल समस्या को भी सुरेश्वर ने आभास के अंगीकरण से समाहित किया है। उनका स्पष्ट कथन है कि आत्मा स्वाभाससाचिव्य से बुद्ध्यादि विषयों का प्रकाशन करता है।[5]

---

1. वृ.उ.भा.वा.-अ. 3, ब्रा. 4, वा. 149
2. वृ.उ.भा. वार्त्तिक अ. 1, ब्रा. 2, वा. 127, अ. 3, ब्रा. 4, वा. 90, अ. 3, ब्रा. 8, वा. 128, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 352-384, 398, 1004 तथा 1377
3. वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 371
4. वही 'सर्वासूपनिषत्सेव कारणं नान्यदात्मनः श्रूयतेऽतः परात्मैव जगतः कारणं परम् ।। (अ. 2, ब्रा. 1, वा. 395)
5. वही-आत्मा स्वाभास सचिवोधियमिच्छादि रूपिणीम् ।। अनुगृह्णाति कर्मोत्थां प्रत्यगज्ञानकारणात् ।। (अ. 4, ब्रा. 3, वा. 186) मान्वादिदतौ बुद्धिं

## जगत्कारणता-विचार

वेदान्त सूत्र 'जन्माद्यस्य यतः' (1/1/1) के अनुसार ब्रह्म जगदुत्पत्ति, स्थिति और लय का कारण है, किन्तु कार्यकारणातीत, परांग, निधर्मक और निर्विशेष होने के कारण ब्रह्म की कारणता अज्ञानपाश्रयण के बिना संभव नहीं।[1] ब्रह्म की जगत्कारणता का स्वरूप क्या है? इस विषय में सभी अद्वैतवेदान्त के आचार्यों की ऐकमत्य नहीं है। कुछ आचार्य ब्रह्म का विवर्तोपादानत्व मानते है, कुछ अभिन्ननिमित्तोपादानत्व मानते हैं, कुछ ईश्वरकारणत्व मानते हैं और कुछ जीव का जगदुपादानत्म।

पंचपादिका-विवरण के पंचम वर्णक में प्रकाशात्ममुनि ने अनिर्वचनीय मायाविशिष्ट ब्रह्म जगत् का उपादान है-यह सिद्ध करके माया विशिष्ट ब्रह्म की जगददुपादानता के विषय में अचार्यों के त्रिविध मत[2] का उपन्यास किया है (1) जैसे रज्जु के प्रति संयुक्त दो सूत्र कारण है, वैसे ही माया विशिष्ट ब्रह्म कारण है और माया भी विशेषण रूप से कारण है, अथवा (2) देवात्मशक्तिं स्वगुणैर्निगूढाम्, इत्यादि श्रुति के अनुसार माया शक्ति से युक्त ब्रह्म कारण है, अथवा (3) जगत् की उपादानभूत माया के आश्रय रूप से ब्रह्म कारण है। इन त्रिविध पक्षों का विश्लेषण करते हुए उनका कहना है[3] कि यद्यपि विशिष्ट (प्रथम) पक्ष में ब्रह्म का तटस्थ-लक्षणरूप जगत्कारणत्व मायागत होता है तथापि ब्रह्म को माया से निष्कृष्ट कर लेने पर इससे और ज्ञानानन्दादि स्वरूप लक्षण अर्थात् दोनों से विशुद्ध ब्रह्म की सिद्धि होती है। द्वितीय तथा तृतीय पक्ष

---

स्वाभासैकसहायवान् ।। अनुगृह्णाति कूटस्थः स्वात्माविद्याऽनुरोधतः।
(अ. 4, ब्रा. 3, वा. 89) तथा 'मनः करणसंबन्धाद्देहेप्यस्योपजायते ।।
एवमाभासयत्यात्मा कृत्स्नं कार्यसकारणम् ।। (अ. 4, ब्रा. 3, वा. 361)

1. वृ.उ.भा.वा.' अ. 1, ब्रा. 4, वा. 371
2. त्रैविध्यमत्र संभवति-'रज्ज्वाः संयुक्तसूत्रद्वयवन्मायाविशिष्टं ब्रह्म जगत्कारणमिति वा 'देवात्मशक्तिं स्वगुणैर्निगूढ़ाम्' इति श्रुतेः मायाशक्तिमत्, ब्रह्म कारणमिति वा, जगदुपादानमाया-श्रयतया ब्रह्मकारणमिति वेति। (पंचपादिका विवरण, पंचम वर्णक, पृष्ठ-652)
3. वही, पृष्ठ-653

में जैसे अंशु (तन्तु के अवयव) के अधीन तन्तु से आरब्ध पट अंशुतन्त्र होता है, वैसे ही ब्रह्म परतंत्र माया का कार्य भी ब्रह्म परतंत्र होगा। अतएव उत्पद्यमान कार्य का जो आश्रयोपाधि (अज्ञान सत्त का हेतु) ज्ञान और आनंद लक्षण हैं, वह ब्रह्म है, ऐसा सिद्ध होगा। सप्तम वर्णक में भी प्रकाशात्मन् ने सर्व ब्रह्म की निमित्तोज्ञादानता सिद्ध की है तथा जगत्कारणता के विषय में ब्रह्म सिद्धिकार तथा इष्टसिद्धिकारादि के मतों का उल्लेख किया है।[1]

प्रकाशात्मन के द्वारा पंचम वर्णक में उल्लिखित कारणता त्रैविध्य का विश्लेषण भारती तीर्थ ने अपने विवरण प्रमेय संग्रह में इस प्रकार किया है।[2] संयुक्त सूत्र द्वय वाले पक्ष में माया और ब्रह्म दोनों सम प्रधान भाव से जगत् के उपादान है क्योंकि जगत् को सत्ता एवं स्फूर्त्ति अंश में ब्रह्म का उपयोग है और जगत् के जाड्य तथा विकारांश में माया का उपयोग है। द्वितीय अर्थात् शक्तिमत् ब्रह्म की कारणता में मायाख्या शक्ति ही साक्षात् जगदुपादान है, यद्यपि शक्ति नियमतः अर्थाक्षिप्त ही परतंत्र होती है अतः शक्तिमत् ब्रह्म में भी जगत् की उपादानता अर्थाक्षिप्त हो जायेगी। तृतीय पक्ष में भी यद्यपि माया की ही साक्षादुपादानता है तथापि आरोपित माया का अधिष्ठान-ब्रह्मस्वरूप व्यतिरिक्त स्वरूपान्तर नहीं स्वीकृत हो सकता है। अतः माया को अधिष्ठानता के कारण ब्रह्म की उपादानता आ ही जाती है। यहाँ इतना अवश्य ज्ञातव्य है कि तीनों पक्षों में विशुद्ध ब्रह्म की उपादानता औपचारिक ही है।[3]

उपर्युक्त पंचम वर्णन के कारणता-त्रैविध्य के मतभेद का विवेचन, मधुसूदन परवर्ती अन्य वेदान्तियों ने भी किया, जिसका सारांश हमें मधुसूदन सरस्वती के 'अद्वैतरत्नरक्षणम्' में इस प्रकार प्राप्त होता है।[4] माया विशिष्ट ब्रह्म के जगत्कारणत्वरूप प्रथम पक्ष में ब्रह्म जगत् का

---

1. पंचपानिकाविवरणम्, सप्तम वर्णक तथा चित्सुखकृत पंचपादिका विवरणव्याख्या, पृष्ठ-693
2. विवरणप्रमेयसंग्रहः पंचम वर्णक, पृष्ठ-263-264
3. 'पक्षत्रयेऽपि विशुद्धब्रह्मणः औपचारिकत्वमेवोपादानत्वम्।' (वही, पृष्ठ-264)
4. 'तत्र प्रथमपक्षे ब्रह्मणोनिमित्तत्वम्, उपादानत्वं तु द्वयस्यैव। द्वितीयपक्षे तु ब्रह्मणः

निमित्त होगा तथा ब्रह्म और माया दोनों की उपादानकारणता होगी। मायाशक्तिमत् ब्रह्म की जगत्कारणता रूप द्वितीय पक्ष में ब्रह्म की प्रधान तथा माया की उपसर्जन कारणता होगी तथा अन्तिम अर्थात् जगदुपादान माया व्यापाश्रित ब्रह्म की कारणता मानने वाले पक्ष में उपादान कारणता केवल माया की होगी और ब्रह्म जगत् का अधिष्ठान होगा।

इन पक्षों में से प्रथम पक्ष सुरेश्वराचार्याभिमत है, यह सुरेश्वर सम्मत कारणतानिरूपण के प्रसंग में स्पष्ट किया जायगा। द्वितीय पक्ष विवरणकार का हो सकता है। तृतीय पक्ष जिस किसी का भी हो, बाद में यह 'वेदान्त सिद्धान्त मुक्तावली' के रचयिता प्रकाशनन्द के नाम से प्रसिद्ध हुआ।[1]

ब्रह्मानन्द ने भी अद्वैत सिद्धि की व्याख्या में प्रमुख आचार्यों के मतों का उल्लेख किया है।[2] प्रथम मत के अनुसार अज्ञानोपहित बिम्ब चैतन्य ईश्वर है तथा अंतःकरण और उसके संस्कार के अवच्छिन्न अज्ञान प्रतिबिम्ब चैतन्य जीव है। इस मत में ईश्वर रूप बिम्ब तथा जीव रूप प्रतिबिम्ब इन दोनों में अनुगत शुद्ध चैतन्य साक्षिपद वाच्य होता है और शुद्धचित् जगत् का उपादान कारण है। दूसरा पक्ष अज्ञान प्रतिबिम्ब चैतन्य को ईश्वर तथा बुद्धिप्रतिबिम्ब चैतन्य को जीव मानता है। इस मत के अनुसार अविद्या बिम्बत्वोपहित चित् जगत का साक्षि तथा उपादान कारण है। यह दोनों मत क्रमशः विवरणकार एवं संक्षेप शारीरिककार के नाम से उल्लिखित किए गये हैं। इसी संदर्भ में आभासवादी आचार्य सुरेश्वर का मत भी निर्दिष्ट है, जिसके अनुसार अविद्यागत चिदाभास

---

प्राधान्यं मायायाश्चोपसर्जनत्वम्। तृतीयपक्षे तु उपादानत्वं मायाया एवं, ब्रह्मणस्तु तदधिष्ठानत्वमिति, विवेचितं वृद्धैरिति ।। (अद्वैतरत्न, रक्षणम्, पृष्ठ-43)

1. सिद्धान्तमुक्तावलीकृतस्तु—मायाशक्तिरेवोषादानं न ब्रह्म 'तदेतद् ब्रह्मपूर्वमनबरम-बाह्यम्' 'न तस्य कार्यं करणं च विद्यते' इत्यादि श्रुतेः। जगदुपादानमायाधिष्ठानत्वेन उपचारादुपादानम्, तादृशमेवोपादानत्वं लक्षणे विवक्षितमित्याहुः।' (सिद्धान्त-लेशसंग्रहः) प्रथमपरिच्छेद, पृष्ठ-80

2. ब्रह्मनन्दी (अद्वैतसिद्धिव्याख्या) पृष्ठ-483, पंक्ति 13-16 तथा सिद्धान्तबिन्दुः, पृष्ठ-68

ईश्वर है तथा अन्तःकरणगत चिदाभास जीव है। इस आभास पक्ष के अनुसार जगत् का उपादान कारण ईश्वर है। उपर्युक्त त्रिविध मतों को प्रतिबिम्बवाद तथा आभासवाद से संबन्धित कहा जाता है। इन मतों के अतिरिक्त अवच्छेद प्रस्थान से संबन्धित चतुर्थ मत सर्वतन्त्र स्वतन्त्र वाचस्पति मिश्र का है। इस मत के अनुसार अज्ञान विषयीभूत चैतन्य ईश्वर है तथा अज्ञानाश्रयी भूत चैतन्य जीव है एवं अविद्या विषयत्वोपहित ईश्वर में तादात्म्य रूप से अनुगत स्वाज्ञानोपहित जीव ही जगत् का उपादान कारण है।

सिद्धान्तलेश संग्रह[1] में भी इन मतों का प्रपंचन किया गया है जो ब्रह्मानन्द द्वारा प्रस्तुत विश्लेषणों से आपाततः किंचित् वैशिष्ट्य रखते हैं। विवरणानुसारी आचार्यों के अनुसार माया शबर अर्थात् माया रूप उपाधि से विशिष्ट सर्वज्ञ, सर्वकर्तृत्वाद्युपेत ईश्वर रूप ब्रह्म जगत् के प्रति उपादन है। संक्षेप शारीरककार सर्वज्ञात्ममुनि के अनुसार शुद्ध ब्रह्म जगत् का उपादान है। इस पक्ष का विशद विवेचन सर्वज्ञात्मसम्मत प्रतिबिम्ब-आभास-समन्वयात्मक अध्याय में किया जायेगा। वाचस्पति मिश्र का कहना है कि जीवाश्रित माया से विषयीकृत ब्रह्म ही स्वतः जाड्य का आश्रयीभूत अर्थात् जड़ प्रपंच के आकार से विवर्तत्वेन उपादान है, अतः माया की सहकारि कारणता मात्र है, कार्यानुगत द्वार-कारणता नहीं।

## जगत् की कारणता के विषय में सुरेश्वर का मत-आभास, अज्ञान और शुद्ध ब्रह्म त्रितय पर्याप्त कारणता

ब्रह्मानन्द के द्वारा उपन्यस्त सुरेश्वराचार्य के मत का निर्देश ऊपर किया गया। उनके ग्रन्थों की पर्यालोचना से यह निष्कर्ष निकलता है कि वह आभास, अज्ञान और शुद्ध ब्रह्म त्रितय पर्याप्त कारणवादी थे। यद्यपि प्रत्यक्प्रवणा दृष्टि से अविद्या तिमिरातीत, सर्वाभासवर्जित, अमन, शुद्ध तथा मन और वाणी से अगोचर ब्रह्म[2] का कारणत्व कटाक्ष मात्र से

---

1. सिद्धान्तलेशसंग्रहः, प्रथमपरिच्छेद, पृष्ठ-63 तथा 77-89
2. पंचीकरणवार्तिक, वा. 61

नहीं देखा जा सकता[1] तथापि श्रुत्यादि में उपवर्णित कारणता के अनुरोध से आभास विशिष्ट अज्ञान शबल ब्रह्म की कारणता स्वीकार करनी पड़ती है।[2] ब्रह्म निष्क्रिय, निष्प्रपंच तथा निष्प्रदेश है और माया मौढ्य-मान्य-जाड्य-लक्षणा है। अतः न इन दोनों में क्रियाशीलता बन सकती है और न इन दोनों का योग ही बन सकेगा। फिर कारणता की उपपत्ति कैसे हो? एतदर्थ सुरेश्वराचार्य चिदाभासरूप तृतीय तत्त्व की कल्पना करते हैं। यह तत्त्व यद्यपि चिल्लक्षणविरहित है तथापि चिद्वत् अवभासमान हो न केवल अज्ञान तथा तद्विकल्पित वस्तु-व्रात के अन्तर्ग सत्ता एवं स्फूर्ति का ही संचार करता है अपितु चित् एवं अज्ञान को ग्रथित भी कर देता है। आभास के कारण अविद्या-ग्रथित अशरीर भी परमात्मा जगत्कारणत्व का निर्वाहक हो जाता है।[3] उनका स्पष्ट कथन है कि केवल ब्रह्म और अज्ञान-यही दो जगत् के कारण नहीं किन्तु (1) कूटस्थ ब्रह्म (2) प्रत्यङ् मोह तथा (3) चिदाभास ये तीनों कारण हैं।[4] चिदाभास और अज्ञान–यह दोनों मिलकर जगत् के उपादान कारण हैं और ब्रह्म जगत् का निमित्त कारण होते हुए भी आभासविशिष्ट अज्ञान से समन्वित होकर

---

1. कूटस्थात्मानुरोधित्वात्तावन्मात्रात्मकत्वतः।
न कार्यं कारणं चातः कटाक्षेणापि वीक्षते। (व.उ.भा.वा., अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1321) तथा अध्याय 1, ब्रा. 4, वा. 625 और 1788

2. सर्वासूपनिषत्स्वेवं कारणं नान्यदात्मनः श्रूयतेऽतः परात्मैव जगतः कारणं परम्।।
(व.उ.भा.वा., अ. 2, ब्रा. 1, वा. 395)
अविज्ञातं परं तत्त्वं जनिमत्कारणं श्रुतौ।
तेन तेनात्मकार्येण स्वात्माभासतमोवधिः ।।
विशिष्टः ससृजे विष्णुस्तेजोबन्नादिमायया ।।
(वृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 4, वा. 15-16)

3. अविद्या-ग्रथितः सोऽयं परमात्माऽशरीरतः।
कर्त्ता भोक्तेव चाभाति.........................।।
(वृ.उ.भा.वा., अ. 4, ब्रा 3, वा. 1569)

4. कूटस्थदृष्टितन्मोहौ दृष्ट्याभासश्च तत्त्रयम्।
कारणं जगतः साक्षी नियन्तेति च भण्यते ।।(वही-अ. 3, ब्रा. 4, वा. 86)

जगत् का उपादान कारण हो जाता है।[1] कहने का आशय यह है कि चिदाभासाक्रान्त अज्ञान के समुपाश्रयण से ब्रह्म जगत् का परम कारण माना जाता है। यद्यपि बृहदाण्यकोपिनिषद्भाष्य वार्त्तिक से ब्रह्म जगत् का परम कारण माना जाता है। यद्यपि बृहदारण्यकोपनिषद्भाष्य वार्त्तिक में ऐसे वार्त्तिक[2] भी उपलब्ध होते हैं जो अविद्यावत् चित्तत्त्व की कारणता का निर्देश करते हैं किन्तु ऐसे वार्त्तिकों का यह आशय नहीं निकाला जा सकता कि 'सुरेश्वराचार्य को अज्ञान और ब्रह्म इन दोनों की ही कारणता अभीष्ट है, क्योंकि ऐसा मान लेने पर उनकी यह मौलिकता व्याहत हो जायेगी जो अविद्या को चिदाभास व्याप्त[3] सदैव बताती है। अविद्या, आभास और ब्रह्म त्रितय पर्याप्त कारणता सुरेश्वर-सम्मत है–इस तथ्य की पुष्टि निम्नोद्धृत कतिपय वार्त्तिकों से भी की जा सकती है–

चिदाभासं स्वमज्ञानं संनिपत्य तदक्षरम्।
कारणं सत्स्वकार्येषु नियन्तृत्वं प्रपद्यते ।।[4]

प्रत्यग्ध्वान्तं निदाभासं स्वकार्यनियतात्मकम्।
तदुपाधिर्नियन्तैष पर प्रोक्तो न तु स्वतः ।।[5]

स्वाभाववर्त्मनेवेतत्स्वात्माऽज्ञानज भूमिषु।
इतं बहुत्वमेकं सद्विषद्यद्वदघटादिषु ।।[6]

---

1. अस्यदवैतेन्द्रजालस्य यदुपादानकारणम् ।।
अज्ञानं समुपाश्रित्य ब्रह्मकारणमुच्यते ।।(वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा 371) तथा
एवंसंसरतस्तावत्परं ब्रह्म परायणम् ।।
जगतश्चाप्युपादानं स्वात्मा विद्यासमन्वयात् ।।(वही-अ. 3, ब्रा. 9, वा. 160)
2. चित्तत्त्वं सदविद्यावत्कारणत्वं निगच्छति। चित्सामान्याद्यतः सिद्धं प्रागप्येतत्स-मीरितम् ।। (वृ.उ.भा.वा., अ. 2, ब्रा. 5, वा. 8; अ. 1, ब्रा. 2, वा. 128, 130; ब्रा. 4. वा. 17, 102 तथा 1788, अ. 2, ब्रा. 1, वा. 218, ब्रा. 3, वा. 7; अ. 3, ब्रा. 8, वा. 178 तथा अ. 4, ब्रा. 3, वा. 383
3. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 834
4. वृ.उ.भा.वा., अ. 3, ब्रा. 9, वा. 3
5. वही-अ. 3, ब्रा. 7, वा. 43
6. वही-अ. 1, ब्रा. 2, वा. 127

## अविद्या

अद्वैन्त वेदान्त के पारमार्थिक सत्य पर ब्रह्म का स्वरूप अवच्छेदवाद, प्रतिबिम्बवाद और आभासवाद इन सभी प्रस्थानों में एक है। शंकराचार्य के परमगुरु गौड़पाद से लेकर अद्यतन वर्तमान श्रुत्यन्तवेत्ताओं को भी इस संबन्ध में कोई विप्रतिपत्ति नहीं है कि यह सच्चिदानन्दरूप परब्रह्म अक्रिय,[1] अकर्त्ता,[2] अकारक,[3] अविकारी,[4] अविक्रिय,[5] अव्यय,[6] अमृत,[7] अफल,[8] असुप्त,[9] अकर्म,[10] अहेतु,[11] अद्वय,[12] असंग,[13] असंहत,[14] आत्मकाम,[15] अमात्राद्यगोचर,[16] आत्मप्रत्यय-गम्य,[17] निष्क्रिय,[18] निर्गुण,[19] नियि,[20] रिसंग,[21] परमात्मा,[22]

---

1. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1000 तथा 1149
2. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 912
3. वही-अ. 2, ब्रा. 1, वा. 107; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 420, 881, 964 तथा 1489
4. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 984
5. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1232
6. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 941
7. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 941
8. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 420 तथा 881
9. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 931
10. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 931
11. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 931
12. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 937, 1152, 1181, 1489 तथा 1509
13. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1001 तथा 1408
14. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 104 तथा 912
15. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1336 तथा 1344
16. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 186
17. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 420 तथा अ. 4, ब्रा. 4, वा. 348
18. वही-अ. 3, ब्रा. 4, वा. 102; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 420, 881, 942 तथा 1252
19. वही-अ. 2, ब्रा. 3, वा. 119 तथा अ. 4, ब्रा. 3, वा. 912
20. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 348 तथा 1557
21. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1025 तथा 1074
22. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 516; अ. 3, ब्रा. 2, वा. 89; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 320 तथा अ. 2, ब्रा. 1, वा. 395

प्रत्यगात्मा,[1] परमात्मा,[2] कूटस्थ,[3] जिति,[4] चेतन,[5] चैतन्य,[6] स्वयंज्योति,[7] स्वयं-प्रमाण,[8] स्वतः-सिद्ध,[9] विषय विलक्षण,[10] अव्यावृत्ताननुगत,[11] देशान्तराद्यसंबद्ध,[12] दृष्टि-मात्र स्वभाव,[13] शब्दादिगुणहीन,[14] तथा शुद्ध-बुद्ध-मुक्त[15] स्वाभादि विशेषणों से उपलक्षित है। अतः इन्हीं विशेषणों से उपलक्ष्यमाण परमतत्त्व का स्वरूपोपपादन पिष्टपेषण समझ कर नहीं किया जाता। उपर्युक्त अक्रियादि स्वरूप ब्रह्म आभास-विशिष्ट अज्ञान के कारण जगत्कर्त्ता सिद्ध होता है अतः आभास-पक्षानुमोदित अज्ञान के स्वरूप का निरूपण किया जाता है।

---

1. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1400 तथा 1695; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 94, 145, 408, 413, 421, 904, 980, 1109, 1173, 1180, 1192, 1223, 1260 तथा 1276
2. वही-14/1278, 4/3/1151, 1181, 1569
3. अ. 1, ब्रा. 4, वा. 378 तथा 1236, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 91, 98, 188, 349, 352, 382, 384, 392, 408, 409, 412, 413, 415, 539, 562, 715, 887, 1026, 1045, 1321, 1441, 1442, 1598, 1630 तथा अ. 4, ब्रा. 4, वा. 637
4. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 119, 121, 1235, 1236, 1340, 1493 तथा 1496
5. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1149
6. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 117, 242, 382, 1145, 1222, 1330 तथा 1409
7. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 145, 189, 389, 446, 451, 881, 883, 884, 887, 895, 897, 929, 946, 954, 967, 974 तथा 973
8. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 295 तथा 342; अ. 2, ब्रा. 1, वा. 88
9. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 110
10. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 912
11. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 529, 656, 745, 1076, 1272 तथा 1445; अ. 2, ब्रा. 1, वा. 88, 361, 371; ब्रा. 3 वा. 240, ब्रा. 4, वा. 110, 411, 473; ब्रा. 5, वा. 37; अ. 3, ब्रा. 4, वा. 20, 38; ब्रा. 7, वा. 55, ब्रा. 8 वा. 52; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 368, 1815; अ. 4, ब्रा. 4, वा. 569, 846, 846अ. 4, ब्रा. 3, वा. 847 तथा 1298
12. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 105
13. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 104
14. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 104
15. वही-वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1157-58 तथा अ. 4, ब्रा. 4, वा. 530

## अविद्या का स्वरूप

आभास-प्रस्थान-प्रतिष्ठापरक वृहदारण्कोपनिषद्भाष्यवार्त्तिक में सुरेश्वराचार्य ने स्थान-स्थान पर अविद्या को अविचारित संसिद[1] तथा दु:स्थित सिद्ध[2] कहा है जिससे अविद्या की अनिर्वचनीयता सिद्ध होती है। अविद्या या अज्ञान न तो सत् है, न असत्, न आत्मभिन्न है, न आत्मा से अभिन्न, न विभाज्य है, न अविभाज्य और न समागनिर्मग उभय रूप है।[3] सुरेश्वर ने अपने ग्रन्थों में अविद्या का लक्षण कई प्रकार से दिया है। एक लक्षण के अनुसार अविद्या 'अहमेवेदं सर्वम्' इत्यादि श्रुतियों के द्वारा उपलक्षित स्वरूप की असंबोधकारिणी है।[4] आत्मासाक्षात्कार की प्रतिबंध-भूता होने के कारण इसे आत्मा की अनभिव्यक्ति[5] तथा ऐकात्म्य की अप्रतिपत्ति रूप में भी विवेचित किया गया है। अविद्यात्व अविद्या का प्रमुख लक्षण है और इसीलिए जब हम इसकी सिद्धि के लिए प्रमाण का आश्रयण लेते हैं या इसे प्रत्यक्प्रवणा दृष्टि से देखते हैं, तब उसका वस्तुत्वाभाव प्रसक्त होने लगता है।[7] यद्यपि वस्तुदृष्टि से अविद्या नहीं है पर अविद्या दृष्टि से इसका सद्भाव माना गया है। किसी से इसकी उत्पत्ति नहीं होती, अतएव यह निर्हेतुक[8] तथा अनादि है।[9] तिमिरादि पदवाच्य होने के कारण इसे दु:खराशि की चिरन्तनी, भ्रान्ति

1. वृ.उ.भा.वा.-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 332-33, 1170, 1342; अ. 2, ब्रा. 3, वा. 224; अ. 3, ब्रा. 5, वा. 42, 73; अ. 3, ब्रा. 8, वा. 31; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 352 382, 921, 1111; अ. 4, ब्रा. 4, वा. 307, 646 तथा 668
2. वही-अ. 4, ब्रा. 2, वा. 93
3. पंचीकरणवार्त्तिक, वा. 40-41, पृष्ठ-34-35
4. 'अहमेव परं ब्रह्मेत्यार्थस्याप्रबुद्धता ।। अविद्येति वयं ब्रूमो...।' (वृ.उ.भा.वा.अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1157)
5. 'अज्ञानमनभिव्यक्ति... आत्मन:।' (वही-अ., आ. 3, वा. 95)
6. 'ऐकात्म्याप्रतिपत्तिर्या...साऽविद्या...।' नैम्कर्म्यसिद्धि:, (अ. 1, का. 8, पृष्ठ-9)
7. 'अविद्याया अविद्यात्वमिदमेव तु लक्षणम्। मानाधातासहिष्णुत्वम् साधारणमिष्यते।' (संबन्धवार्त्तिक, वा. 181 तथा 179-80)
8. निर्हेत्वविद्याक्लृप्तौ तु दोष: कश्चिन्न विद्यते ।। (वार्त्तिकम्, वा. 158)
9. वृ.उ.भा.वा.-अ. 4, ब्रा. 4, वा. 921-22

तथा संसार-वृक्ष का मूल भी बताया जाता है।[1] 'नञ्' पदपूर्विका अविद्या का अनादित्व विद्या का अभाव कारण नहीं प्रत्युत् विद्या-विरोधित्व या विद्या-विपरीत लक्षण से उसी प्रकार का अवस्थान है जैसे मित्र विरोधी के रूप में अमित्र की स्थिति रहती है।[2] सारांश यह है कि अज्ञान नैयायिक सम्मत ज्ञानाभाव का रूप नहीं। 'अविद्यां गमयित्वा' इत्यादि श्रुतियों का समुपाश्रयण कर अविद्या की त्रिगुणात्मिका स्वरूप का अनुपादान तथा केवल जाड्य-मीड्य-मान्द्य रूप से अविद्या का स्वरूप-निरूपण[3] सुरेश्वराचार्य के आभास-प्रस्थान की मौलिक विशेषता है। जाड्यादि स्वरूपावलम्बिनी अविद्या स्वतः न तो आत्मा का अपह्नव कर सकती है, न आत्मा के कारणात्वादि में प्रयोजक हो सकती है न सम्पूर्ण द्वैत-प्रपंच की विकल्पना में समर्थ हो सकती है और न विश्व विमोहन में प्रवृत्त हो सकती है। पर जब चिद्वत्प्रकाशमान आभास जड़ एवम् सत्ता-स्फूर्ति-रहित अज्ञान में व्याप्त होता है तब अज्ञान में उक्त सम्पूर्ण कार्य-क्षमता आ जाती है। आभास विशिष्ट अविद्या के कारण विमुह्यमान पुमान् अविद्या के तिमिर से आच्छन्न-सा हो जाता है और अपनी वास्तविक स्थिति का बोध न कर पाने के कारण नाना दुःखों का संभाजन होता है।[4] चिदाभास से प्रोद्भासित तथा लब्ध सत्ताक[5] होने के कारण अविद्या को आभास स्वरूप[6] भी कहा गया है। अविद्यास की यह आभासरूप मान्यता आभास-प्रस्थान को अवान्तर प्रतिबिम्ब तथा अवच्छेद इन दोनों प्रस्थानों से पृथक् कर देती है।

---

1. 'दुःखराशेर्विचित्रस्य सेयं भ्रान्तिश्चिरंतनी। मूलं संसारवृक्षस्य...।'
(नैष्कर्म्यसिद्धिः, अ. 2, का. 103, पृष्ठ-95)
2. 'आत्मग्रहातिरेकेण तस्या रूपं न विद्यते।'
अमित्रवदविद्येति सत्येवं घटते सदा ।। (तै.उ.भा.वा.बा. 79, पृष्ठ-83)
3. 'न च जाडयातिरेकेण ह्यविद्या काचिदिष्यते। अविद्यां गमयित्वेति श्रुतितोऽप्यवसीयताम्।' (वृ.उ.भा.वा. अ. 1, ब्रा. 4, वा. 256) तथा 'मौढ्यं जाड्यमविद्यास्यान्नित्यंबुद्धात्मवस्तुनः।' (वही, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 457)
4. तै.उ.भा.वा., ब्रह्मवल्ली, प्रथम खंड, वा. 66-129, पृष्ठ-81-92
5. वृ.उ.भा.वा.-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 74 तथा अ. 3, ब्रा. 4, वा. 105
6. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 341; अ. 3, ब्रा. 3, वा. 41 तथा अ. 4, ब्रा. 3, वा. 392

## अविद्या-माया-भेद-निरास

अविद्या और माया एक ही है या पृथक्-पृथक् है—इस विषय में अवच्छेद प्रतिबिम्ब और आभासवाद के प्रवर्तक आचार्यों का मतैक्य नहीं। अवच्छेदवादी आच्चार्य वाचस्पति मिश्र माया और अविद्या में भेद करते हैं तथा अविद्या को प्रतिजीव भिन्न मानते हैं।[1] इसके विपरीत प्रतिबिम्बवादी पद्मपाद अविद्या, माया, अव्याकृत, प्रकृति, अग्रहण, तम, कारण, लय, शक्ति, महासुप्ति, निद्रा, अक्षर तथा आकाश को एकार्थक मान कर अविद्या एवम् माया की एकता प्रतिपादित करते हैं।[2] पद्मपाद के समान सुरेश्वर ने भी अविद्या तथा माया में कोई अन्तर नहीं किया है। उन्होंने स्पष्ट कहा है कि माया अर्थात् अविद्या में स्वतः कोई भेद नहीं बनता।[3] उनके ग्रन्थों के अवलोकन से यह स्पष्ट हो जाता है कि वह माया का प्रयोग अविद्या के अर्थ में करते है। वृहदारण्यक वार्तिक में जैसे 'स्वात्ममाया' के[4] कारण ब्रह्म का स्रष्टृत्व समर्थित है उसी प्रकार स्वात्माविद्या के समन्वय से भी समर्थित है।[5] सुरेश्वराचार्य ने जगत्कारणत्व प्रयोजक इस तत्त्व के लिए केवल अविद्या[6] और अज्ञान[7] का ही प्रचुर

---

1. 'न वयं प्रधानवदविद्यां सर्वजीतेष्वेकामाचक्ष्महे, येनेवम् उपालभमहि, किंत्विर्य प्रतिजीवं भिद्यते ।।' (भामती, पृष्ठ-297, पंक्ति 4-5)
2. 'येयं श्रुति-स्मृति-इतिहास-पुराणेषु नामरूपम्-अव्याकृतं अविद्या-माया-प्रकृतिः अग्रहणम् अव्यक्तं तमः कारणं लयः शक्तिः महासुप्तिः निद्रा अक्षरम् आकाशम् इति च तत्र तत्र बहुधा गीयते।' (पंचपादिका, पृष्ठ-98)
3. स्वतस्त्वविद्याभेदोऽत्र मनागपि न विद्यते।' (बृ.उ.भा.वा. 4/3/1244 तथा 4/4/599)
4. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 919, 944 तथा 981
5. वही-3/9/160
6. वही-अ. 1, ब्रा. 3, वा. 188; ब्रा. 4, वा. 76, 96, 97, 134, 315, 436, 486, 762, 860, 863, 1010, 1055, 1083, 1159, 1182, 1187, 1207, 1339, 1342, 1413, 1540, 1454, 1469, 1493, 1509, 1510, 1519, 1580, 1746-74 तथा 1758; ब्रा. 5, वा. 165; अ. 2, ब्रा. 1, वा. 10, 19, 272 तथा 279; ब्रा. 3, वा. 131; ब्रा. 4, वा. 54, 195-196, 420, 468 तथा 477-78; ब्रा. 5, वा. 1 तथा 37; अ. 3, ब्रा. 2, वा. 27, 92 तथा 94-95; ब्रा. 3, वा. 23, 39 तथा 42; ब्रा. 4, वा. 57; ब्रा. 9, वा. 157; अ. 4, ब्रा.

प्रयोग नहीं किया है अपितु मोह,[8] तम,[9] ध्वान्त,[10] सम्मोह,[11] असंबोध,[12] अबोध,[13] अनवबोध[14] तथा माया[15] पदों का भी प्रयोग किया है।

---

3, वा. 17, 1151, 1176, 1180, 1293, 1353, 1534-35 तथा 1826; ब्रा. 4, वा. 136, 169, 287, 291, 350, 352, 54, 372-73, 383, 503, 615, 855, 914-19, 956, 1077, 1280, तथा अ. 5, ब्रा. 1, वा. 21

7. वृ.उ.भा.वा.-अ. 1, ब्रा. 3, वा. 52, 54, 91, 100, 105, 229, 315; ब्रा. 4, वा. 359, 396, 419, 438, 599, 697, 721, 728, 862, 1018, 1100, 1212, 1281, 1307, 1354, 1452, 1460, 1497, 1687; अ. 2, ब्रा. 3, वा. 196, 210, ब्रा. 4, वा. 197, 205, 208, 239, 331; अ., ब्रा. 2, वा. 19; ब्रा. 3, वा. 37, 58, 91-97, 100; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 339, 365, 1112, 1300, 1521; ब्रा. 4, वा. 277, 301, 302, 323, 379, 388, 765, 777, 841, 855, 922, 923, 942, 1172, 1281, 1283, 1320, 1324 तथा अ. 5, ब्रा. 1, वा. 22

8. वही-अ. 1, ब्रा. 3, वा. 59, 102; ब्रा. 4, वा. 312, 314, 817, 819, 821, 1099, 1329, 1448, 1455; अ. 2, ब्रा. 1, वा. 380, 521; ब्रा. 3, वा. 235; ब्रा. 4, 25, 441, 449; अ. 3, ब्रा. 4, वा. 129, 131; ब्रा. 5, वा. 48, 77, 187; ब्रा. 8, वा. 48; ब्रा. 9, वा. 162; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1272, 1307, 1535, 1823; ब्रा. 4, वा. 295, 300, 307, 323, 599, 744 तथा 841

9. वही-अ. 1, ब्रा. 3, वा. 87, 183; ब्रा. 4, वा. 75, 761, 865, 1142, 1260-61, 1306, 1329, 1342, 1356, 1410, 1416, 1465, 1495, 1506; अ. 2, ब्रा. 1, वा. 272, 522; ब्रा. 4, वा. 101, 151, 197, 209, 231, 238, 257, 436-37, 444; ब्रा. 5, वा. 1; अ. 3, ब्रा. 3, वा. 40, 73, 94; ब्रा. 4, वा. 33, 48, 49; अ. 4, ब्रा. 2, वा. 98; ब्रा. 3, वा. 182, 1283, 1399, 1523, 1733; ब्रा. 4, वा. 177-87, 552, 599, 687, 754, 953 तथा 1200

10. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 314, 866, 1162, 1277, 1413, 1430, 1451, 1745; अ. 2, वा. 2, ब्रा. 3, वा. 157; ब्रा. 5, वा. 2 63; अ. 3, ब्रा. 7, वा. 39; ब्रा. 8, वा. 80; अ. 4, ब्रा. 2, वा. 89; ब्रा. 3, वा. 392, 1078; ब्रा. 4, वा. 552

11. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 765; ब्रा. 6, वा. 2; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1823 तथा ब्रा. 4, वा. 783

12. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1396 तथा 1399

13. वही-अ. 3, ब्रा. 8, वा. 43 तथ अ. 4, ब्रा. 4, वा. 951

14. वही-अ. 3, ब्रा. 4, वा. 1, नै. सि.-अ. 1, पृष्ठ-3, 4 तथा 50

15. वृ.उ.भा.वा., अ. 2, ब्रा. 5, वा. 127

## अविद्या द्वैविध्य-प्रतिपादक मतद्वय

सुरेश्वराचर्य के बृहदारण्यकोपनिषद्भाष्यवार्तिक की पर्यालोचना से तत्सामयिक उन द्विविध प्रस्थानों का अवगम होता है जिसमें क्रमशः अग्रहण, मिथ्याग्रहण तथा नैसर्गिकी-आगन्तुकी के भेद से अविद्या का द्वैविध्य अंगीकृत है। कहने का अभिप्राय यह है कि कुछ वेदान्तियों ने पहले से प्रचलित अग्रहण तथा मिथ्याग्रहण–इन दो शब्दों को अविद्या के दो भेद में मान लिया है। और कुछ यूथ्यों[1] ने अविद्या का नैसर्गिकी और आगन्तुकी दो भेद स्वीकार किया है।[2]

## प्रथम मत का खंडन

अग्रहण तथा मिथ्याग्रहण के भेद से अविद्या द्वैविधय वाला मत मंडल-सम्मत माना जाता है।[3] यद्यपि सुरेश्वर ने अविद्या के दो कार्यों के रूप में इनका खंडन नहीं किया है तथा नामान्तर से इन्हें संशय ज्ञान और मिथ्या ज्ञान कहा है[4] तथापि अविद्या के द्वैविध्य के रूप में इनका अंगीकार नहीं करते। अग्रहण और मिथ्याग्रहण अज्ञान के कार्य है अतः इन्हें अज्ञान से पृथक् मानना उपयुक्त नहीं। अविद्या का आश्रय और विषय एक अर्थात् प्रत्यगात्मा है तथा अग्रहण एवं मिथ्याग्रहण के रूप में अवभासित अनाम्म-वस्तु ब्रात का कारण प्रत्यगज्ञानातिरिक्त कोई नहीं, अतः अविद्या का एकत्व ही सिद्ध होता है, द्वैविध्य-दुर्घट है।[5]

## द्वितीय मत तथा खंडन

नैसर्गिकी तथा आगन्तुकी के भेद से अविद्या द्वैविध्य मानने वाले आचार्य कौन हैं? यह यद्यपि नहीं ज्ञात होता तथापि इस मत का

---

1. आनन्दगिरिटीका-वृ.उ.भा.वा., अ. 2, ब्रा. 4, वा. 199
2. नैसर्ग्यागन्तुकी चेति ह्यविद्या द्विविधा स्मृता।' वृ.उ.भा.वा-अ. 4, ब्रा. 4, वा. 881
3. Lights on Vedanta, p. 96, Is. 20-23.
4. 'अज्ञानं संशयज्ञानं मिथ्याज्ञानमिति त्रिक्रम्। अज्ञानं कारणं तत्र कार्यत्वं परिशिष्टयोः।' (वृ.उ.भा.वा., अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1368)
5. वही-अ. 2, ब्रा. 4, वा. 199-201

प्रपंचन सुरेश्वराचार्य ने अपने वार्त्तिकों[1] में इस प्रकार किया है–'अविद्या नैसर्गिकी और आगन्तुकी इन दो भेदों वाली है। आगन्तुकी विद्या विषय में तथा नैसर्गिकी अविद्या आत्मा में रहती है। इनमें से जो आगन्तुकी अविद्या है, वह वाक्य श्रवणकालोत्पन्न सकृत्-ज्ञान-निवर्त्य है पर नैसर्गिकी अविद्या वाक्यश्रवण समकालोत्पन्न ज्ञान से ध्वस्त अर्थात् अभिभूत होकर भी विद्यमान रहती है, क्योंकि तत्काल हमें आविद्यक रागादि का प्रत्यक्ष होता रहता है। इस नैसर्गिक अज्ञान की निवृत्ति विद्याभ्यासोत्पन्न ब्रह्म साक्षात्कार से सम्भव है। प्रस्तुत अविद्या द्वैविध्यवाद का रहस्य यह है कि एक अविद्या तत्त्वमस्यादि वाक्यों के द्वारा उत्पन्न ज्ञान से निवृत्त होती है पर दूसरी अविद्या इस ज्ञान से अभिभूत होती है, निवृत्त नहीं। इसकी निवृत्ति के लिये 'प्रज्ञां कुर्यात्' श्रुति के द्वारा निर्दिष्ट ज्ञानाभ्यास अपेक्षित है।

## खंडन

इस मत का खंडन करते हुए आचार्य सुरेश्वर का कहना है[2] कि जब हम अज्ञान, संशयज्ञान और मिथ्याज्ञानात्मिका अविद्या को प्रत्यङ्मात्रस्था मान लेते हैं तब प्रत्येक् के अद्वय और निर्विशेष होने के कारण अविद्या में भी भेद की संभावना नहीं की जा सकती, अतः भ्रान्त्यादि की निदान अविद्या एक ही है। अविद्या को नैसर्गिक (स्वाभाविक)[3] माना जा सकता है, पर आगन्तुक नहीं क्योंकि आगन्तुक मानने पर अनिर्मोक्ष-प्रसक्ति होती।[4] अविद्या द्वैविध्यवादियों का यह तर्क नहीं माना जा सकता कि ज्ञान से आगन्तुकी अविद्या की निवृत्ति होती है, नैसर्गिकी अविद्या की नहीं, क्योंकि तत्त्वमस्यादि वाक्यों से सर्वज्ञान अर्थात् ब्रह्मज्ञान की प्रसूति होते ही

---

1. वही–अ. 4, ब्रा. 4, वा. 481-891
2. 'यदाऽसाधारणाऽविद्या प्रत्यगात्मैकगोचरा।
   अज्ञानाद्यात्मिका सिद्धा द्वैविध्यं स्यात्तदा कुतः ॥
   (वृ.उ.भा.वा., अ. 4, ब्रा. 4, वा. 892)
3. 'स्वाभाविक्यप्यविज्ञेयमनुभूत्या वभासिता।
   तमः सूर्योदयेनेव ज्ञानेनोत्कृत्य नाश्यते ॥' (संबन्धवार्तिक, वा. 1088)
4. 'आगन्तु चेदिहाज्ञानमनिर्मोक्षं प्रसज्यते।'(वृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 4, वा. 36)

सम्पूर्ण अज्ञान की अपनुत्ति तथा श्रेय कार्य की समाप्ति हो जाती है।[1] जब सकृदुत्पन्न ज्ञान से अशेष फल को प्राप्ति हो जाती है फिर साक्षात्कारार्थ विज्ञान के अभ्यास का प्रश्न ही नहीं उठता।

## अविद्या का आश्रय तथा विषय

अविद्या के स्वरूपादि के विश्लेषण ये यह स्पष्ट हो चुका है कि अविद्या पारमार्थिक सत्य न होने पर भी व्यवहारतः अनादि तथा व्यावहारिक प्रपंच की बीज है। संसार के समस्त पदार्थ आश्रय-विषय सापेक्ष होते हैं, अतः यह एक स्वाभाविक प्रश्न है कि अविद्या का आश्रय और विषय क्या है? अवच्छेद-प्रस्थान-प्रतिष्ठापक वाचस्पति मिश्र के अनुसार अविद्या का आश्रय जीव और विषय ईश्वर है।[2] वाचस्पति के विसदृश आचार्य सुरेश्वर ने अविद्या का आश्रय तथा विषय एक माना है। अविद्या की आश्रयता का निरूपण करते हुए उनका कहना है कि यह चिदाभास विशिष्ट-अविद्या इतनी घृष्ट है कि जिस प्रमाण वस्तु के आभास की अपेक्षा से अपना स्वरूप सिद्ध करती है[3] उसी प्रमाण वस्तु का अनादर कर स्वयं प्ररमात्मकल्प ही बनी रहती है।[4] अविद्या का यह परमात्मकल्प अवस्थान नहीं अन्यत्र नहीं प्रत्युत् परमात्मा में होता है तथा प्रत्येक् चैतन्य में इसकी स्थिति तब तक सिद्ध रहती है, जब तक सम्यक्ज्ञान नहीं उत्पन्न होता।[5] उनके ग्रन्थों में

---

1. तत्त्वमस्यादिवाक्येभ्यः सर्वज्ञानप्रसूतितः।
सर्वाज्ञानापनुत्तेश्च श्रेयकार्यं समाप्तितः ।।'(वही, अ. 4, ब्रा. 4, वा. 912)
2. वृ.उ.भा.वा., अ. 4, ब्रा. 3, वा. 74
3. 'नाविद्या ब्रह्माश्रया किं तु जीवे...।'
(भामती, पृष्ठ-80) तथा सिद्धान्तबिन्दुः, पृष्ठ-29
4. 'अहो घाष्ट्र्यमविद्याया न कश्चिददतिवर्तते।
प्रमाणवस्त्वनादृत्य परमातेव तिष्ठति ।।'
(नैष्कर्म्यसिद्धिः अ. 3, का. 111, पृष्ठ-170)
5. 'प्रत्यक्चिदाभाविद्याऽतो द्व्यविचारितसिद्धिका।।
सिद्धायते प्रचीतीयं प्राक्सम्यग्ज्ञानजन्मनः ।।
(वृ.उ.भा.वा., अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1111)

स्थान-स्थान पर प्राप्त प्रत्यङ् मोह,[1] प्रत्यग्ध्वान्त,[2] प्रत्यगज्ञान,[3] प्रत्यङ्ङ्विद्या,[4] प्रत्यक्तम्,[5] स्वमोह,[6] स्वात्माविद्या[7] तथा आत्माविद्या[8] आदि के प्रचुर प्रयोग से भी यह सुव्यक्त हो जाता है वह आसाधारण अज्ञान को आचार्य वाचस्पति के समान जड़ अन्तःकरणाश्रित नहीं, प्रत्युत् प्रत्येक् चैतन्याश्रित मानते है।[9] अज्ञान का विषय ज्ञान है, इसके उत्तर में उन्होंने 'आत्म विषयम्।'[10] कहकर अज्ञान की आत्मा विषयता की पुष्टि की है। यद्यपि सुरेश्वराचार्य ने अविद्या को जड़ बताया है,[11] तथापि इसके प्रत्येक् चैतन्याश्रित होने में कोई विरोध नहीं क्योंकि नित्यचिदाभास-अन्वित अविद्या को उन्होंने कूटस्थाभासरूप[12] माना है। कूटस्थाभासवपु होने के कारण वह प्रत्यक् चैतन्याश्रित[13] हो जायेगी। न्याय की पारिभाषिक शब्दावली में अज्ञान की ब्रह्माश्रयता स्वानुयोगिकाभासत्रतियोगित्वरूपा होगी।

---

1. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 504; अ. 2, ब्रा. 3, वा. 235) ब्रा. 4, वा. 113, अ., ब्रा. 4, वा. 112; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 356, 417 तथा 909
2. वही-अ. 2, ब्रा. 5, वा. 2 तथा अ. 3, ब्रा. 7, वा. 43
3. वही-अ. 1, ब्रा. 3, वा. 315-16; ब्रा. 4 वा. 69, 150, 599, 605, 671; अ. 4, ब्रा. 4, वा. 193, 201; अ. 3, ब्रा. 3, वा. 100; ब्रा. 5, वा. 114; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 86, 88, 346, ब्रा. 4, वा. 691, 775 तथा 840
4. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 247
5. वही-अ. 2, ब्रा. 4, वा. 257
6. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1, 352, 379
7. वही-अ. 3, ब्रा. 9, वा. 160; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 89, 383 तथा 1221
8. वृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 3, वा. 188; ब्रा. 4, वा. 1055; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 338, 348, 398, 1261 तथा 1296
9. 'असाधारणमज्ञानं प्रतीच्येवं यतः स्थितम्।'(वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 179)
10. 'किं विषयं पुनस्तदात्मनोऽज्ञानम्। आत्मविषयमिति ब्रूमः।'
(नैष्कर्म्यसिद्धिः अ. 3, पृष्ठ-106)
11. वृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 4, वा. 256 तथा अ. 4, ब्रा. 3, वा. 457
12. मोहतत्कार्यनीडं यत्कूटस्थाभासरूपकम्।" (वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 374)
13. 'मोहतत्कार्यनीडो यस्तस्याज्ञानसमन्वयात्।
प्रत्यगात्माऽपि तद्ब्रह्म परोक्षमभवन्मृषा ।।'(वही, अ. 2, ब्रा. 4, वा. 434)

## ब्रह्म तथा अविद्या का संबन्ध

ब्रह्म तथा अविद्या के संबन्ध का स्वरूप क्या है? इस विषय में अद्वैत वेदान्त के प्रस्थान त्रय प्रतिष्ठापक आचार्यों में विप्रतिपत्ति है। प्रतिबिम्बवादी आचार्य पद्मपाद और प्रकाशात्मन् के अनुसार अविद्या तथा ब्रह्म का संबन्ध याश्रयाश्रयी तथा विषयविषयी दोनों रूपों में है। अवच्छेद प्रस्थान के प्रतिष्ठापक वाचस्पति जीव तथा अविद्या का संबन्ध आश्रयाश्रय्यात्मक मानते हैं। प्रतिबिम्बवादियों के समान आभासवादी आचार्य सुरेश्वर ने भी अविद्या और ब्रह्म का आश्रिताश्रय एवं विषयीविषय दोनों संबन्ध माना है।[1] यह संबन्ध एक प्रकार से अनादि एवं नैसर्गिक है क्योंकि अविद्या विद्याविरोधी रूप से आत्मा को सदैव अपना आश्रय एवं विषय बनाये रहती है।[2] अविद्या आत्मा की सर्वशक्यसर्जनात्मिकता शक्ति है[3] अतः आत्मा अविद्या से सदैव संबंधित रहता है। इस नैसर्गिक संबन्ध के विपरीत सुरेश्वराचार्य ने अपने आभास-प्रस्थान में एक अन्य प्रकार का भी संबन्ध माना है, जो अविद्या की आभासरूपता के अनुरूप है। आभास के द्वारा यह कूटस्थ आत्मा से संबन्धित होती है अतएव आत्मा से इसका संबन्ध भी आभासात्मक हो जाता है। इस आभासात्मक संबंधा के द्योतनार्थ उन्होंने आत्मा और आत्माज्ञान का संबंधा 'आत्मात्मवत्त्व रूप[4] बताया है। यह संबन्ध कहा है कि आत्मा से अविद्या का संबन्ध अविद्या प्रकल्पित[5] अविद्योत्संगसंस्थ[6] है तथा अविचारित संसिद्धि है।[7]

1. Lights on Vedanta, p. 105.
2. 'अभित्रवदविद्येति सत्यैवं घटते सदा।
   (तै.उ.भा.वा. ब्रह्मवली, वा. 79, पृष्ठ-83)
3. वृ.उ.भा.वा., अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1784-85
4. वृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 4, वा. 381 तथा 1380
5. वही, 'योऽयथविद्यादि संबन्धः सोऽप्यविद्याप्रकल्पितः।'
   (अ. 4, ब्रा. 3, वा. 95)
   'प्रत्यगोत्मन्यविद्येति त्वविद्यापरिकल्पना।' (अ. 2, ब्रा. 1, वा. 272)
6. 'अन्यवः संगतिः सेयमविचरितसिद्धिका।
   अविज्ञातचिदुत्संग संस्थैवेयं न वस्तुनि ।।'(वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1323)
7. वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 217, 1323 तथा अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1181

स्वतः यह परतः किसी भी प्रकार यह प्रत्यगात्मा में नहीं रह सकती। अतः 'आतमा की अविद्या' इस प्रसिद्धि के कारण ही अविद्या को आत्मसंबंधित कहा जाता है।[1] ससंग, विकारी एवं अनात्म अविद्या का निःसंग, कूटस्थ तथा पूर्ण चित्तत्व से वास्तविक योग असंभव है[2] अतः जैसे घृत पिंड प्रदीप्त बह्नि का आलिंगन निराकृत रूप से करता है, उसी प्रकार अविद्या भी प्रत्याख्यात रूप से ही एकल प्रत्यागात्मा का आलिंगन करती है।[3] अविद्या का यह नैसर्गिक अर्थात् अनादि तथा आविद्यक द्विविध प्रकार का संबन्ध निरूपण तथा चित्तत्व की असंगता का प्रतिपादन सुरेश्वराचार्य के उन द्विविध वृत्तों का परिणाम है, जिनकी वह तमोवृत्त तथा वस्तुवृत्त कहते हैं। तमोवृत्त या मोहदृष्टि से आत्मा की अविज्ञातता या तमस्विता बनी रहती है।[4] पर वस्तु वृत्त या प्रत्यगदृष्टि से अविद्यात्म-संबन्ध की कल्पना भ्रम मात्र है तथा व्योग में नीलता का आरोप करना है।[5] अविद्या का ब्रह्म से संबन्ध आभास रूप होता है इसलिए यह संबन्ध स्वानुयोगिकाभास प्रतियोगित्व रूप होगा।

## आभास और ब्रह्म का संबन्ध

आभास के नामान्तर के परिगणन करते समय यह प्रतिपादित किया गया है कि सुरेश्वराचार्य ने अपने ग्रन्थों में आभास के लिए चिदाभास, चैतन्याभास तथा स्वत्माभासादि अनेक पदों का प्रयोग किया है। अतः एक स्वाभाविक विज्ञासा होती है कि चित् का आभास से क्या संबंध है? पारमार्थिक या वस्तु वृत्त से सर्वभासविवर्जित, अहंसत, अपास्तसमस्तसंसर्ग, एकल, कृटस्थ, चैतन्य का आभास से कोई संबन्ध

1. आत्माविद्या प्रसिद्ध्येव ह्यविद्याऽप्यात्मनो यतः ।।
   न स्वतः परतौ वाऽतो वस्तुतः प्रत्यगात्मनि ।।
   (वही, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1109)
2. वही, अ. 1, ब्रा. 2, वा. 305, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 76, 1177 तथा 1179
3. 'प्रत्याख्याताऽऽत्वनैवेयं प्रत्यगात्मानमेकलम्।
   अविद्याऽऽलिंगते बह्निम् इवोल्वणम् ।। (वही, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1180)
4. वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 63
5. वृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 4, वा. 340, 684 तथा 1332

न हो, यह ठीक है, किन्तु व्यवहार भूमि में दोनों के संबन्ध का अपलाप असंभव है। इस व्यावहारिकी दृष्टि से आभास-प्रस्थान में आभास और ब्रह्म का वही संबन्ध माना जाता है, जो प्रतिबिम्ब प्रस्थान में प्रतिबिम्ब और बिम्ब का है। कहने का अभिप्राय यह है कि जैसे प्रतिबिम्ब और बिम्ब में जन्यजनकत्व संबन्ध है, उसी प्रकार चिदाभास और चित् में भी जन्यजनकत्व संबन्ध होगा। इतना होते हुए भी प्रतिबिम्ब-प्रस्थान सम्मत तथा आभास-प्रस्थानानुमोदित जन्यजनकत्व संबन्ध में एक सूक्ष्म अन्तर है। प्रतिबिम्ब मतानुयायियों के अनुसार प्रतिबिम्ब बिम्बाभिन्न है, पर आभासमत के अनुसार आभास चिद्‌भिन्न और अनिवर्चनीय है। अतः प्रतिबिम्ब पक्ष में जन्यजनकभाव संबन्ध अभेदात्मक होगा पर आभासवाद में आभास और चित् का जन्यजनकत्व-संबन्ध स्वप्रतियोगित्व रूप होगा।

## आभास और अज्ञान का संबन्ध

सुरेश्वराचार्य ने अपने वात्तिकों में बहुशः कहा है[1] कि अज्ञान सदा स्वात्माभास संश्लिष्ट रहती है। उनके एतादृश कथन से यह निष्कर्ष निकलता है कि अज्ञान और आभास इन दोनों का अनादि संबन्ध है। तथा इस अनादि संबन्ध के कारण वे बीज़ांकुरवत् अनादि है। अतः इस प्रसंग में आभास और अज्ञान के संबन्ध का निरूपण आवश्यक है। आभास तथा अज्ञान का सर्वप्रथम एवं मुख्य संबन्ध आश्रिताश्रयत्वरूप है। आभास अज्ञान में सदैव स्थित रहता है, इसलिए वह अज्ञान का आश्रित होगा तथा अज्ञान उसका आश्रय होगा। अज्ञान तथा आभास का अन्यतम संबन्ध पारस्परिक जन्यजनकत्व है। सत्तास्फूर्तिप्रदत्वेन आभास अज्ञान का जनक है और अज्ञान आभास का आश्रयत्वेन जनक है। इस आश्रयत्व रूप जन्य-जनकभाव को न्याय की पारिभाषिक शब्दावली में चित्प्रतियोगिता-भासानुयोगित्व रूप कहा जा सकता है। इस अन्योन्य जन्य-जनक-भाव-संबन्ध में भी यह अन्तर है कि आभास अज्ञान का उपादानत्वेन जनक है और अज्ञान आभास का निमित्तत्वेन जनक है।

---

1. 'अपि प्रत्यक्तमो नित्यं भास्वच्चैतन्यबिम्बितम् ।।' वही. अ. 1, ब्रा. 4, वा. 834; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 99 तथा 355

आभास का उपादेयत्वेन जन्य मानने के कारण ही आभासवादी आचार्य सुरेश्वर ने अनेक वार्त्तिकों[1] में अज्ञान को आभास रूप माना है। कार्य स्वभावत: उपादानात्मक होता है, अत: अज्ञान को अभास मानने में कोई विरोध नहीं है।

## अज्ञान और आभास का अन्तर

सुरेश्वर के ग्रन्थों के आभूलत: परिशीलन से यद्यपि ये सुनिश्चित हो जाता हे कि आभास और अज्ञान दोनों तत्त्व पूर्णत: काल्पनिक, अनात्म, अविचारितसंसिद्ध एवं तत्त्वज्ञानापनोद्य होने के कारण सत्ताक हैं, फिर भी इनके कथित स्वरूपादि के विश्लेषण से कुछ अन्तर स्पष्ट हो जाता है। अज्ञान स्वरूपत: जड़, निष्क्रिय तथा मोहमान्द्यादि रूप है इसके विपरीत आभास आत्मवत् सत्ता-स्फूर्तिप्रद तथा अवभासक है। अज्ञान के कारण जड़ प्रपंच भी सत्ता एवं स्फूर्ति आदि से संबलित हो आत्मवत् प्रोद्भासित होने लगता है। जगत् की कारणता की दृष्टि से आभास वर्त्म है और अज्ञान भूमि है।[2] अविद्या का कार्य जन-जीवन को सर्वदा निज-तिमिर में मग्न किये रहना है, पर आभास का कार्य उसे प्रकाशित करना है।

## ब्रह्म के भूयोभवन में दृष्टान्त तथा आभास की अपेक्षा

कारणता के प्रसंग में यह स्पष्टत: प्रतिपादित किया गया है कि सुरेश्वराचार्य केवल ब्रह्म अविद्या इन दोनों को ही जगत् का कारण नहीं मानते प्रत्युत् आभास की भी जगत् की कारणता में एक अनिवार्य तत्त्व मानते हैं। आभास और अज्ञान इन दोनों के साचिव्व से ब्रह्म का बहुभवन होता है। ब्रह्म के भूयोभवन के स्पष्टीकरणार्थ आभासवादी आचार्य सुरेश्वर ने जलचन्द्र,[3] रज्जुसर्प,[4] आकाश,[5]

1. वृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 4, वा. 341, 374; अ. 3, ब्रा. 3, वा. 41; ब्रा. 7, वा. 43; ब्रा. 9, वा. 3 तथा अ. 4, ब्रा. 3, वा. 392
2. वही-अ. 1, ब्रा. 2, वा. 126
3. वृ.उ.भा.वा.-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 142 तथा नैष्कर्म्यसिद्धि:; अ. 2, का. 47, पृष्ठ-74
4. वही-अ. 1, ब्रा. 3, वा. 65, 314; ब्रा. 4, वा. 675, तथा अ. 4, ब्रा. 4, वा. 178
5. वही-अ. 1, ब्रा. 2, वा. 127; अ. 2, ब्रा. 3, वा. 5; अ. 3, ब्रा. 5, वा. 43-44; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 126 तथा तैत्ति., उप.भा.वा.-वा. 48, पृष्ठ-76

कुम्भमणि,[1] ऊर्णनाभि,[2] अग्निविस्फुलिंग,[3] अलात्,[4] मायी[5] प्रभृति दृष्टान्तों को उपन्यस्त किया है। इन सब दृष्टान्तों का आशय यह है कि जैसे तत्-तत् जलपात्रों में एक आभासित चन्द्रमा ही बहुधाा प्रतीत होता है अथवा अज्ञान के कारण एक ही रज्जु सर्प-मालादि नाना रूपों में विकल्पित होती है, या कुम्भादि उपाधियों में संश्रित अनन्त आकाश का बहुत्व देखा जाता है, अथवा एक ही कुम्भ नील-लोहितादि मणियों के सम्पर्क से तत्तदूपवांन प्रतीत होता है या सचेतन ऊर्णनाभि अचेतन जाल से बहुतत्त्व प्राप्त करती है, अथवा अग्नि से अग्निस्वाभावक बहु विस्फुलिंग हो जाते है, या निश्चल एक रूप अलात् का वैश्वरूप्य संलक्षित होता है अथवा मायावी का मायावेशवश बहुत्व संभव हो जाता है, उसी प्रकार, अज, अव्यय, एक, सत्, अरूप, अनवयव परब्रह्म भी स्वानासवर्त्म की अपेक्षा से अज्ञान और अज्ञानज वस्तुओं में स्थित-सा हो ईश्वरादि रूप में बहुभावापन्न प्रतीत होता है।[6] इस प्रचुर दृष्टान्तों के माध्यम से यह स्पष्ट हो जाता है कि ईश्वरादि कल्पित बहुत्वों से परमात्मा के एकत्व या अद्वयत्त्व पर कोई प्रभाव नहीं होता। जैसे एक ही रज्जु वस्तु में स्वतः रज्जुत्त्व और अज्ञानतः बहुत्त्व दोनों संभव है उसी प्रकार प्रत्यगात्मा में भी स्वतः एकत्त्व और स्वमोहाभासवर्त्म के द्वारा बहुत्त्व संभव हो सकता है।[7] इन आध्यासि दृष्टान्तों के द्वारा सुरेश्वराचार्य

1. वृ.उ.भा.वा.-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 141
2. वही-अ. 2, ब्रा. 1, वा. 383 तथा 391
3. वही-अ. 2, ब्रा. 1, वा. 393
4. तैत्तिरीयोपनिषद्भाष्यवार्तिक-वा. 72, पृष्ठ-123
5. वही-वा. 73-74, पृष्ठ-123
6. 'स्वाभासफकारूढस्तदज्ञानजभूमिषु ।।
तत्स्थोऽपि तदपंबद्ध ईश्वराधात्मतां गतः ।।'
(वही, अ. 1, ब्रा. 3, वा. 53) तथा
स्वाभासवर्त्मनेवेतत्स्वात्माज्ञानजभूमिषु ।। इतं बहुत्वमेकं सद्वियद्यद्वद्दष्ट्यादिषु ।।'
(वही, अ. 1, ब्रा. 2, वा. 127)
7. रज्जुत्वाहित्वयोर्यद्वदेकस्मिन्नपि वस्तुनि ।।
स्वतस्तन्मोहतश्चैवं संभवस्तद्वदात्मनि ।।(वृ.उ.भा.वा., अ. 3, ब्रा. 5, वा. 36)

ने यह भी स्पष्ट कहा है कि आभास और अविद्या के कारण संभाव्यमान अनवयव आत्मा का यह भूयोभवनभाक्त है, वास्तविक नहीं।[1] भूयोभवन के भाक्त या अवास्तविक होने के कारण आत्मातिरिक्त प्रतीयमान वस्तु आभास होंगे।[2]

## आभास पदार्थों की विविधरूपता

सुरेश्वर के बृहदारण्यकोपनिषद्भाष्यवार्तिक में चिद्व्यतिरिक्त ईशादिविषयान्त जगत् की आभासरूपा समर्थित है[3] तथा चेतन और अचेतन के रूप में आभास का द्वैविध्य अंगीकृत है।[4] चेतनाभास (कारणाभास) एवं अचेतनाभास (कार्याभास) में ईश्वरादि से लेकर सम्पूर्ण विषयों का अन्तर्भाव हो जाता है। अतः आभासवादसम्मत आभास के इन विविध रूपों का स्वरूप क्रमशः निरूपित किया जाता है।

**ईश्वर :** कारणाभास के प्रसंग में यह उल्लिखित किया गया है कि अविद्यागत चिदाभास को सुरेश्वराचार्य सम्मत ईश्वर कहा जा सकता है। यद्यपि उनके ग्रन्थों में ईश्वरादि रूपों की काल्पनिकता निरूपित है, तथापि ईश्वर के स्वरूप-वर्णन में निम्न विविध शब्दावली प्राप्त होती है–

**1. स्वपात्माभावविशिष्ट :** अविद्योपाधिक अर्थात् अविद्योपहित चैतन्य ईश्वर है।[5]

---

1. न ह्यवयवस्यास्य बहुत्वं युज्यतेऽञ्जसा ।।
तस्मासाक्तं बहुत्वं स्याद्व्योम्नोयद्वदघटादिभिः ।।
(तै.उ.भा.वा., वा. 74, पृष्ठ-123)
2. तदन्यद्यत्तदाभासम्...। (वृ.उ.भा.वा., अ. 2, ब्रा. 3, वा. 191)
3. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 383 तथा अ. 2, ब्रा. 3, वा. 191
4. 'चेतनाचेतनाभासः...।' (वही, अ. 2, ब्रा. 4, वां. 414)
5. **तेन तेनात्मकार्याणां स्वात्माभास तमोवधिः।
विशिष्टःससृजे विष्णुस्तेजोबनादिमायया ।।**
**(वृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 4, वा. 16)**
**'बुद्धितत्कारणोपाधी क्षेत्रश्रेश्वरसंज्ञकौ।** **(अ. 1, ब्रा. 4, वा. 614) तथा**
**'अविद्यामात्रोपाध्येतद्ब्रह्म कारणमुच्यते।'** **(अ. 2, ब्रा. 3, वा. 7)**

**2.** अज्ञान भूमिगत स्वाभास फलक समारूढ़ शुद्ध चैतन्य अर्थात् अज्ञानोपहित अज्ञान-तादात्म्यापन्न अज्ञानगत स्वाभास से अविविक्त अस्थूलाद्यूक्ति गोचर चैतन्य ईश्वर है।[1] स्पष्ट शब्दों में अज्ञानभूमि निविष्ट विदाभास से पृथक् प्रतीयमान प्रत्यक्चैतन्य ईश्वर है। इस लक्षण में ईश्वर का वाच्यार्थ आभासानतिरिक्त चित् होगा।[2]

**3.** उपर्युक्त ईश्वर के स्वरूप-द्वय उनके वार्त्तिकों में प्राप्त भले होते हैं, पर ये उनके आभास-प्रस्थान के पूर्णतः अनुकूल नहीं। सुरेश्वर प्रतिष्ठापित आभास-प्रस्थान होना चाहिए। आभासानतिरिक्त चित् नहीं। इसे दृष्टिकोण से अविद्यागत चिदाभास को सुरेश्वर ने ईश्वर कहा है। कहने का अभिप्राय यह है कि अज्ञान से तादाम्यापन्न अज्ञानोपहित आत्मा का स्वाविविक्त अज्ञान रूप उपाधि के अन्तर्गत जो आभास है, वही ईश्वर है।[3] प्रथम, द्वितीय तथा तृतीय लक्षण में यह अन्तर है कि प्रथम और द्वितीय लक्षण में ईश्वर बोधक तत्पद का वाच्यार्थ अभासाविविक्त चित् तथा लक्ष्यार्थ शुद्ध चित् है, पर तृतीय पक्ष में उपर्युक्त तत्पद का वाच्यार्थ आभास है और लक्ष्यार्थ शुद्ध चित्। इसी अन्तर के फलस्वरूप प्रथम-द्वितीय लक्षण में तत्त्वम्पदार्थशोधन के लिए जहदजल्लक्षणा का आश्रय लिया जाता है और तीसरे लक्षण में जलल्लक्षणा का आश्रय लिया जाता है और तीसरे लक्षण में जहल्लक्षणा का। यद्यपि सुरेश्वर के बिना किसी आग्रह के ईश्वर विषयक त्रिविध लक्षण दिया है, तथापि

---

1. 'आभासानतिरिक्तं चैतन्यं तत्त्वं पदवाच्यम्। (पुरुषोत्तमकृत सिद्धान्तबिन्दु-व्याख्या, पृष्ठ-28, गायकवाड, ओरियण्टल सीरीज)

2. वृ.उ.भा.वा.-'स्वाभासफलकारूढ़स्तदज्ञानजभूमिषु 'तत्स्थोऽपि तदसंबद्धः ईश्वराद्यात्मतां गतः (अ. 1, ब्रा. 3, वा. 53) 'अपास्ताविद्यातज्जत्वाद्यस्थूला-द्युक्तिगोचरः। स्वाभासाविद्योपाधिः सन्साक्ष्यन्तर्यामितां ब्रजेत् ।। (अ. 1, ब्रा. 4, वा. 151) तथा अ. 3, ब्रा. 9, वा. 3। सिद्धान्तबिन्दुः पृष्ठ-28

3. वृ.उ.भा.वा.-ईश्वरादि विकल्पानः प्रत्यग्वस्त्वविकल्पितम्। (अ. 1, ब्रा. 3, वा. 61), 'ईशादिविषयान्तं यत्तदविद्याविजृम्भितम्।' (अ. 1, ब्रा. 4, वा. 382), 'तदेत्कल्पितं सर्वसहेतुफलवज्जगत् ।। (अ. 2, ब्रा. 5, वा. 1133)

परवर्ती अद्वैत-वेदान्तियों में से अधिक ऐसे हैं जो अपने ग्रन्थों में सुरेश्वर-सम्मत ईश्वर का लक्षण अविधागत चिदाभासरूप से उपन्यस्त करते हैं।[1] केवल मधुसूदन सरस्वती ने सिद्धान्तबिन्दु में आभासपरक ईश्वर-लक्षणोल्लेख करने के पश्चात् वैकल्पिक आभासविविक्त चिद्रूप पक्ष का भी निर्देश किया है।[2]

अद्वैत वेदान्त की पारिभाषिक शब्दावली में उपर्युक्त वर्णित ईश्वर के त्रिविध लक्षण इस प्रकार है[3]–

1. चिदाभासविशिष्टा–विद्यासंबलित ईश्वरः।

2. अज्ञानोपहिताऽज्ञानतादात्म्यापन्ना तद्गतस्वाभासाऽविविक्ता चिदीश्वरः।

3. अज्ञानोपहितात्मनोऽजानतादात्म्यापन्नस्य आत्माऽविविक्ताज्ञानोपाध्यन्तर्गताभास ईश्वरः।

**2. साक्षी अन्तर्यामी :** अद्वैतवेदान्त के आचार्यों का साक्षिस्वरूप के विषय में मतभेद है–

**वेदान्त-कौमुदीकार का मत :** है[4] कि 'एकोदेवः सर्वभूतेषु गूढः' इत्यादि देवत्त्व प्रतिपादक श्रुति से ज्ञात होता है कि ईश्वर को कोई स्वरूप विशेष साक्षि है। यह जीव की प्रवृत्ति और निवृत्ति का अनुमन्ता तथा स्वयं उदासीन है। ईश्वर का स्वरूप विशेष होने पर भी वह कारणत्त्व आदि धर्मों के न रहने से अपरोक्ष है और जीवगत अज्ञानादि के अवभासक होने के कारण जीव का अत्यन्त अन्तरंग भी है। सुषुप्त्यादि में अन्तःकरण साक्षि को प्राज्ञ भी कहा जाता है। एक ही

---

1. सर्वज्ञात्ममुनिः संक्षेपाशरीरकम्, अ. 1, श्लो. 169 तथा पंचप्रक्रिया, शब्दशक्ति, विवेक प्रकरण पृष्ठ-13) मधुसूदन सरस्वतीः सिद्धान्तबिन्दुः पृष्ठ-27-28) ब्रह्मानन्दः लघुचन्द्रिका (अद्वैतसिद्धिव्याख्या) पृष्ठ-483, पंक्ति 14-15) सदानन्द यतिः अद्वैतब्रह्मसिद्धिः, चतुर्थ मुदुरप्रहारः, पृष्ठ-203
2. सिद्धान्तबिन्दुः, पृष्ठ-28
3. Lights on Vedanta, p. 28.
4. सिद्धान्तलेशसंग्रहः, पृष्ठ-184-85

ईश्वर नियम्य माया तथा तत्कार्ष के नियन्तृत्त्व की अपेक्षा से नियन्ता तथा साक्ष्य अर्थ के साक्षित्व से साक्षि हो जाता है।[1] स्पष्ट शब्दों में साक्षि, अन्तर्यामी एवं ईश्वर–इन तीनों में कोई अन्तर नहीं है केवल कार्य की दृष्टि एक ही ईश्वर के पृथक्-पृथक् नामों का व्यपदेश होता है। फलतः जो ईश्वर का लक्षण होगा, वही साक्षि और अन्तर्यामी का भी होगा। अतः पृथक्-पृथक् लक्षण प्रस्तुत करना समीचीन नहीं। स्वलेख की पुष्टि के लिए एक-दो उद्धरण पर्याप्त होंगे–

चिदाभासं स्वमज्ञानं संनिपत्य पदक्षरम्।
कारणं सत्स्वकार्येषु नियन्तृत्वं प्रपद्यते ॥[2]
कूटस्थ दृष्टितन्मोही दृष्ट्याभासश्च तत्त्रयम्।
कारणं जगतः साक्षी नियन्तेति च भण्यते ॥[3]
द्रष्टेर्द्रष्टामित्यत्र यः साक्षि प्रागुदाहृतः।
अर्न्यामीति सोऽत्रापि नातोऽन्योऽस्तीतिभण्यते ॥[4]

**3. जीव :** ईश्वर स्वरूप बोधक त्रिविध लक्षणों के समान सुरेश्वर के ग्रन्थों में जीव का भी त्रिविध लक्षण प्राप्त होता है–

1. बुद्धि उपहित चित् अर्थात् चिदाभास विशिष्ट व्यष्ट्युपहित चित् जीव है।[5]

2. चिदाभास विशिष्ट अज्ञान से उत्पन्न बुद्धि में व्याप्त चिदाभास अर्थात् बुद्ध्युपहित बुद्धितादात्म्यापन्न बुद्धिगत स्वाभास से अविविक्त चित जीव है।[6] निष्कृष्ट रूप में बुद्धिगत स्वाभास से अपृथक

---

1. नियम्यं कार्यसापेक्ष्य नियन्तेषतमोवधिः ॥
तेष्वेव चित्स्वभावः सन्साक्षितां प्रतिपद्यते ॥
(वृ.उ.भा.वा., व. 1, ब्रा. 4, वा. 345)
2. वही, अ. 3, ब्रा. 9, वा. 3
3. अ. 3, ब्रा. 4, वा. 90
4. अ. 3, ब्रा. 3, वा. 53
5. बुद्धितत्कारणोपाधी क्षेत्रज्ञेश्वरसंज्ञकौ।' (वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 616) तथा तदेव ज्ञातृतामेति बुद्ध्युपाधिसमाश्रयात्।' (वही, अ. 2, ब्रा. 3, वा. 7)
6. वृ.उ.भा.वा.–स्वाभासवदविद्योत्थबुद्ध्यदिव्यापृविभ्रमात्। तदात्यत्वाभिमानित्वाद्विज्ञा-नमयताऽऽत्मनः ॥ (अ. 2, ब्रा. 1, वा. 387)

प्रतीयमान चैतन्य जीव है।

उपर्युक्त दोनों लक्षणों में 'त्वं' तदाभिद्य जीव का वाच्यार्थ आभास न होकर आभासानतिरिक्त चित् होता है।

3. यद्यपि यह दोनों लक्षण सुरेश्वर के ग्रन्थों में सुलभ है पर इन लक्षणों के अतिरिक्त ईश्वर के समान जीव का भी आभासात्मक लक्षण प्राप्त होता है। इस लक्षण के अनुसार अविद्या को कार्यभूत बुद्धि में परमात्मा का आभास जीव है।[1] अर्थात् बुद्धितादात्म्यापन्न बुद्ध्युपहित आत्मा का स्वाविविक्त बुद्धिरूप उपाधि के अन्तर्मत आभास जीव है। इस लक्षण की अभिसंधि एतावनमात्र है कि बुद्धिगत चिदाभास जीव है। तीनों लक्षणों के अन्तर क विषय में अनावश्यक विस्तार न कर केवल इतना कहना ही पर्याप्त हे कि प्रथम एवं द्वितीय लक्षण में तत्त्वमस्यादि वाक्यों के अखंडार्थ बोध के लिए जहदजहल्लक्षणा का आश्रय लिया जाता है पर तृतीय लक्षण में जहल्लक्षणा का। जीव का तृतीय लक्षण आभासवादी आचार्य सुरेश्वर के नाम से जितना प्रख्यात है, उतना प्रथम द्वितीय लक्षण नहीं।[2]

वेदान्त की पारिभाषिक-शब्दावली में जीव के त्रिविध लक्षणों का स्वरूप इस प्रकार है[3]–

1. चिदाभासविशिष्टव्यष्टि बुद्ध्युपहितो जीवः।

2. बुद्ध्युपहिता बुद्धिगतस्वाभासाऽविविक्ता बुद्धितादात्म्यापन्ना चित जीवः।

---

बुद्ध्युपाध्यविविक्तश्च विज्ञानमय उच्यते।' (अ. 4, ब्रा. 3, वा. 210)
तमः सत्वरजोयोगादयाति क्षेत्रज्ञतामजः। (अ. 1, ब्रा. 4, वा. 152) तथा
परमात्मा ग्रहीताऽत्र स्वाभासाभिननविग्रहः ।। (अ. 2, ब्रा. 1, वा. 227)

1. वही, अविद्याकार्यबुद्धिस्थ प्रत्यगाभासरूपवत्।
बोद्धेत्यादि समुत्थानं भण्यते परमात्मनः ।। (अ. 2, ब्रा. 4, वा. 427) तथा
'स्वाभासैर्बहुताभेति मनोबुद्ध्याधुपाधिभिः ।। (अ. 2, ब्रा. 4, वा. 425)

2. संक्षेपशारीरकम्। अ. 1, श्लोक 169; पंचप्रक्रिया, पृष्ठ-13; सिद्धान्तबिन्दुः पृष्ठ-27-28; ब्रह्मानन्दी, पृष्ठ-483, पंक्ति-14-15 तथा अद्वैतब्रह्मसिद्धः, चतुर्थ मुद्गरप्रहारः, पृष्ठ--203

3. Lights on Vedanta, p. 144.

3. बुद्ध्युपहितात्मनो बुद्धितादात्म्यापन्नस्य आत्माऽविविक्तबुद्धपाद्यन्तर्गतांभासो जीवः।

## जीवैक्यवाद तथा कल्पित नाना जीववादः

सुरेश्वर सम्मत आभास-प्रस्थान के अनुसार जीव प्रत्यगात्मा का आभास है। चिदाभास वस्तुतः एक है अतः स्वरूपतः जीव एक ही होगा। परन्तु यदि जीव एक हो तो प्रत्येक शरीरों में सुख-दुःख की प्रतीतिवैचित्र्य के साथ कैसे संभव हो सकेगी। इस प्रश्न के समाधान में उनका कहना है कि चिदाभास जब तत्तत् नानाविध अन्तःकरणवृत्तियों में आश्रित होता है तब भेदभावापन्न हो न जीवरूपता को प्राप्त होता है।[1] कहने की अभिसंधि यह है कि एक जीववाद मानने से भी अनेक धीवृत्तिविषयोन्मुख एक ही चिदाभास (जीव) का काल्पनिक अनेकत्व युक्तिसंगत है।[2] और इस काल्पनिक नानात्व से सुख-दुःख की वैचित्र्यात्मक प्रतीति संभव हो जायेगी। चिदाभास की अविवेक भ्रान्ति से कार्यकरण रहित चैतन्य को भी संसारी समझ लिया जाता है[3] तथा काल्पनिक चिदाभासों से उसमें जीव नानात्व का आरोप किया जाता है।[4] सुरेश्वर प्रतिष्ठापित आभास प्रस्थान में अद्वय, ब्रह्म न तो स्वतः जीव माना जा सकता है और न बन्ध मोक्ष का अविकारी क्योंकि उसमें संसारित्व उसी प्रकार स्लृप्त है जैसे नसस्तम में नीलिमा,[5] अतः इन चिदाभास जीवों के वर्त्म से उसका बंधमोक्षाधिकारित्व संभव होता है।[6]

**4. परमात्मा और जीवात्मा का अवस्थानुसार भेद : मूलाज्ञान[7]**

---

1. वृ.उ.भा.वा., अ. 2, ब्रा. 4, वा. 425 तथा 27
2. वही, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1174
3. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 406
4. वही-अ. 2, ब्रा. 4, वा. 425
5. आत्मा संसारितांयातोयथा काष्र्ण्य वियत्तथा, (वही, अ. 2, ब्रा. 4, वा. 436)
6. वही-अ. 4, ब्रा. 3, वा. 373
7. मृत्युर्वैतम इत्येवमाप एवेदमित्यपि।
   अविद्या प्रथते मौली व्यक्ताव्यक्तात्मनाऽनिशम् ।।
   (वही, अ. 1, ब्रा. 3, वा. 136) तथा

अर्थात् समष्टि अज्ञान रूप उपाधि में निविष्ट कारण-चिदाभास रूप परमात्मा (ईश्वर) और अज्ञान कार्यभूत अन्तःकरण रूप उपाधि में आहित चिदाभास रूप जीव सुषुप्ति, स्वप्न एवं जाग्रत-इन तीन अवस्थाओं में विभिन्न नामों से व्यपदिष्ट होते हैं। सुरेश्वराचार्य के ग्रन्थों के आधार पर उनकी त्रिविध रूपता का निरूपण किया जा रहा है।

**परमात्मा की त्रिविध रूपता**

**1. ईश्वर :** सुषुप्ति-अवस्था के अभिमानी परमात्मा को ईश्वर कहा जाता है। पंचीकरण वार्तिक[1] के अनुसार अविक्रिय, नित्यमुक्त ब्रह्म का स्वमाया-समावेश युक्त रूप ईश्वर है। सर्वज्ञ, सर्वशक्ति, अव्याकृत, जगद्बीज ईश्वर सम्पूर्ण जगत् की उत्पत्ति, स्थिति तथा लय का कारण है।[2] इसे कारण-शरीराभिमानी भी कहा जाता है। सम्पूर्ण प्रपंच का उपरम स्थानीय होने के कारण इसको सुषुप्त-स्थान कहते हैं। जैसे सुषुप्त-स्थान स्वप्न-स्थान का कारण होता है, उसी प्रकार यह सुषुप्त स्थानीय ईश्वर स्वप्नादि स्थानों के अभिमानी हिरण्यगर्भादि का कारण है। स्पष्ट शब्दों में ईश्वर अपंचीकृत तथा पंचीकृत रूप से उत्पद्यमान सम्पूर्ण जगत् का बीज है।

**2. सूत्रात्मा :** स्वप्न स्थान के अविमानी परमात्मा को सूत्रात्मा कहा जाता है। बुद्धि तथा क्रियाशक्ति के प्राधान्य से इसे हिरण्यगर्भ और प्राण भी कहते हैं। प्रत्यगाभासवती मायामय अपंचीकृत आकाशादि पंचभूतों से उत्पन्न समष्टि बुद्धि से उपहित परमात्मा का नाम हिरणगर्भ है[3] पर यही (परमात्मा) जब प्रत्यगाभासवती समष्टि प्राणोपाधि से

---

न भेदो न च संसर्गो नाप्यभावोऽवसीयते।
तन्मूलाज्ञानविध्वस्तेर्यथोक्तागमहानतः ।। (वही, अ. 5, ब्रा. 3, वा. 22)

1. 'आसीदेकं परं ब्रह्म नित्यमुक्तमविक्रियम्।
तत्त्वमायासमावेशाद् बीजमव्याकृतात्मकम् ।। (प.वा., वा. 2, पृष्ठ-11)

2. सर्वज्ञः सर्वशक्तिश्च सर्वात्मा सर्वगो ध्रुवः।
जगज्जनिस्थितिध्वंस हेतुरेष सदेश्वरः ।।
(वृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 4, वा. 376 तथा आ. 3, ब्रा. 7, वा. 44)

3. 'हिरण्यगर्भत्वं बुद्ध्युपाधिः स एव तु ।।' (वही, अ. 1, ब्र. 4, वा. 152)

उपहित होता है तब उसे सूत्रात्मा कहते है।[1] कहने का आशय यह है कि बुद्धि की संपिण्डित उपाधि से युक्त चेतन को हिरण्यगर्भ तथा प्राण की संपिण्डित उपाधि से युक्त चेतन को सूत्रात्मा अथवा प्राण की संज्ञा दी जाती है। इस सूत्रात्मा का एक नाम विरिंच[2] भी कहा है। एक अन्य वार्तिक[3] (जिसमें ईश्वर के द्वारा सूत्र की उत्पत्ति का निर्देश है) से यह ज्ञात होता है कि अपंचीकृत पंचमहाभूतों तथा तत्कार्यात्मक लिंग सूत्र (सूत्रात्मा) है, पर जब तक यह अपंचीकृत पंचममहाभूतों की संपिण्डित क्रिया शक्ति से युक्त रहता है तब तक 'प्राण' पद वाच्य होता हे पर जब अपंचीभूत महाभूतों की संपिण्डित ज्ञान शक्ति से युक्त होता है तब इसे हिरण्यगर्भ कहा जाता है। प्राण को समष्टि क्रिया-शक्तिमान् तथा हिरण्यगर्भ को समष्टि ज्ञान शक्तिमान् कहने का अभिप्राय यह नहीं है कि प्राण में बुद्धि का और हिरण्यगर्भ में क्रियाशक्ति का पूर्णतः अभाव रहता है। वस्तुतः सूत्रात्मा क्रियाप्रधानज्ञानोपसर्जनशक्तियुक्त होता है और हिरण्यगर्भ ज्ञान प्रधान क्रियोपसर्जनशक्ति संबलित होता है। अपंचीकृतभूतारब्धक्रियाशक्ति प्रधानज्ञानोपर्सजनचैतन्यरूप सूत्रात्मा समस्त-व्यष्टि प्राणों का कारण है अतः इसे सुरेश्वराचार्य ने कर्तृस्थभावक कहा है।[4] अपंचीकृतभूतारब्ध-ज्ञानशक्ति प्रधान क्रियोपसर्जनशक्ति हिरण्यगर्भ पंचीकृत भूतज समस्त व्यष्टि बुद्धियों का कारण है, अतएव इसे जगत् के बुद्धिजात् का उपादान कहा गया है।[5] अनादि होने के कारण सूत्रात्मा स्थास्नु है पर वस्तुतः औपाधिक होने के कारण चल तथा कार्यरूप है और आद्यन्तवान् होने के कारण कर्मस्थ भावक है।[6] ब्रह्मादि से लेकर भूतादि सप्त लोक तथा सम्पूर्ण भूत इस सूत्रात्मा के द्वारा अक्षवत् ग्रथित

1. वही
2. वही-अ. 1, ब्रा. 3, वा. 262 तथा ब्रा. 4, वा. 20
3. ज्ञानकर्मादि तन्त्र सत्सूतं जज्ञे ततो विभोः।
   ज्ञामक्रियाशक्तिमद्यद्यभेदं जगदाहितम् ।।(वृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 4, वा. 18)
4. पयोम्भोवत्सूत्ररूपं क्रियाविज्ञानशक्तिमत्।
   कर्तस्थभावकं स्थास्नु चलं कर्मस्थभावकम् ।। (वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 509)
5. बुद्ध्यात्मनोमिनिर्वृत्तिर्व्यवसायात्मनस्ततः ।।
   हिरण्यगर्भं यं प्राहुरुपादानं जगद्धियाम् ।। (वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 510)
6. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 509

और विघृत है। कहने का अभिप्राय यह है कि सूत्रात्मा ब्रह्मादिभूत पर्यन्त में सूत्रवत् और विधृत है। कहने का अभिप्राय यह है कि सूत्रात्मा ब्रह्मादिभूत पर्यन्त में सूत्रवत् अभिनिविष्ट रहता है तथा ब्रह्मादि का विधारक तत्त्व है इसीलिए इसका नाम सूत्रात्मा है। सर्व सत्त्वों में समाश्रित रहने के कारण इसे अत्यन्त सूक्ष्म तथा पृथिव्यादि का विष्टम्भक कहा गया है।[1] सूक्ष्म-अपंचीकृत भूतों से संबन्धित आत्मा का यह हिरण्यगर्भादिरूप सूक्ष्मशरीराभिमानी एवं ईश्वर का स्वप्न-स्थानीय है।

**3. विराट् :** जाग्रत् अवस्था का अभिमानी परमात्मा विराट् है। परिष्कृत शब्दावली में पंचीकृत भूत पंचकारब्ध समष्टि-उपाध्युपहित परमात्मा को विराट् कहा जाता है।[2] सूत्रादि का हेतु मायावी आत्मा ही पृथिव्यादि भूतपंचक वाले देशादि विभागों से युक्त स्थूलप्रपंचात्मक स्थान हो प्राप्त कर 'विराट्' पद वाच्य होता है।[3] सुरेश्वर के शब्दों में यह विराट् त्रैलोक्यात्मदेहवान्[4] तथा स्थूल जगत् का वह 'प्रथम शरीरी' है[5] जिसकी उत्पत्ति व्यष्टिभूत स्थूलपिंड की सृष्टि से पूर्व होती है। जैसे हिरण्यगर्भ को व्यष्टिबुद्धियों का उपादान माना गया है, उसी प्रकार यह समस्त भूतों अर्थात् व्यष्टि शरीरों का कारण है।[6] 'तस्याह वा एतस्यात्मनो वैश्वानरस्य मूर्धैव सुतेजाः' (छा.उ. 5/18/2) आदि श्रुतियों तथा 'यस्माग्निवास्यं द्यौमूर्धा खं नाभिश्चरणौ क्षितिः। सूर्यश्चक्षुर्दिशः श्रोत्रं तस्मै लोकात्मने नमः ।।' आदि स्मृति से भी विराट् की त्रैलोक्यात्मकता तथा इन्द्रादि देवताओं की तदुपादानमात्रता सिद्ध होती है।[7]

---

1. वही-अ. 3, ब्रा. 6, वा. 4-15
2. पंचीकरणवार्तिक, वा. 7, पृष्ठ-14
3. 'वैराजं स्थानमासाद्यं क्ष्मादि देशविभागवान् ।।
   देवकारणो देव एष एवोच्यते विराट् ।। (वृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 4, वा. 511)
4. 'विराडपि ततो जातस्त्रैलोक्यात्मकदेहवान्।' (वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 19)
5. स वै शरीरी प्रथमः स वै पुरुष उच्यते ।। आदि कर्त्ता स भूतानां ब्रह्माऽग्रे समवर्तत।' (वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 21)
6. वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 21
7. तस्य च मंत्रवर्णोऽत्र ह्यग्निर्मूर्धैति दृश्यते। तदुपादानमात्राःस्युर्देवतः स्वाभिमानजाः। (वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 512)

करनी चाहिए क्योंकि ब्रह्म साक्षात्कार का विषय उपलक्षणविषया होता है, विशेषण रूप से नहीं।

आभास प्रस्थान के अनुसार अंज्ञान तथा ज्ञान दोनों का विषय और आश्रय उपहित ब्रह्म नहीं, प्रत्युत् शुद्ध चैतन्य है। अज्ञान और ज्ञान को आत्माश्रित तथा आत्मविषयक मानने के कारण आत्मा के सविकारित्व की शंका उठ सकती है। सुरेश्वराचार्य ने आकाशादिक दृष्टान्त का आश्रय लेकर प्रस्तुत सविकारित्व प्रसक्ति का निराकरण किया है। जैसे आकाश को स्पर्श किए बिना ही आकाश विषयक 'अमूर्त्तत्वात् नीरूपमाकाशम्' यह बोध और 'नीलोत्पलदलवन्नीलम्' यह अबोध क्रमषः बाधक और बाध्य रूप से आकाश को स्वविषय और आश्रय बनाते हैं उसी प्रकार आत्मा के संसाररित्व और असंसारित्व रूप निवर्त्य-निवर्तक अज्ञान तथा आत्मा में विकार किए बिना आत्मा को स्वाश्रय-विषय बनाते हैं।[1] सुरेश्वर ने यह भी असकृत कहा है कि जैसे 'देवदत्तोतिष्ठ' यह बोधक शब्द सुषुप्त को विषय किए निबा ही देवदत्तगतनिद्रा का बाध कर देता है उसी प्रकार तत्त्वमस्यादि वाक्योत्थ अखंडार्थबोध आत्मा को विषय किए बिना ही अवद्यिा का बाध कर देता है।[2] तीसरी बात यह है कि ज्ञान-विषयत्व और साक्षात्कार विषयत्व यह दोनों चिदाभासववर्त्मना ब्रह्म में प्रसका होते हैं, साक्षात् नहीं। कहने का तात्पर्य यह है कि सुरेश्वर के आभास-प्रस्थान के

1. बोधाबोधौ नभो स्पष्टवा कष्णधीनीडगौ यथा।। बाध्येतरात्मकौ स्यातां तथेहात्मनि गम्यताम्।। (नै. सि. अ. 3, का. 107, पृ. 168)
2. वृ. उ. भा. वा.- अ. 1, ब्रा. 4, वा. 858-62; तै. उ. भा. वा.- वा. 1-5 पृ. 172 तथा नै. सिद्धि अ. 3, का. 105-6 पृ. 167-68। तथा- 'न च संसर्गागोचरत्वे प्रमाणवाक्यत्वानुववत्ति, असन्दिग्धावविपर्यस्तबोधकतया निर्विकल्पकत्वेऽपि प्रामाण्यस्याकांक्षादिमत्तया वाक्यत्वस्य चोपपत्तेर्वृत्तिमन्तरेणापि सुप्तोत्यकवाक्यस्येव वेदान्तवाक्यस्यनिर्विशेषे प्रामाण्यस्य वार्तिककृकूद्भिरुपपादितत्वाच्च। तथा हि-
'अगृहीत्वैव सम्बन्धमभिघानाभिधेययो:।
हित्वा निद्रां प्रबुध्यन्ते सुषुप्ते बोधिताः परैः।।
जाग्रगद्वन्न हिं संबंध सुषुप्ते वेत्ति कश्चन।। इत्यादिना ग्रन्थेन बिनापि संबंध वाक्यस्य प्रामाण्यमुपपादितम्।।' (अद्वैतसिद्धिः, पृ. 739, पृ. 10-15)

अनुसार शुद्ध आत्मा में अज्ञान या ज्ञान किसी की भी विषयता आभासरूप होने के कारण औपचारिक तथा अविचारित संसद्धि है अतः वस्तुतः साक्षात् शुद्धब्रह्मसंस्पर्शिनी नहीं होती।

## अविद्या-निवृत्ति का स्वरूप-

अविद्या-निवृत्ति का स्वरूप क्या है? इस प्रश्न का समाधान अत्यन्त जटिल है क्योंकि उसे सत् मानने पर द्वैतापत्ति होती है, असत् मानने पर उसकी निवृत्ति के लिए यत्नानर्थक्य प्राप्त होता है, सदसत् दोनों रूप स्वीकृत करना उपयुक्त नहीं तथा सदसत् उभय विलक्षण स्वरूप मानने पर मोक्षावस्था में भी अज्ञान की सत्ता माननी पड़ेगी क्योंकि सत् और अतत् दोनों से विलक्षण पदार्थ शांकराद्वैतवाद में अनिर्वचनीय स्वीकार किया गया है। अनिर्वचनीय जगत् का उपादान कारण अज्ञान है अतः मोक्षा-वस्था में कुछ भी अनिर्वचनीय जगत् का उपादान कारण अज्ञान की सत्ता स्वीकार करनी होगी और यदि बन्धन की कारणभूत अविद्या बनी ही है तो मोक्ष कैसे?

उपर्युक्त आक्षेपों को समाहित करते हुए न्यायमकरन्दकार आनन्दबोधभट्टारका-चार्य का कहना है[1] कि अविद्या निवृत्ति चतुष्टय (सत्, असत् सदसत् और अनिर्वचनीय) प्रकारों से उत्तीर्ण किसी पंचम प्रकार की है। न्यायमकरन्द के पृष्ठ 357 में अविद्या-निवृत्ति के अनिर्वचनीय रूप का भी विवरण प्राप्त होता है तथा व्याख्याकार चित्सुखाचार्य ने अविद्या निवृत्ति के अनिर्वचनीय रूप को आनन्दबोध का मौलिक पक्ष बताया है। यह शंका-कि अविद्या निवृत्ति को अनिर्वचनीय

---

1. 'नन्वविद्याक्षतेः सत्त्वे सद्वितीयत्वमात्मनः।।
मिथ्याभावे त्वनिर्मोक्षो मूलविद्या व्यवस्थितेः।।
उक्तमेतदविद्यास्तमयो मोक्ष इति। तत्रैवद्विचार्यते- स किं सत्यो मिथ्या वेति...
........ अतः कथमविद्या व्यावृत्तिर्मोक्ष इति।।
न सन्नासन्न सदन्नानिर्वाच्योऽपि तत्क्षयः।
यक्षानुरूपो कि बलिरित्याचार्यव्यचीचरन्।।
(न्यायमकरन्द, पृ. 352, चौखम्भा मुद्रित) : सिद्धन्तलेश संग्रह, चतुर्थ परिच्छेद, पृ. 517 तथा Phiosophical Essays By Dasgupta, p. 348-49

मानने से मुक्ति में अविद्यानिवृत्ति की अनुवृत्ति होगी और उसके कारणभूत अज्ञान की भी आपाततः अनुवृत्ति का अनुवृत्तिविषयक कोई प्रमाण नहीं प्राप्त होता। यद्यपि विद्वानों मुक्ति में अज्ञान निवृत्ति का अनुवृत्तिविषयक कोई प्रमाण नहीं प्राप्त होता। यद्यपि विद्वानों ने पंचम प्रकारा-विद्यानिवृत्ति तथा अनिर्वचनीय द्विविध अविद्या-निवृत्ति के स्वरूप को आनन्दबोध के नाम से प्रसिद्ध कर दिया है तथापि विमुक्तात्मन् ने आनन्दबोध के पूर्व ही अपनी इष्टसिद्धि में दोनों मतों का उल्लेख किया है।[1]

इसके पूर्व कि हम आभास-प्रस्थान सम्मत अविद्यानिवृत्ति के स्वरूप की मीमांसा में प्रवृत्त हों, यह जानना आवश्यक है कि भावाद्वैत सम्मत अविद्या-निवृत्ति का स्वरूप क्या है? भावाद्वैत को शब्दाद्वैत भी कहा जाता है।[2] यह भावाद्वैतसिद्धान्त[3] एक तरफ तो आत्यन्तिक सत्य ब्रह्म को भावरूप बताता है और दूसरी तरफ 'अद्वितीयम्' अस्थूलमनण्वमह्रस्वम्' तथा 'नेति' श्रुतियों के अनुरोध से अविद्या निवृत्ति तथा प्रपंचाभाव को अभावात्मक सत्यता स्वीकार किए जाते हैं- (1) भावात्मक सत्य-ब्रह्म और अभावात्मक सत्य-अविद्या निवृत्ति। अभाव पदार्थ मानते हुए भी इन भावाद्वैतवादियों का कहना है कि अद्वैतवेदान्त के सिद्धान्तों से हमारा कोई विशेष नहीं। मंडन ने ब्रह्मसिद्ध में भावाद्वैत शब्द का व्यवहार नहीं किया है और सम्भवतः इसीलिए तथा कुछ अन्य कारणों से सूर्यनारायण शास्त्री ने मंडन को भागद्वैतवादी

1. Lights on Vedanta, P. 25 तथा सारसंग्रह, सुबोधिनी, अन्वयार्थप्रकाशिका, (संक्षेपशारीकरव्याख्या) अ. 4 श्लो. 14।

2. M. M. S. Kuppu Swami Sastri : Instroduction on Brahmasiddhi, p. XLI, Is 19-20.

3. M. Hirriyanana on Suresvara and Mandan Misra (Journal of Royal Asistatic Society of the Great Britain and Ireland for 1923, pp. 26-0 61; M. M. S. Kuppuswami Sastri; Introduction on Brahma-siddhi, pp. XLI and II; S.S. Suryanaryaana Sastri on Mandan and Bhavadvaita) philosophical quarterly for 1936-37 pp. 316 & II.

नहीं माना है[1] तथापि अनेक वेदान्तियों और पाश्चात्य विद्वानों ने भावाद्वैतवाद को मंडनाभिमत माना है।[2] मंडन के नाम से भावाद्वैत को सम्बन्धित करने में जो कुछ भी आधार हो, पर ब्रह्मसिद्धि के अनुशीलन-से इतना स्पष्ट तथा निश्चित है कि वह एक स्थान पर विद्या अर्थात् ब्रह्म साक्षात्कार को ही अविद्या निवृत्ति मानते हैं।[3] तथा दूसरे स्थान पर सिद्धि कांड में[4] अविद्या निवृत्ति को भावाद्वैत के रूप में प्रकीर्तित था उपन्यस्त करते हहैं। ब्रह्मानन्द ने मंडन के भावाद्वैत मत को अद्वैतसिद्धि की लघुचन्द्रिका नामक व्याख्या में निम्नलिखित शब्दों में अद्वैतशास्त्रविरोधि एवं अदुष्ट सिद्ध किया है।

'ननु-मिथ्यात्वघटके अत्यन्ताभावे तात्त्विकत्वस्वीकारे अद्वैतश्रुति-विरोध; न च ब्रह्मस्वरूपस्य तत्र स्वीकारान्न स इति-वाच्यम्,: मंडनमते भावाद्वैत स्वीकारेणैव तत् परिहारात्; उक्त स्वीकारे च श्रुतिस-कोचेन विरोधस्य स्फुटत्वात्, कि च अभावग्य सत्यत्वे तत्राभावत्वस्य ब्रह्मणि चाभावसम्बन्धस्यावश्यावाच्यत्वात् भावाद्वैतमपि दुर्लभम् इति चेत्र;

---

1. "Reality is neither axistential nor non-existential; these are but modes of approxitating thereto, of the etermal real eternally realising itself, negation and affirmation are but instrumental, the former being secondary as compared with the latter, such is the truth understood and expounded by mandana; and to dub him as expounder of bhavadvaita the/roduct of the philosophical confusion, is to fail to do him bearest justice" (S.S. Suryanarayana Sastri on Mandana and Bhavadvaita, philosophical quarterly/for 1936-37, p. 328-29)
2. मधुसूदन सरस्वती: अद्वैतसिद्धि, पंक्ति 16-17, पृष्ठ-467; ब्रह्मानन्दी (अद्वैतसिद्धिव्याख्या), पृष्ठ 885, पं. 11, पृष्ठ 326, पं. 12-13; M. Hirriyanna on Suresvara and Mandana Misra/(Journal of Royal Asiatic Society, 1923, p. 259, ibid, 1924, p. 96) and M.M.S. Kuppuswami Sastri, Introduction of Brahmasiddhi pp. XLI and II. 1
3. ब्रह्मसिद्धि, भाग-1, पृष्ठ 219, श्लोक 176 तथा पृष्ठ 121 अन्ति पंक्ति।
4. वही, भाग-1, पृष्ठ 157, 'प्रपंचस्य प्रविलय:, शब्देन प्रतिपाद्यते।' किंतर्हि शब्देनप्रतिपाद्यते प्रपंचाभाव:।

अभावत्वस्याभावाश्रयत्वादेश्य स्वाश्रयरूपत्वात्। नचद्वितीयाभावस्य तात्त्विकत्वं तत्त्वावेदकप्रमाणवेद्यत्वाद्वाच्यम्, तादृशप्रमाणं च श्रुतिरेवेति वाच्यम्; तथाचानुपपत्तिः। 'एकमेवाद्वितीयम्' इत्यादि वाक्यस्याखंडार्थकत्वेन अभावसम्बन्धप्रमापकत्वादितिवाच्यम्, मिथ्यात्ववानुमाने स्वसमानाधिकरणस्य स्वाधिकसत्ताकात्यन्ताभावस्य मंडनमते साध्ये निवेशेन तस्यैव तत्त्वावदेकत्वात्। तात्त्विकद्वैताभावविषयकत्वादेव हितस्य द्वैतग्राहकप्रत्यक्षादिवाधकत्वं इति मंडनाभिप्रायः। किंच तत्त्वज्ञानोद्देशेन मुमुक्षूणां प्रवृत्तेस्तत्त्वज्ञानकायोऽविद्याध्वंसस्तात्त्विको वाच्य;, तस्यमिथ्यात्वे तत्त्वधीवध्यत्वेन तत्कार्यत्वानुपपत्तेः। एवं च मिथ्यात्वघटकोऽप्रत्यन्ताभावोऽविद्या ध्वंसश्च मंडनमतेतात्त्विक;, न त्वभावान्तरम्; अभावत्वस्यातिरिक्तत्त्वस्वीकारे तदपि मिथ्या, प्रतियोगिताया इवानुयोगिताविशेषरूपस्यतस्य मिथ्यात्व सम्भवात्, दृश्यत्वादिकं चोक्ताभावव्यावृत्तमेव मिथ्यात्वे हेतुरिति न व्यभिचारः। तस्मात् मंडनमतमप्यदोषम्।' (पृ. 326)

सिद्धान्तलेशसंग्रह[1] के अनुसार ब्रह्मसिद्धिकार के मत में आत्मा ही अविद्या निवृत्ति है। किन्तु ब्रह्मसिद्धि में ऐसी कोई भी पंक्ति नहीं सुलभ होती, जिसके आधार पर सिद्धान्तलेश संग्रहकार का समर्थन किया जा सके। सम्भव हो सकता है कि सिद्धान्तलेश संग्रहकार अप्पय दीक्षित, सुरेश्वर और मंडन को अभिन्न स्वीकार करते रहे हों और अपने उक्त मतसंग्राहक वाक्य से आचार्य सुरेश्वर के मत का ज्ञापन कर रहे हों।

आभासवादी आचार्य सुरेश्वर अविद्या निवृत्ति के अर्थ में निवृत्ति,[2] हति[3] ह्नुति,[4] निराकृति,[5] ध्वस्ति,[6] विध्वस्ति,[7] उच्छित्ति,[8] अवच्छित्ति,[9] समुच्छित्ति,[10] अपह्नुति,[11] ध्वंस,[12] विध्वंस,[13] हान,[14] हानि,[15]

---

1. 'अथ केयमविद्यानिवृत्तिः? आत्मैवेति ब्रह्मसिद्धिकाराः।' (सिद्धान्तलेशसंग्रह, चतुर्थपरिच्छेद, पृष्ठ 514) तथा
2. वृ.उ.भा.वा.-अ. 1, ब्रा. 3 वा. 91, 188; ब्रा. 4, वा. 1414, 1430, 1472, 1473 तथा 1758
3. वही, अ. 1, ब्रा. 3, वा. 52; ब्रा. 4, वा. 29, 315, 721 तथा 1506
4. वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 865 तथा 1745
5. वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 822, 1267, 1411, 1687 तथा अ. 2, ब्रा. 3, वा. 170

बाघ,[16] निरास[17] प्रभूति पदों का ही नहीं, प्रत्युत् विनाश[18] और नाश[19] शब्द का भी प्रयोग करते हैं। सामान्यतः नाश दो प्रकार का होता है– (1) निरवशेष या व्यतिरेक नाश तथा (2) सावशेष या अन्वयनाश।[20] किसी भी वस्तु की सर्वात्मना उच्छिक्ति निरन्वयनाश है और विकारात्वना अपह्नुति अर्थात् कारणसंसर्गरूपनाश सावशेष नाश है। इस दो प्रकार के नाश के अतिरिक्त अभावात्मक नाश भी माना जाता है। (जिसका उल्लेख भावाद्वैत के प्रसंग में किया गया है) इन त्रिविघनाओं को क्रमशः (1) भेदात्मक (2) संसर्गात्मक और (3) अभावात्मक नाश भी कहा

6. वही, अ. 1, ब्रा. 3, वा. 87, ब्रा. 4, वा. 96, 102, 188, 438, 462, 1329, 1413, 1449, 1465, 1494 तथा अ. 2 ब्रा. 1, वा. 8
7. वही, अ. 1, ब्रा. 3, वा. 59, 315; ब्रा. 4, वा. 96, 105, 765, 1171, 1497 तथा ब्रा. 6 वा. 2
8. वही. अ. 1, ब्रा. 3, वा. 98, 102; ब्रा. 4, वा. 312, 998, 1392, तथा अ. 2, ब्रा. 1, वा. 19
9. वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1329
10. वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 359 तथा 1281
11. वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 74, 76, 314, 687, 1055, 1099 तथा 1510
12. वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 169, 436, 819, 1010, 1187, 1261, 1450, अ. 2, ब्रा. 1, वा. 6, 380 तथा 522
13. वही, अ. 1, ब्रा. 3, वा. 183, 185
14. वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 860, 1448, 1460, तथा 1493
15. वही, अ. 1, ब्रा. 3, वा. 229, ब्रा. 4, वा. 1100, 1528 तथा 1530
16. वही, अ. 1, ब्रा. 3, वा. 10, ब्रा. 4, वा. 437, 1306, 1457, तथा अ. 2, ब्रा. 1, वा. 174
17. वही, वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1451
18. वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 68, 1320, आ. 3, ब्रा. 4, वा. 116 तथा आ. 4, ब्रा. 4, वा. 767
19. वही, आ. 1, ब्रा. 4, वा. 1207 1745, आ. 2, ब्रा. 4, वा. 196-97; अ. 3, ब्रा. 3, वा. 33; अ. 4, ब्रा. 4, वा. 923, 1333 तथा नै. सिद्धि, अ. 2, का. 105
20. वृ.उ.भा.वा., अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1496-1500, आ. 4, ब्रा. 4, वा. 767 तथा 854

जा सकता है।[1] सुरेश्वराचार्य अविद्या-नाश का स्वरूप उक्त किसी भी रूप में नहीं मानते क्योंकि इनमें से किसी भी प्रकार का अविद्या-नाश माना जाय तो कार्य-कारण सम्बन्ध की उपस्थिति होने से मुक्ति अत्यन्त दुर्लभ हो जायेगी और संसार का निवारण असंभव होगा।[2] प्रश्न होता है कि आभास-प्रस्थानाभिमत अविद्यनिवृत्ति या नाश का स्वरूप क्या है? बृहदारण्य वार्तिक के आद्योपान्त अनुशीलन में प्राप्त पुनरावृत्त्वार्तिकों से यह स्पष्ट हो जाता है कि सुरेश्वराचार्य अविद्या निवृत्ति तथा संसार निवृत्ति को ऐकात्म्यलक्षण अर्थात् केवलात्मरूप मानते हैं।[3] यदि किसी भी यह शंका हो कि अविद्या निवृत्ति को आत्मस्वरूप मानने से अविद्या का कारण संसर्गात्मक सावशेषनाथ ही नहीं परिगृहीत है तो उपयुक्त नहीं क्योंकि आभास-प्रस्थान में अज्ञान को अविचारित संसिद्ध स्वीकार किया गया है अतः जैसे रज्जुसर्पादि आध्यासिक स्थलों पर रज्जु में सर्पादि का नाश कारण में संसर्ग नहीं प्रत्युत् रज्जुरूपता है उसी प्रकार अकारक ब्रह्म में अज्ञान का नाश भी कारण संसर्गात्मक नहीं, किन्तु आत्मरूपता है।[4]

---

1. वही, अ. 5, ब्रा. 1, वा. 22
2. 'तत्त्वबोधान्ननाशः स्याद् व्यतिरेकान्वयौ न च।
   प्रत्यङ्मात्रैकयाथात्म्यादविद्यादेरिहात्मनि ।।
   विनाशः क्रियते यत्र व्यतिरेकोथवाऽन्वयः ।।
   कार्यकारणसंबन्धान्मुक्तिस्तत्र दुदुर्लभाः ।।
   अथ भुक्तो तदन्वेति कारणेन सहान्वियात् ।।
   अज्ञाने सति संसारो वदकेन निवार्यते ।। (वही, अ. 4, वा. 766-69)
3. 'वही-' नान्यदज्ञानतोऽस्तित्वं द्वितीयस्यात्मनो यथा।
   निवृत्तिस्तद्वदेवास्य नावगत्यात्मनोऽपरा ।। (अ. 2, ब्रा. 3, वा. 21, पुनरावृत्त अ. 3, ब्रा. 8,वा. 122, अ. 4, ब्रा. 4, वा. 301 तथा 855),
   'अविचारित संसिद्धि-मभोवत्स्यात्तदुद्भवम् कृत्स्नं जगदतो मोहध्वस्तौ ध्वस्तिंभवेच्चितिः।' (अ. 1, ब्रा. 4, वा. 329; पुनरावृत्त अ. 3, ब्रा. 4, वा. 131)
   'अथात्माविद्या व्यक्तादिरूपेण प्रथते तदा। तन्निवृत्तौ निवृत्तिः स्यान्निवृत्तिः-केवलात्मता 3, ।' (अ. 3, ब्रा. 1, वा. 188) तथा 'निवृत्तिश्च यथोक्तैव तेषामैकात्म्यलक्षणा। (अ. 2, ब्रा. 3, वा. 329)
4. 'न च कारणसंसर्गो नाशोऽज्ञानस्य भण्यते।
   उरगादेः स्रजीवास्य ब्रह्मणोऽकारणकत्वतः ।। (वृ.उ.भा.वा., अ. 4, ब्रा. 4, वा. 923) ता अ. 2, ब्रा. 4, वा. 196

कारणसंसर्ग यदि कथंचित स्वीकार भी किया जायत ज्ञान का नैष्फल्य ही होगा क्योंकि ज्ञान में भी अज्ञान की संगति बन जायेगी।[1] दूसरी बात यह है कि ब्रह्म को अविद्या का कारण भी नहीं माना जा सकता, यदि इसकी ब्रह्मोपादानक मानेंगे तो इसकी उच्छित्ति कदापि न हो सकेगी।[2] जब अविद्या का कोई कारण ही नहीं तब उसका कारणात्मक संसर्ग रूप सावशेषात्मक नाश कैसे स्वीकार किया जाय? अविद्यानिवृत्ति को ब्रह्म भिन्नदेशस्थित भी नहीं किया जा सकता क्योंकि जैसे प्रबोधक वाक्य के द्वारा निद्रानिराश होने पर स्वप्न दर्शन प्रबुद्धात्मशेषता को प्राप्त होता है, उसी प्रकार ज्ञान की अनलाचि से दग्ध अविद्या एकलशेषता को प्राप्त होती है।[3] प्रमाणज्ञान से निवृत्त अविद्या को जो आत्मपृथक् देखना चाहते हैं, उनका यह प्रयास उस पुरुष के प्रयास के समान होगा जो दीपक के द्वारा कुहाकुक्षिगत अंधकार का अवलोकन करना चाहता है।[4] आभास प्रस्थान-सम्मत कार्यकारणातीत ब्रह्म भावाभावोभयनिवर्तक है[5] अतः भावाद्वैतताभिमत अविद्या-निवृत्ति का अभावात्मक स्वरूप भी नहीं स्वीकार किया जा सकता। कहने की अभिसंधि यह है कि सुरेश्वर के आभास-प्रस्थान में अविद्या-निवृत्ति का स्वरूप न तो व्यतिरेक (निरवशेष) और अन्यय (सावशेष) नाश रूप है और न अभावात्मक नाशरूप है किन्तु आत्मब्रह्मपदार्थैक रूप है।[6] दूसरे शब्दों में यह अविद्या निवृत्ति न

---

1. 'न स्वकारणसंसर्गस्तस्य ज्ञानापदह्नुतिः ।।
निष्फलं च भवेज्ज्ञानं यदि कारणसंगतिः ।। (वही, अ. 3, ब्रा. 2, वा 31)
2. 'ब्रह्मैव चेदविद्याया जन्मनः कारणं मतम्।
तस्मिन्सति तमुच्छित्तिरविद्यायाः कथं भवेत् ।। (वही, अ. 3, ब्रा. 2, वा. 92)
3. बोधनैवनिरस्तायां निद्रायां स्वप्नलक्षणम्। बुद्धात्मशेषतामेति तथेहैकलशेषताम्।। (तै.उ.भा.वा., वा. 43, पृष्ठ 204) तथा-निवृत्तिश्च यथोक्तैव तेषामैकात्म्य-लक्षणा। भिन्नदेशस्थितिस्तत्र वास्तवी नोपपद्यते।। (वृ.उ.भा.वा., अ. 2, ब्रा. 3, वा. 239)
4. तै.उ.भा.वा., वा. 43, पृष्ठ-204
5. भावाभावाद्व्यध्वंस ब्रह्मवेद्यं च तद्विदः।' (वृ.उ.भा.वा., आ.3, ब्रा.5, वा. 210)
6. 'नान्वयव्यतिरेकाभ्यां नाप्यभावेन तद्धतिः।
अतात्मब्रह्म पदार्थैकरूपेणैवपह्नुतिर्यतः ।।' (वृ.उ.भा.वा., अ.4, ब्रा.4, वा. 854)

भेदरूप है न संसर्गरूप है और न अभावरूप है प्रत्युत् केवलात्मरूप है।[1] सुरेश्वर का उपर्युक्त निष्कर्ष वस्तुतः आभास-प्रस्थान का प्रतिनिधित्व करता है क्योंकि यदि अविद्या-निवृत्ति का स्वरूप आत्म-व्यतिरेकात्मक या भिन्न स्वीकार करते तो अद्वैत हानि होती, यदि सावशेषात्मक अर्थात् अभिन्न कहते तो ज्ञान और अज्ञान की परस्पर संगति होने से मुमुक्षा दुराशामात्र रह जाती और यदि अभावात्मक स्वीकार करते तो भावाद्वैत-सिद्धान्त में आत्मसमर्पण हो जाता। भिन्न अभिन्न और अभाव इन सबसे विलक्षण अविद्यानिवृत्ति का स्वरूप आभास रूप होगा वह स्पष्ट है। अविद्यानिवृत्ति को केवलात्म रूप से अभ्युपगम करने का अभिप्राय इस आभास सिद्धान्त के अनुरूप ही है अनुकूल नहीं क्योंकि तह उरगादि दृष्टान्त से ऊपर स्पष्ट किया जा चुका है।

## मोक्ष का स्वरूप

अविद्या-व्युच्छित्तिसमनन्तर जीव स्वात्मावस्थित हो जाता है।[2] जीव के इस स्वरूपावस्थान को ही आभास-प्रस्थान में मोक्ष कहा गया है।[3] कूटस्थरूप[4] तथा स्वतःसिद्धि[5] होने के कारण मोक्ष अनारम्य है।[6] नित्य उत्पत्यादिविरूद्ध तथा विकार-प्रतिषिद्ध होने के कारण मोक्ष स्वरूप न तो उत्पाद्य है और न विकार्य है। असाधन होने के कारण ब्रीहिपात्रादि के समान संस्कार्य भी नहीं तथा प्रत्यङ् मात्र स्वभाव होने के कारण आप्य नहीं। कहने का अभिप्राय यह है कि मोक्ष उत्पत्ति,

---

1. 'न भेदो न च संसर्गो नाप्यभावोऽवसीयते ॥
तन्मूलाज्ञानविध्वस्तेर्यथोक्तागमहानमतः॥' (वही, अ. 5, ब्रा. 1, वा. 22)
2. 'तस्मादविद्याव्युच्छित्तौ स्यादवस्थानमात्मनि ॥'
(तै.उ.भा.वा., वा. 33, पृष्ठ-11
3. 'स्वरूप आत्मनः स्थानमाहुर्निश्रेयसं बुधाः ॥' (सम्बन्धवार्तिक, वा. 109(
तथा नै.सि.अ. 1, का. 52 (सम्बन्धोक्ति) पृष्ठ-32
4. तैत्तिरीय उ.भा.वा., वा. 24, पृष्ठ-9
5. वही, वा. 63, पृष्ठ-37 तथ सं. वा., वा. 189
6. वृ.उ.भा.वा.अ. 3, ब्रा. 3, वा 116-18, आ. 3, ब्रा. 3, वा. 26-27, आ. 1, ब्रा. 4, वा 812 तथा सम्बन्धवार्तिक-वा. 236

आप्ति, संस्कृति एवं विकृति–इन चारों प्रकार के कर्मफलों से विलक्षण है, अतः इसे उत्पत्यादि स्वरूप नहीं माना जा सकता।[1] धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष–इन चारों पुरुषार्थों में मोक्ष अर्थात् कैवल्य को उत्तम पुरुषार्थ माना गया है।[2] क्योंकि मोक्ष यह धन है कि जिसका न तो आदि है, न अन्त है, न मध्य है और न भोग से क्षय शील है।[3] अग्निहोत्रादि कर्मसाध्य अभ्युदयरूप वस्तु का क्षय संभव है पर मोक्ष अभिव्यजकतंत्र है अतः उसके क्षय होने का कोई प्रश्न है।[4] इन मोक्षस्वरूपनिश्चायक वार्तिकों से यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि नित्य शुद्ध युद्ध मुक्तस्वभाव सच्चिदानन्दस्वरूप, निरविद्यक, निराभास ब्रह्म ही मोक्ष है। आत्मरूप तथा परमार्थतः सदा प्राप्त रहने के कारण मोक्ष की प्राप्ति औपचारिक है।[5] सुरेश्वर ने तीन बार शपथ ग्रहण कर कहा है कि[6] आत्मस्वरूप जीव सदैव मुक्त है किन्तु अविद्या के कारण अमुक्तवत् प्रतिभासित होता है। अमुक्तवत् प्रतिभाषित होने के कारण ज्ञान से अविद्या का विध्वंस होने पर जीव का मुक्त होना औपचारिक है क्योंकि यह प्राप्ति अप्राप्त–प्राप्ति नहीं किन्तु अप्राप्तवदवभासित प्राप्त की ही प्राप्ति है। उन्होंने द्राविडाचार्य प्रवर्तित व्याधकुलसंवर्धित राजकुमार की आख्ययिका से मुक्तिप्राप्ति की औपचारिकता का निरूपण किया है।[7] जैसे कोई चक्रवर्ती राजकुमार जन्म लेते ही किसी निमित्त्वश राजसदन को त्याग कर जंगल में जाता है तथा वहां किसी पुत्रहीन व्याध के द्वारा

1. वृ.उ.भा.वा.–अ. 3, ब्रा. 3, वा. 116–18; अ. 3, ब्रा. 3, वा. 26–27; अ. 1, ब्रा. 4, वा. 812 तथा सम्बन्धवार्तिक, वा 236
2. 'निःशेषपुरुषार्थानां कैवल्योत्मता यथा।' (वृ.उ.भा.वा., आ. 2, ब्रा. 5, वा. 97)
3. वही, अ. 2, ब्रा. 4, वा. 62 तथा सम्बन्धवार्तिक, वा. 300
4. 'अभिव्यंजकतंत्रस्तु मोक्षस्तेनाक्षयो मतः ।।' (सम्बन्धवार्तिक, वा. 300)
5. सं. वा., वा. 27; वृ.उ.भा.वा., आ. 3, ब्रा. 3, वा. 90; आ. 4, ब्रा. 4, वा. 296 तथा नैष्कर्म्यसिद्धिः, आ. 2, का. 105, पृष्ठ–96
6. 'भुक्तं चातः स्वतस्तत्त्वं मुक्तमित्युपचर्यते।
तदविद्याविध्वंसान्त्रिर्तः शपथाम्यहम् ।। (वृ.उ.भा.वा., अ. 4, ब्रा. 4, वा. 303)
7. सम्बन्धवार्तिक, वा. 232–34; वृ.उ.भा.वा., आ. 2, ब्रा. 1, वा. 506–21; अद्वैतब्रह्मसिद्धि, चतुर्थमुद्गरप्रहारः, पृष्ठ–212

परिगृहीत हो अज्ञात राजत्वाभिमान रहकार 'व्याधोऽहम्' इस प्रकार का अभिमान करता हुआ चिरकाल तक शवरसद्म में रहता है। इसके पश्चात् जब उसके पिता अथवा उसके सखा उसे 'त्वं राजपुत्रोऽसि' कह कर प्रबोधित करते हैं तभी 'राजपुत्रोऽहम्' इत्याकार स्मृति के प्राप्त होने से उसका चिरगृहीत व्याधत्वरूप अंसबोधनिवृत्त हो जाता है और अन्ततः वह पिता के सिंहासन पर अखिरूढ़ हो राज्यभिषिक्त हो जाता है, उसी प्रकार असंबोध के कारण बुद्धीन्द्रियादि में आत्मत्वाभिमान करता हुआ जीव भी शरीराभिमानी हो मोक्षरूप स्वाराज्य से परिभ्रष्ट हो जाता है और नाना प्रकार के तापों से पीड़ित और परेशान रहता है। इसके पश्चात् जब कोई परम कारुणिक आचार्य उसे तत्त्वमस्यादि वाक्यों का उपदेश देता है तब अपने ब्रह्मस्वभाव का स्मरण होने से उसकी सकार्याविद्यानिवृत्ति हो जाती है और उसे मोक्षरूप राज्याभिषेक प्राप्त हो जाता है। यहाँ यह विस्मरणीय नहीं कि जैसे व्याध कुल सम्बधित राजकुमार की राजसूनुत्व और राज्याभिषेक प्राप्ति में कोई यत्न नहीं अपेक्षित था उसी प्रकार यहाँ भी स्वाभासाविविक्तचित् रूप या चिदाभास रूप जीव की आत्मस्वरूपस्मृति एवं मोक्ष रूप स्वराज्यभिषेक के लिए कोई प्रयत्न अपेक्षित नहीं। तैत्तिरीयोपनिषद्भाष्यवार्तिक में भी 'दशमस्त्वमसि' दृष्टान्त के द्वारा मोक्ष की औपचारिकी प्राप्ति का निरूपण किया गया है।[1] वार्तिकादि ग्रन्थों में अनेक स्थलों[2] पर अविद्यानिवृत्तिमात्र को मोक्ष कहा गया है, पर इससे यह निष्कर्ष निकालना अनुपन्न होगा कि अविद्या-निवृत्ति और मोक्ष दोनों अनन्य हैं, क्योंकि समस्त वार्तिकादि ग्रन्थों मे अविद्या की निवृत्ति के लिए

---

1. तै.उ.भा.वा., वा. 34-36, पृष्ठ-49
2. वृ.उ.भा.वा., आ. 3, ब्रा. 3, वा. 23, 37; आ. 4, ब्रा. 4, वा. 301 तथा 323। सम्बन्धवार्तिक-वा. 27। नैष्कर्म्यसिद्धिः-अ. 1, का. 7, पृष्ठ-9, का. 24, पृष्ठ-16, तथा अ. 2, का. 105, पृष्ठ-96। वेदान्तकल्पलतिका-पृष्ठ-26-27
3. वृ.उ.भा.वा.-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 359
4. वही, अ. 1, ब्रा. 3, वा. 59, 315, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 96 तथा 765
5. वही, अ. 1, ब्रा. 3, वा. 91, आ. 1, ब्रा. 4, वा. 1414, 1430 तथा 1472

समुच्छित्तौ[3] विध्वस्तौ[4] निवृत्तौ[5] प्रभृति सप्तम्यन्तपदों का प्रयोग, तैत्तिरीयापनिषद्भाष्यवार्तिक का तन्नारानन्तरां मुक्तिः[1] यह वार्तिक तथा नैष्कर्म्यसिद्धि में मोक्ष के परिगणित साधनों में अविद्योच्छेद' का अन्तर्भाव करने के पश्चात् स्वात्मावस्थान रूपमोक्ष का व्यवस्थापन[2] इस तथ्य का सूचक है कि अविद्या-निवृत्ति तथा मोक्ष में निश्चित पौर्वापर्य है। यह शंका- कि आभास-प्रस्थान में अविद्या-निवृत्ति को मोक्ष के समान आत्मस्वभाव माना गया है अतः मोक्ष और अविद्या निवृत्ति को क्यों न एक मान लिया जाय- उपयुक्त नहीं, क्योंकि अविद्यानिवृत्ति को आत्म-स्वरूप मानने पर स्वरूपलाभ के पूर्व उनके अविद्यात्व प्रयुक्त आभासत्व का प्रत्याख्यान नहीं किया जा सकता, पर आत्मा सदैव शुद्धबुद्धमुक्तस्वभाव है अतः अविद्यानिवृत्ति के समान आत्मा के स्वरूपभूत मोक्ष को कदापि आभास नहीं माना जा सकता।

**मुक्ति की विविध अवस्थायें-**

यद्यपि सुरेश्वराचार्य ने उपासना का साक्षात् भेद नहीं माना है, तथापि 'आत्मेत्येवोपासीत' (वृ. उ. 1।4।7) श्रुति के भाष्यावलिम्बत वार्तिकों में उपासना के प्रति अपूर्वादि विधियों का प्रत्याख्यान[3] तथा अन्यत्र (1) प्रकृष्टाभ्युध्यार्थक (2) क्रम-मुक्ताकारक तथा (3) क्रियाविरुद्ध अर्थात् कर्मसमृद्धधक से उपासना का त्रैधाविभाजन[4] इस तथ्य का सूचक है कि वह मुख्यतः (1) असाधारण अर्थात् ज्ञानात्मक तथा (2) साक्षारण अर्थात् कर्मात्मक[5] दो प्रकार की उपासना स्वीकार

1. वही, वा. 24, पृष्ठ-200
2. नैष्कर्म्यसिद्धि, अ. 1, का. 52 (सम्बन्धोक्ति) पृष्ठ-32
3. 'नकश्चिदपि संभाव्यो यथोक्तन्यायगौरवात्।।
   विधिर्यतोऽभ्युपगमान्नियमोक्तिरियं ततः ।।'
   (वृ.उ.भा.वा., आ. 1, ब्रा. 4, वा. 922)
4. 'प्रकृष्टाभ्युदयार्थानि क्रममुक्तिकराणि च ।।
   क्रियाभिश्चाविरुद्धानि वाच्यानीति पराश्रुतिः ।। (वही, अ. 5, ब्रा. 1, वा. 5)
5. 'उपासनं च क्रमैव युक्तमुक्तमिदं ततः ।। (वही, अ. 4, ब्रा. 1, वा. 28)

करते हैं। इनमें से द्वितीय उपासना (जिसके उपर्युक्त तीन भेद किये जा सकते हैं) पर विद्याविषयक होने के कारण क्रममुक्तिकारक है[1] और प्रथम अर्थात् नित्य प्राप्त[2] ज्ञानस्य उपासना अपरविद्या अर्थात् आत्मविषयक होने के कारण जीवनमुक्ति किया विदेहमुक्ति की अभिव्यंजक है। कहने का अभिप्राय यह है कि आभास-प्रस्थान में उपासनाओं के वैविध्य से मुक्ति का त्रैविध्य निर्गलित होता है- (1) क्रममुक्ति (2) जीवन्मुक्ति तथा (3) विदेह मुक्ति।

**(1) क्रम मुक्ति**-वागादि देवताओं की उपासना से क्रम मुक्ति की प्राप्ति होती है। क्रममुक्ति की अवस्था आत्यन्तिक नहीं होती क्योंकि तत्साधनभूत उपासना कर्मात्मक है।[3] जैसे कर्म विदिषा के द्वारा ज्ञानोदयार्थक माने गये हैं, उसी प्रकार उपासना को भी बुद्धि शुद्धि के द्वारा आत्मज्ञानोत्पत्ति का निमित्त माना गया है।[4] अत: उपासना से सिद्ध होने वाली ममुक्ति की अवस्था को जीवन्मुक्ति आदि अवस्था की प्राप्ति का सोपानभूत माना जा सकता है।

**(2) जीवन्मुम्ति**-'सर्वज्ञात्मगुरवस्तु'- विरोधिसाक्षात्कारोदये सेशतोऽपि अविद्या नुबुत्यसंभवाद् जीवन्मुक्तिशास्त्रं श्रवणादिविध्यर्थवादमात्रम्, शास्त्रस्य जीवन्मुक्तिप्रतिपादने प्रयोजनाभावात्।।[5] इस सिद्धान्तलेश संग्रह के पंकत्यन्त:-पाति 'सर्वज्ञात्म गुरु:' शब्द को सुरेश्वरार्थक मान कर तथा नैष्कर्म्यसिद्धि के 'अविद्याया: प्रध्वस्तान्न किंचिदवशिष्यते' इस पंक्ति के अंश को जीवन्मुक्ति के कारणभूत अद्यिलेश का प्रत्याख्यान समर्थक

---

1. 'उपासनानि सर्वाणि परविद्याधिकारत: ।। क्रममुक्तिफलानीति क्व गमिष्यसि गीरत: ।।' (वही, अ. 4, ब्रा. 2, वा. 13)
2. 'आत्माऽऽत्मानं सदोपास्ते तत्प्रत्ययसमन्वयात्।
   नि:शेषानात्मबुद्धीनां नित्यप्राप्तमुपासनम् ।। (वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 917)
3. वृ.उ.भा.वा.-अ. 4, ब्रा. 1, वा. 28
4. 'आत्मज्ञानोदयायैव याज्ञवल्क्योऽप्यतोऽवद् ।। उपासनान्यशेषाणि तथा कर्माण्यशेषत् ।।' (वृ.उ.भा.वा.-अ. 1, ब्रा. 1, वा. 35) तथा 'देवतोपासनाद्येतज्ज्ञानोत्पत्त्यै विवक्षितम् ।।' (वही, अ. 4, ब्रा. 2, वा. 12)
5. सिद्धान्तलेशसंग्रह: चतुर्थपरिच्छेद, पृष्ठ-513-14

मानकर श्री दिनेशचन्द्र भट्टाचार्य का कहना है[1] कि सुरेश्वराचार्य केवल सद्योमुक्ति मानते हैं, जीवन्मुक्ति नहीं। पर सुरेश्वर के ग्रन्थों मं जीवन्मुक्ति सिद्धान्त के प्रतिष्ठापक वार्तिकों[2] को देखकर यह नहीं कहा जा सकता है कि सुरेश्वर जीवन्मुक्तिवादी नहीं थे। सिद्धान्तलेशसंग्रह में सर्वज्ञात्मगुरवः के नाम से संगृहीत मत सुरेश्वराचार्य का नहीं, प्रत्युत् संक्षेपशारीरककार का ही मानना चाहिए। क्योंकि सद्योमुक्त-पक्ष सर्वज्ञात्मन् का मुख्यपक्ष है, वह तत्प्रतिष्ठापित आभास-प्रतिबिम्त्ब समन्वयात्मक प्रस्थान में निरूपति किया जायेगा। नैष्कर्म्यसिद्धि का 'अविद्यायाः प्रध्वस्तत्त्वान्न किंचिदकशिष्यते' यह पंत्यंश भी सद्योमुक्ति पक्ष की सिद्धि के लिए अविद्यालेश का खंडन नहीं, प्रत्युत् सद्योमुक्ति तथा जीवन्मुक्ति इस दोनों प्रकार की मुक्ति में शेष शेषिभाव का प्रत्याख्यान कर रहा है।[3] 'सम्यग्ज्ञानसमुत्पत्ति समनन्तरमेव च। शरीरपातः कस्मान्नेतच्चाप्यहस्तितम्।[4] यह वार्तिक निश्चयतः सद्योमुक्तिमात्र वादियों के दूषण में प्रवृत्त है। सर्वाविशेषों की कारणभूत अविद्या के अपनीत होने पर मुमुक्षु के जीवनकाल में ही मोक्ष प्राप्त हो जाता है अतः केवल शरीरपात के अनन्तर मोक्ष प्राप्त होगा यह कहना उपयुक्त नहीं।[1] कहने का अभिप्राय यह है कि सुरेश्वर जीवन्मुक्ति

---

1. A set of vedanta thinkers does not accept Jivanmukti. In the Sidhanta-Lesa-sangrah, the theory is found to do opposed by Sarvajnatmaguravati, j. e., Suresvara himsilf, As a matter of fact Suresvara disproves the axistence of avidya lesa (The cause of Jivanmukti) in the Naiskarmya-siddhi (chapter IV, p. 199 adibyagah pradhvastattvan na kincid avasisyata" (Dineshchandra Bhattacharya on Mandana, Susesvara and Bhavabhuti, Indian Historical quarteriy for 1931 (vol. VII p. 303 to 3-8)
2. वृ.उ.भ.वा.-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1529-1557 मृ. 736-41; अ. 4 ब्रा. 4, वा. 306-7; 557-60 तथा 725; पंचीकरणवार्तिक-वां. 56-60, पृष्ठ-46-47 तथा नैष्कर्म्यसिद्धि-अ. 4. पृष्ठ-196-202
3. 'एवं' सद्योमुक्तिपक्षमंगीकृत्यशेषशेषिभावः परिहृतः सम्प्रतं जीवन्तमुक्तिप्रक्षेऽपि न शेषशेषिभाव इत्युत्तग्रन्थस्य तात्पर्यमाह वास्तनेवैनेत्यादिना,' नैष्कर्म्यसिद्धियाख्या (ज्ञानोत्तम) पृष्ठ-199
4. वृ.उ.भा.वा.-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1546

मानते हैं तथा अपने मत के समर्थन में 'तस्य तावदेवचिरम्' इत्यादि श्रुतियों का प्रमाण भी उपस्थित करते हैं।[2]

**जीवन्मुक्त का स्वरूप**-शान्त परमानन्दाद्वय ब्रह्मरूप आत्मा का साक्षात्कार होते ही विद्वान् के लिए न कुछ अप्राप्तव्य रह जाता है और कुछ ज्ञातव्य, अतः कृतकृत्य अर्थात् जीवन्मुक्त हो जाता है।[3] इस जीवन्मुक्ति अवस्था में ब्रह्मसाक्षात्कार होने से केवल अनारब्ध कर्मों का क्षय होता है किन्तु अविद्या लेशाधीन आरब्ध कर्म के फलभूत देहाभास एवं जगदाभास बने रहते हैं। सुरेश्वर के मतानुसार ज्ञान प्रारब्ध कर्मों के क्षय में समर्थ नहीं, अतः जैसे प्रवृत्त्वेग वाले, वाण या चक्र के वेग का नाश केवल भोग से सम्भव है। कहने का अभिप्राय यह है कि जीवन्मुक्ति की अवस्था में आरब्धफलशेषैकहेतुक देहाभास तथा जगदाभास बना रहता है तथा उसमें जीवन्मुक्ति के रागादि का आभास भी तब तक बना रहता है जब तक आरब्धक्षय नहीं होता।[4] एक प्रश्न यह उपस्थित होता है कि यदि देहाभास और जगदाभास रूप द्वैतदर्शन जीवन्मुक्त को भी होता है तो बद्ध और मुक्त में अन्तर क्या है? इसके समाधान में कहा जाता है कि बद्ध और मुक्त पुरुष के द्वैत-दर्शन में दो अन्तर है-(1) बद्ध पुरुष सर्वदा द्वैत देखता है किन्तु मुक्त-पुरुष व्युत्थान काल में भिक्षाटनादि के अवसर पर द्वैत-दर्शन-सा करता है और (2) बद्धजनबोधात्म

---

1. 'न तस्य जीवतः कश्चिद्विशेषोऽस्ति मृतस्य वा।
यतः सर्वविशेषाणामविद्यैवास्ति कारणम् ॥' (वही, अ. 4, ब्रा. 4, वा. 306)
2. पंचीकरणवार्तिक-वा. 59, पृष्ठ-47 तथा वृ.उ.भा.वा.-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1549
3. पंचीकरणवार्तिक-वार्तिक 56-57, पृष्ठ-46
4. 'आरब्धफलशेषैकहेतुत्वाद्देहसंस्थितेः ॥ रागादिषु प्रत्ययोद् भूतिरिषुचक्रादि वेगवत्॥' (वृ.उ.भा.वा., अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1529) तथा 'अपरे तु-बाधिनातुवृत्त्या ज्ञानतत्कार्ययोरनुवृत्तिरिति। मुक्तेषुवत्कुलालचक्रवच्च। न न विद्या विद्ययोर्विरोधात्कथेवमं स्यादिति वाच्यम्; पारमार्थिक प्रपंचोपदर्शकांशस्यैव विद्याविरोधात्, प्रतिभासिकमात्रांशेना विरोधात्। तस्य चांशस्य प्रारब्धक्षयादेव क्षयः; 'भोगेन त्वितरे क्षययित्वा संपद्यतः इति 'सूत्रबलात् तथैव प्रतीतेः, जीवन्मुक्तिशास्त्रबलाच्चेति-आदि। (अद्वैतरत्नरक्षणम्, पृष्ठ-45, पंक्ति 31-4)

अर्थात् चिदात्मा से व्यतिरिक्त द्वैत को सत्यरूप से जानता है किन्तु मुक्तजन सम्पूर्ण प्रपंच को चिदाभास की सत्ता तथा स्फूर्ति से प्रतिभासित समझने के कारण आभास स्वरूप देखता है। जीवन्मुक्त को यह ज्ञान हो जाता है कि जैसे एक अनन्तदिशा का प्राच्यादि रूप से औपाधिक विभाग प्रतीत होता है अथवा एक ही चन्द्रमा त्रावष्टम्भादि उपाधि के कारण उपाधि के कारण देव तिर्यगादि रूपों में आभासित हो रहा है, पर अविद्या के आवर्त में वर्तमान बद्धजन के लिए यह प्रतीति नितान्त असंभव है।[1] दूसरा प्रश्न उठता है कि यदि तत्त्वसाक्षात्कार से अविद्यानिवृक्ति के पश्चात् भी शरीरादि का प्रतिभास बना है तो जीव का मोक्ष कैसा? यह प्रश्न भी निराधार है क्योंकि उक्त शरीरादि का प्रतिभास प्रारब्धनाशपर्यन्त है और ज्ञातत्त्व जीव के लिये प्रारब्ध मूलक शरीरादि की अनुवत्ति आभासमतात्र है। अतः शरीरादि के प्रतिभास की अवस्था में भी जीव मुक्त है, अनिर्मोक्ष सेवी नहीं।[2]

**( 3 ) विदेहिमुक्ति**-जब प्रारब्ध भोग के शेवभूत देहाभास और जगदाभास का भोगोपरान्त क्षय हो जाता है, तब जीव स्वलक्ष्यभूत अविद्यातिमिरीताती, सर्वाभास-विवर्जित, चैतन्य, अमल, शुद्ध, मन और वाणी से अगम्य, वाच्यवाचकनिर्मुक्त, हेयोपादेववार्जित, प्रज्ञानधन, नित्यनिरतिशयानन्दस्वरूप ब्रह्मपद को प्राप्त कर लेता है अर्थात् ब्रह्मस्वरूपावस्थित हो जाता है। जीव की वही अवस्था उसकी विदेहमुक्ति है।[3]

---

1. पंचीकरणवार्तिक, वा. 57-58, पृष्ठ-46
2. वही, वा. 58-60, पृष्ठ-46-47
3. वही, वा. 60-62, पृष्ठ-47-48

# चतुर्थ-अध्याय

# सर्वज्ञात्ममुनिसम्मत आभास-प्रतिबिम्ब समवयवाद

## आभास-प्रतिबिम्ब समन्वयवादिता-

यद्यपि विद्वानों ने एक स्वर से सर्वज्ञात्ममुनि को प्रतिबिम्बवादी मान लिया है[1] तथापि तत्कृतग्रन्थों में स्थान-स्थान पर सुलग आभासपद[2]

---

1. मधुसूदनसरस्वती:, सिद्धान्तबिन्दु-'अज्ञान प्रतिबिम्बितं चैतन्यमीश्वर:, बुद्धिप्रतिबिम्बितं चैतन्यं जीव:, अज्ञानोपहितं तु बिम्बचैतन्यं शुद्धमिति संक्षेपशारीरककारा:। अनयोश्च (विवरण संक्षेपशारीरककारपक्षयो:) बुद्धिभेदाज्जीवनानात्वम्। प्रतिबिम्बस्य च पारमार्थिकत्वाज्जहल्लक्षणैव तत्त्वमादिपदेषु। इममेव प्रतिबिम्बवादमाचक्षते।' पृष्ठ-28 (गे.ओ.सी.)

   अद्वैत ब्रह्मसिद्धि:-चतुर्थोमुद्गरप्रहार:। पृष्ठ-203; ब्रह्मानन्द लघु-चन्द्रिका (अद्वैतसिद्धिव्याख्या) 'अविद्या प्रतिबिम्बमन: प्रतिबिम्बयोरीश-जीवत्वे तु अविद्या-बिम्बत्वोपहिता चित् तथा। ......संक्षेपशारीरककृत:। पृष्ठ-483, पृक्ति 13-15। तथा

   महामहोपाध्याय वासुदेव शास्त्री अभ्यंकर-'संक्षेपशारीरककृतां प्रतिबिम्बमिहेष्यते।'' (सि.वि. उपोद्घात)।

2. संक्षेपशारीरक, 1/169-'साभासाज्ञानवादी यदि भवति पुनर्ब्रह्मशब्दस्तथाऽहम्। शब्दोऽहंकारवाची भवति तु जहती लक्षणा तत्र पक्षे।।' 1/323-'साभासमेतदुपजीव्य चिदद्वितीया संसारकारणमिति प्रवदन्ति धीरा: ।। साभासमेतदिति संसृति कारणत्वे द्वारं परं भवति कारणता दृशस्तु ।।; 2/164-'अज्ञानि ब्रह्मजीवो भवति च स्पष्टमज्ञानमस्य प्रागस्पष्टं सदन्त:करणनिपतित ज्योतिराभासयोगात् ।। चैतन्यैक प्रतिष्ठं स्फुरति न हि तमस्तादृशं यादृशं तद् बुद्धिस्था भासनिष्ठं स्फुरति तदुचितं जीवमोढ्याभिधानम्।।; 2/45 तथा 3/48।

   पंचप्रक्रिया-प्रथम प्रकरण, पृष्ठ-13 'साभासाज्ञान....।' द्वितीय प्रकारण, पृष्ठ-25-'ज्ञानादग्वाभासमात्ररूपं शिष्यं प्रत्युपदेशट्टत्वासंभवाद् विदुषो जीवन्मुक्ते:

इस तथ्य के निर्देशक हैं कि वह एकान्ततः प्रतिबिम्ब के ही नहीं, पर आभास-प्रस्थान के भी समर्थक थे। 'तत्त्वमसि' महावाक्यघटक 'तत्' और 'त्वम्' पदों के वाच्यार्थ निरूपण के प्रसंग में चिदाभास और चित्प्रतिबिम्ब[1] दोनों के साथ-साथ उपन्यास से भी यही निष्कर्ष निष्पन्न होता है। उनका सिद्धान्त निरूपति करने के पूर्व इनका संक्षिप्त परिचय आवश्यक है।

**व्यक्तित्त्व**

सर्वज्ञात्ममुनि अद्वैतवेदान्त के लक्ष्य प्रतिष्ठ आचार्य है। इनका दूसरा नाम नित्यबोधाचार्य था। इनकी प्रमुख रचनायें निम्नलिखित हैं-

(1) संक्षेपशारीरक
(2) पंचप्रक्रिया[2] तथा
(3) प्रमाण लक्षण।[3]

संक्षेपशारीरक (1/8) और पंचप्रक्रिया के प्रथम द्वितीय प्रकरण

---

प्रयोजनाभावात्......।' तथा पंचम प्रकारण पृष्ठ-50-52। 'अविद्यावस्थायां तु साभासाज्ञानद्वारेण शुद्धस्यैव ब्रह्मणः प्रकृतिनिमित्तकारणत्वं ईश्वरत्वं साक्षित्वं च कार्यप्रपंचमीशितव्यजीवभेदं दृश्यं चापेक्ष्य भवति; यथा शुद्धस्यैव प्रत्यगात्मनस्साभासकार्यरणसंबंधद्वारेण नियोजत्वकर्तृत्वभोक्तृत्वप्रमातृत्वसंबन्धः, न कार्यकरणसंघातादिविशिष्ट तद्वत्। तदुक्तं......इति। तस्माद् ब्रह्मैव संसरति साभासस्वाविद्यया स्वविद्यया च ब्रह्मैवमुच्यते।।' तथा पृष्ठ-70-71-'तत्स्मात्साभासप्रत्यग्ज्ञानमेव परमात्मनः क्षेत्रक्षेत्रज्ञात्मकजगत्कारणत्वे द्वारम्। ....अत्र क्षेत्रज्ञशब्देन पुर्यष्टकोपाधिपतितचिदाभासग्रहणम्।।

1. संक्षेपशारीरक-'उपाधिमौपाधिकमान्तरं चिदाभासनं चित्प्रतिबिम्बकं च। चिद्बिम्बमेवं चतुरः पदार्थान् विविच्य जानीहि तदर्थ भाजः ।। तथा त्वमर्थेऽपि चतुष्टयं तद विवेचनीयं निपुणेन भूत्वा। मतिश्चिदाभासनमेवमस्यां बिम्बं तदीयं प्रतिबिम्बकं च ।। तथा उपाधिरज्ञानमनादिसिद्धमस्मिंश्चिदाभासनमीश्वरत्वम्। तदन्विता चित् प्रतिबिम्बकं स्यादुदीर्यते शुद्धचिदेवबिम्बम्। (275-277) अध्याय 3।
2. मद्रास विश्वविद्याङ्गलय से 1946 में प्रकाशित।
3. "The pramanalaksana, a work on the epistemology of the Mimansas was composed by Sarvajnatman," (T.R. Chintamani : Introduction on Pancaprakiya)

की पुष्पिका में सर्वज्ञात्मन् ने अपने गुरु का नाम देवेश्वराचार्य बताया है। संक्षेपशारीरिक के व्याख्याकार मधुसूदन सरस्वती[1] और रामतीर्थ[2] तथा पंचप्रक्रिया के टीकाकार आनन्दगिरि[3] ने देवेश्वर का अर्थ सुरेश्वर किया है। प्रोफेसर हिरियन्ना भी इससे सहमत है।[4] इन प्रमाणों के होते हुए भी पंचप्रक्रिया के विद्वान् सम्पादक डॉ. टी. आर. चिन्तामणि ने सर्वज्ञात्मन् को सुरेश्वर का शिष्य नहीं माना है।[5] वस्तुस्थिति कुछ भी हो पर मधुसूदन आदि आधुनिक अद्वैत वेदान्तियों के बहुत पूर्व 13 वीं शताब्दी से ही आनन्दगिरि ने सर्वज्ञात्मन् को सुरेश्वर का शिष्य मान लिया है। और इस प्रचलित परम्परा का अपलाप तब तक असंभव प्रतीत होता है जब तक आचार्य शंकर और संक्षेपशारीरक के समयान्तर में देवेश्वर के नाम से सुरेश्वर व्यक्तिरिक्त अन्य किसी अद्वैतवेदान्ती की स्थापना न हो जाय। संक्षेपशारीरककार के द्वारा व्यास और शंकर के पश्चात् तुरन्त देवेश्वर का अभिपूजन भी संभवतः इसी तथ्य का समर्थन करता है।

---

1. इदानीं स्वगुरुं वार्तिककारं पूजयति-यदीयेति ।। देवेश्वरस्य सुरेश्वराचार्यस्य ते पादरेणवो जयन्ति, सर्वोत्कर्षेण वर्तन्ते, तान् प्रत्यस्मि प्रणत इत्यर्थः। ... सुरपदस्थाने देवपदप्रयोगः साक्षाद् गुरुनामाग्रहणाय, 'गुरोर्नाम न गृह्णीयात्' इति स्मृतेः ।। (सारसंग्रह, पृष्ठ-14-15)
2. इदानीं साक्षात् गुरुं सुरेश्वराचार्य अभिपूजयति-यदीय संपर्केति। (अन्वयार्थबोधिनी)
3. सम्प्रति प्रकरणस्य सांप्रदायिकत्वेन विद्वद्भिराचरणीयत्वमिति आदर्शयति श्रीमदिति। तस्य गुरोरुक्तसंज्ञावतो गीस्फुटे विकसिते, .....। (पंचप्रक्रिया टीका, प्रकरण 1, पृष्ठ-15)
4. M. Hirriyanna : Suresvara and Mandana Misra (The Journal of Royal Asiatic Society of the Great Britain And Ireland for 1923, p. 260 lines 5-6) and Suresvara and Mandana Misra. The Journal of Royal Asiatic Society of the Great Britain and Ireland for 1923. Foot Note, p. 96
5. According to prof. Hirriyanna, the Istsidhi connot be earlier than 850 A.D.; but how much later we are unable to say. We can certainly say, that he could not have been the pupil of Suresvara who must be referred to the closing years of the 7th Century and the beginning of the 8th century A.D."

(Introduction p. vi, lines 28 to 33)

**प्रमुख मौलिक सिद्धान्त-**

**( 1 ) जगत्कारणता विषयकः**-जगत् के जन्मादि का उपादान ईश्वर है या जीव या शुद्ध ब्रह्म? इन पक्षों में विवरणकार[1] तथा आभासवादी आचार्य सुरेश्वर[2] ने प्रथम पक्ष का समर्थन किया है। अवच्छेद प्रस्थान के प्रतिष्ठापक मंडन मिश्र की ब्रह्मसिद्धि में द्वितीयपक्ष समर्थित है।[3] परन्तु सर्वज्ञात्ममुनि इन दोनों में से किसी भी पक्ष पर अपनी आस्था न रख कर शुद्ध ब्रह्म को जगत् का उपादान कारण मानते हैं।[4] मत्रुसूदन सरस्वती आदि विद्वानों ने संक्षेपशारीरक के शुद्ध ब्रह्म को अविद्याबिम्बत्वोपहित चैतन्य बताया है।[5] अतः जगत् को चिद् उपादानक कहने का अभिप्राय यह नहीं कि सर्वज्ञात्मन् जगत् की सृष्टि में अज्ञान का कोई उपयोग नहीं मानते। कूटस्थ ब्रह्म में स्वतः कारणता नहीं बन सकती। अतः उन्होंने स्पष्ट कहा है कि अद्वितीय चित् साभास अर्थात् चिदाभास खचित अज्ञान को उपाधि रूप से पुरस्कृत करके संसार की

---

1. पंचपादिका विवरण-तस्मादनिर्वचनीयमायाविशिष्टं कारणं ब्रह्मेति प्राप्तम्।' (पंचम वर्णक, पृष्ठ-652-53) तथा 'तस्माज्जन्मादिनिमित्तोपादानकारणं सर्वज्ञं ब्रह्मेति सिद्धम्'। (सप्तम वर्णक, पृष्ठ-693)। गौड़ब्रह्मानन्दी पृष्ठ-483, 5 पंक्ति 13-16, सिद्धान्तलेशसंग्रह, पृष्ठ-65-66)

2. तेन तेनात्मकार्येण स्वात्माभासतमोवधिः ।।
विशिष्टः ससृजे विष्णुस्तेजोबन्नादिमायया ।। वृ.उ.भा.वा. 1/4/16 तथा प्रस्तुत शोध प्रबन्ध का तृतीय अध्याय, पृष्ठ-75-77।

3. पंचपादिका विवरण, सप्तम वर्णक तथा तात्पर्यदीपिका, पृष्ठ-693

4. अविद्यावस्थायां तु साभासाज्ञानद्वारेण शुद्धस्यैवै ब्रह्मणः प्रकृतिनिमित्तकारणत्वम् ईश्वरत्वं साक्षित्वं च कार्यप्रपंचमीशितव्यजीवभेदं दृश्यं चापेक्ष्य भवति, यथा शुद्धस्यैव प्रत्यगात्मनस्साभासकार्यकारणसंबन्ध द्वारे नियोजत्व कर्तृत्व भोक्तृत्व प्रमातृत्व संबन्धः, न कार्यकरणसंघातादिविशिष्टस्य।' (पंचप्रक्रिया, पृष्ठ-50-51) तथा संक्षेपशारीरक, 1/531 निमित्तं च योनिं यत्कारणं तत्, परब्रह्म सर्वस्य जन्मादिभाजः। इति स्पष्टमाचष्ट एषा श्रुतिर्नः, कथं सिद्धवल्लक्षणं सिद्धिबाह्यम्।'

5. 'अज्ञानोपहिंत तु बिम्बचैतन्यं शुद्धमिति संक्षेपशारीरककाराः।' (सिद्धान्तबिन्दुः, तथा लघुचन्द्रिका-अविद्याप्रतिबिम्बमनः प्रतिबिम्बयोरीशजीवत्वपक्षे तु अविद्या-बिम्बोत्वोपहिता चित् तथा (जगदुपादानाम् इत्यर्थः) पृष्ठ-483 पं. 14

कारणता का निर्वहण करता है।[1] यद्यपि शुद्ध ब्रह्म संसार की कारणता में अज्ञानोपजीवि है तथापि अज्ञान की जगत् का परम उपादान कारण नहीं माना जा सकता है क्योंकि चेतन से भिन्न जो कुछ भी संसृति का कारण है वह जड़ होने के कारण वेदान्त सिद्धान्त में परमकारण नहीं हो सकता। 'ईक्षतेर्नाऽशब्दम्' (ब्र. सू. 3।1।5) आदि सूत्रों के द्वारा भगवान् वादरायण ने भी कहा है कि चेतनाधिष्ठित कोई भी जड़ संसार के किसी कार्य का कारण नहीं हो सकता है कि चेतनाधिष्ठित कोई भी जड़ संसार के किसी कार्य का कारण नहीं हो सकता केवल कारणता में द्वार बन सकता है।[2] अज्ञान भी जड़ पदार्थ है इसलिए वह जगत् की कारणता में द्वार या सहकारि मात्र है।[3] अज्ञान का यह द्वारत्व चिदाभास खचित होने से ही सम्भव जड़ अज्ञान में उद्धारता कैसी?[4] 'आत्मनः आकाशः सम्भूतः' (तै. उ. 2। 2। 1) इत्यादि श्रुतियों के अवष्टम्भ से भी अज्ञान विशिष्ट चिदात्मा को जगत् का उपादान मानना उपपन्न नहीं, क्योंकि प्रकृत श्रुति में आत्मा आदि पदों का वाच्य विशिष्ट ब्रह्म नहीं, प्रत्युत् सवोपाधिरहित निर्विशेष परम चेतन निगदित है। अतः विशिष्ट वाचक आत्मा आदि शब्दों की शुद्ध ब्रह्म में लक्षणा कर लेनी चाहिए। शबलता रूप उपाधि के समन्वय से परब्रह्म 'आत्म' पद का वाच्य होता है। इसीलिए साधारणतः मनुष्यों को यह भी भ्रम हो जाता है कि

---

1. 'साभासमेतदुपजीव्यचिद्द्वितीया संसारकारणमिति प्रवदन्ति धीराः। (1/324 संक्षेपशारीरक)
2. संक्षेपशारीरक 1/324-25
3. वही, 'साभासमेतदिति संसृति कारणत्वे द्वारं परं भवति कारणता दृशस्तु।' (1/323, 1/332 तथा-'अज्ञानतज्जघटना चिदधिक्रियायां द्वारं परं भवति नाधिकृतत्वमस्याः।' (1/555)। अन्वयार्थ प्रकाशिका (संक्षेपशारीरक टीका) 'कारणता तु दृशश्चिदात्मन एव तस्य कूटस्थतया स्वतो जगद्पत्वेनाविर्भावसम्भवात्तस्य संसृतिकारणत्वे द्वारं सहकारिमात्र परं भवति।' पृष्ठ-278 प्रथम भाग। अद्वैतरत्नरक्षणम्, पृष्ठ-42, पंक्ति 36-39; पृष्ठ-43, पंक्ति 3-10 तथा पंक्ति 34-36
4. 'जडस्यास्य, द्वारमपि कथमित्यत् आह-साभासमेतदिति। इति यत एतदज्ञानं साभासमतो द्वारमिति योजना, पृष्ठ-278

आत्म-पद-वाच्य शबल ब्रह्म है।[1] अद्वैत वेदान्त के अनुसार लक्ष्य ब्रह्म का जगत्कारणत्व विशेषण नहीं, अपितु उपलक्षण है। और यह सिद्धान्त तभी उत्पन्न हो सकेगा जब शुद्ध चैतन्य को जगत् का कारण मान लिया जाये। यदि अज्ञान या अज्ञान विशिष्ट चेतन को जगत् का कारण स्वीकार किया जाये तब यह कारणत्व शुद्ध ब्रह्म का उपलक्षण न होकर विशेषण बन जायेगा क्योंकि अन्यगामी वस्तु के द्वारा अन्य वस्तु उपलक्षित नहीं होती।[2] वह धर्म उपलक्षण कैसे हो जो अपने लक्ष्य में कभी भी रहता ही नहीं।[3] अतः सर्वज्ञात्म तंत्रित अद्वय शासन के इस संग्रहात्मक वाक्य का अनुमोदन उपयुक्त होगा कि सकल वाणी और मन से अगोचर अज्ञानोपहित शुद्ध ब्रह्म सकल वाचिकादि व्यवहारों का विषय होता है।[4] लोक में जड़ पदार्थों की ही उपादानता देखी जाती है अतः सच्चिदानन्दमूर्ति चैतन्य की समस्त प्रपंच के प्रति उपादानता कैसी? इस आक्षेप का समाधान करते हुए संक्षेप शारीरककार ने कहा है कि जैसे विचित्र स्वप्नसृष्टि में प्रत्यगात्मा उपादान है और ऊर्णनाम सूत्रों के प्रति उपादान है अथवा जैसे केश लोग आदि में पुरुष उपादान है जैसे ही कूटस्थ चेतन जगत् के प्रति उपादान है।[5] यदि जगत् चेतनोपादानक है तो उसे चेतन होगा चाहिए यह शंका भी निराधार है क्योंकि ऊपर यह कहा जा चुका है कि सर्वज्ञात्ममुनि माया को जगत् का द्वार कारण मानते हैं। माया की द्वार कारणता मानने से जगत् में माया के जाड्य का अनुगम उसी प्रकार हो जायेगा जैसे कि मृत्तिका की श्लक्षणता घटादि में अनुस्यूत हो जाती है।[6]

---

1. संक्षेपशारीरक--1/329-30
2. संक्षेपशारीरक-1/333-34
3. वही, 1/131
4. वही, 1/331 तथा अद्वैतरत्नरक्षणम्, पृष्ठ-43 पंक्ति 9-10
5. उपादानता चेतनस्यापि दृष्टा
   यथा स्वप्नसर्गे विचित्रे प्रतीचः।
   यथा चोर्णनाभस्य सूत्रेषु पुंसां
   यथा केश लोमादि सृष्टा च दृष्टा। (संक्षेपशारीरक-1/545)
6. सिद्धान्तलेशसंग्रहः-'अकारणमपि द्वारं कार्ये अनुगच्छति। मृद इव तदगतलक्षण-त्वादेरपि घटे अनुगमनदर्शनादित्याहुः। प्रथम परिच्छेद, पृष्ठ-78

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि सर्वज्ञात्मन् जगत् के तीन कारणों-(1) अद्वितीय चित् (2) आभास और (3) अज्ञान में अद्वितीय चित् को जगत् का मुख्य अर्थात् उपादान और निमित्तकारण तथा आभास और अज्ञान को जगत् का द्वार अर्थात् सहकारि कारण मानते हैं।

**लक्ष्य का लक्षण वैविध्य एवं जगत्कारत्व की शुद्ध ब्रह्म में उपलक्षणता–**

इस लोक में लक्ष्य के त्रिविध लक्षण विश्रुत हैं- (1) स्वलक्षण (2) विशेषण तथा (3) उपलक्षणा।[1] जो पदार्थ लक्ष्यवस्तु में उपलब्ध होता है और अलक्ष्य पदार्थों से निःशेषतः लक्ष्य को पृथक्-पृथक् करके बताता है, उसे लक्षण कहते हैं अर्थात् जो धर्म निःशेषतः सजातीय और विजातीय पदार्थों के व्यावर्त्तक होता हुआ जिस धर्मी में उपलब्ध होता है, उसे लक्षण कहा जाता है।[2] यह त्रिविध लक्षणों का सामान्य लक्षण बताया गया है। सम्पति प्रत्येक का लक्षण कहा जाता है।

**(1) स्वरूप लक्षण स्वलक्षण**-जो लक्ष्य का स्वरूप होते हुए भी लक्ष्य का लक्ष्येतर समस्त पदार्थों से साक्षात् भेदक होता है, उसे लक्ष्य का स्वरूपभूततया ही लक्षण कहते हैं। यथा लोक में आकाश का स्वरूपलक्षण 'ख', 'छिद्रम्' आदि तथा जल का 'जलम्' और 'द्रवम्' इत्यादि है।[3]

**(2) विशेषण लक्षण**-जो लक्ष्य वस्तु में स्वानुरक्त अर्थात् स्वविशिष्टबुद्धि का जनक होता है, उसे विशेषण लक्षण कहा जाता है जैसे अश्व का केशरादि। केशरादि अश्व में विद्यमान एक ऐसा विशेषण है जो अपने लक्ष्यभूत अश्व को जन्य पदार्थों से व्यावृत्त करता है तथा स्वविशिष्ट बुद्धि के जन्म में कारण है।[4]

1. संक्षेपशारीरक-1/514
2. अन्वयार्थप्रकाशिका (संक्षेपशारीरक टीका) 'यद्यस्य निःशेषतः सजातीय विजातीयव्यावर्तकं वस्तुनिष्ठम् उपलभ्यते तत्तस्य लक्षणमित्युक्तं भवति।' (1/555, पृष्ठ-466)
3. संक्षेपशारीरक 1/516
4. वही, 1/517

**( 3 ) उपलक्षण लक्षण**-लक्ष्य वस्तु में स्वविशिष्ट बुद्धि हेतुता को छोड़कर उपलक्षणकाल में लक्ष्य स्वरूपान्तर्भूत न होने पर भी जो लक्ष्य का व्यावर्त्तक होता है उसे उपलक्षण लक्षण कहते हैं, जैसे 'काकवद् देवदत्तस्य गृहम्' का काक पद। यहाँ पर काक न तो गृह का विशेषण है और न स्वरूप; फिर भी कदाचित् पूर्ववृत्तिता के कारण देवदत्त के गृह का व्यावर्तक है। इस उपलक्षण लक्षण को तटस्य लक्षण भी कहा जाता है।[1]

असहाय परिग्रह चिद्वस्तु का विश्व- उद्भवस्थिति लय प्रकृतित्त्व रूप जो लक्षण है, उसे उपलक्षण कहना चाहिए क्योंकि इस प्रकार रूप लक्ष्य पद की शक्ति का विरोध नहीं होता। जगत्कारणत्व को उपलक्षण मानने पर जगत् या उसके पदार्थों के लक्ष्यभूत ब्रह्म की जगत् के निखिल पदार्थों से व्यावृत्ति होगी और जगत् कारणत्व ब्रह्म का विशेषण एवं स्वरूप न बन सकेगा। इस प्रकार ब्रह्म की अपरिचिच्छन्नता बनी रह जायेगी किन्तु यदि जगत्कारणत्व को विशेषण माना जाय तो विशेषण यावद्विशेष्यभावी होने के कारण ब्रह्म को परिच्छिन्न बना देगा। अत: जगत्कारणत्व को उपलक्षण मानना ही युक्तिसंगत है। सजातीय एवं विजातीय वस्तु से किसी वस्तु का व्यावर्तन करना लक्षण का प्रयोजन है किन्तु अद्वैत वाद में अद्वितीय ब्रह्म से अतिरिक्त कुछ नहीं। अत: व्यवच्छेद्याभाव होने के कारण व्यावृत्ति रूप लक्षण का प्रयोजन कैसे सिद्ध हो सकता है? इस आक्षेप का उत्तर देते हुए संक्षेप शारीरककार ने कहा है कि यद्यपि परमार्थ दृष्टि से ब्रह्म भिन्न कुछ नहीं तथापि अविद्या कल्पित अनन्त परिच्छिन्न पदार्थों से ब्रह्म के व्यवच्छेद की सिद्धि करने के लिए लक्षण-प्रयोजन की हानि नहीं। इसके अतिरिक्त प्रधान एवं परमाणु आदि को जगत्कारण मानने वाले सांख्यादि के मत से जगत्कारणभूत पर ब्रह्म की परिच्छिन्नता प्राप्त होती है जिसके निषेध के लिए जगत्कारत्व को ब्रह्म का उपलक्षण बताया गया है। 'यतो वा इमानि भूतानि' (तै. 3।1।1) इत्यादि वाक्य को अनुमानवादी नैयायिक ब्रह्मसद्भावसाधक अनुमान प्रमाण मान लेते हैं पर यह उपयुक्त नहीं,

1. संक्षेपशारीरक-1/518

क्योंकि सत् ब्रह्म का जो जगज्जन्मादि लक्षण कहा गया है वह ब्रह्म के चिद् रूप से उपदिष्ट है प्रमाणरूप से नहीं।[1] इस प्रकार शुद्ध ब्रह्म में जगज्जन्मादि कारणता को चिह्न या उपलक्षण मान लेने पर कथमपि अद्वैतसिद्धान्त की हानि नहीं होती।

**(2) आध्यासकारणता-विचार**-(क) धर्मों का का सामान्य ज्ञान (ख) त्रिविध दोष (प्रमेयगत दोष, प्रमाणगत दोष) तथा (ग) आरोप्य सजातीय वस्तु के संस्कार- ये तीन अध्याय के कारण माने जाते हैं। अध्यस्त और अधिष्ठान का सादृश्य प्रमेय दोष है। यह आत्मा और अनात्मा के सादृश्य की उपपत्ति वस्तुत्त्व और आन्तरत्व धर्मों के द्वारा सम्भव है। आत्मा में वास्तविक और अनात्मा में काल्पनिक वस्तुत्व आत्मा तथा अनात्मा के अध्यास का प्रयोजक होता है। अन्तःकरण देशस्थ अज्ञान की विक्षेपशक्ति में विद्यमान प्रारब्धरूप संस्कार को प्रमातृदोष कहा जाता है। आत्मा में आत्मस्वरूपातिरिक्त कोई प्रमाण न होने के कारण तत्त्वस्वरूपस्थ अविद्या को प्रमाण दोष कहा जाता है।

सर्वज्ञात्ममुनि अध्यास के निमित्तरूप से प्रसिद्ध उपर्युक्त सादृश्यज्ञान इत्यादि का सभी अध्यास भूमियों में सार्वत्रिक देखकर इन तीनों का अध्यास कारणत्व नहीं मानते।[2] सादृश्य ज्ञान की अनुपपत्ति प्रदर्शित करते हुए उनका कहना है कि आत्मा के साथ ब्राह्मणत्वादि जाति का सादृश्य लेश न होने पर भी आत्मा मे द्विजोऽस्मि' और 'ब्राह्मणोऽस्मि' इत्यादि जाति का अध्यास हो जाता है। आत्मा और

---

1. 'जन्मादिलक्षणमिदं जगतो यदुक्तं सद्ब्रह्मणस्तदिह चिह्नतयोपदृष्टम् ।।
नास्मिन्प्रमाणमपरे पुनरेतदेव ब्रह्म प्रमाणमनुमानमुदीरयन्ति ।।'
(सं. शा. 1/5-38) तथा 1/548
2. सादृश्यधी प्रभृति न त्रितयं निमित्तमध्यासभूमिषु जगत्यनुगच्छतीदम्।
ब्रह्मण्यजाति परिकल्पनामात्मनीष्टं जात्यानसाम्यमुपलब्धमिहास्ति किंचित् ।।
वही, 1/28 तथा डॉ. वी.पी. उपाध्याय: विवरणादि प्रस्थानविमर्शः-
'यच्चोक्तं प्रमात्रादिगतदोषोऽध्यासहेतुस्तन्न प्रमात्रादिदोषमन्तरेणाऽऽप्यध्यास-संभवात्। दृश्यते हि यद् द्विजोऽस्मि, ब्राह्मणोऽस्मि इत्यात्मनि जातेरध्यासो भवति आत्मना सह जातेस्सादृश्यलेशविरहेऽपि।' पृष्ठ-8

जाति दोनों निरवयव हैं अतः 'भूयोऽवयवसामान्य योगः' रूप से पारिभाषित सादृश्य यहाँ कैसे बनेगा?[1] विषयगत तथा करणगत दोष भी सर्वत्र संभव नहीं।[2] प्रमाण फल रूप पटादि ज्ञान में तार्किकों को जो वेद्यत्वादि का भ्रम होता है, वह विषयगत या करणगत दोष से नहीं हो सकता क्योंकि ज्ञान स्वयं प्रकाश है तथा अविषय और करणागोचर है। त्रिविध दोषों में से प्रमातृगत दोष से अवश्य भ्रम माना जा सकता है किन्तु यह प्रमातृदोष संक्षेप शारीरककार के शब्दों में केवल मोह हो सकता है। इस मोह को ही वह अध्यास का पुष्कल कारण मानते है अपितु भवति मोहात्केवलादेवमेव सं. शा. 1/30[3] कहने का आशय यह है कि सादृश्यज्ञानादि तीनों अध्यास के हेतु नहीं माने जा सकते, केवल अज्ञान अध्यास का हेतु है। प्रौढ़िवाद का अवष्टम्भ ग्रहण करते हुए संक्षेपशारीरकार का कहना है कि यदि सादृश्य ज्ञानादि को अध्यास का कारण मानना आवश्यक ही है तो इन सब (सादृश्यादि) को चैतन्य में उपचारतः कहा जा सकता है।[4] यह सामाधान सर्वज्ञात्मन् के बुद्धि की उत्प्रेक्षा हो यह बात नहीं, क्योंकि भगवान् भाष्यकार के 'न तावक्यकान्तेनाविषयोऽस्मत्प्रत्ययविषयत्वात्' इस अध्यास-भाष्य के द्वारा भी समर्थित है।[5] वास्तविक तथ्य तो यह है कि एक-मात्र साभास अज्ञान ही अपने और समस्त आभासात्मक जगत् के अध्यास में कारण है तथा इस अज्ञान को अपने अध्याय में अन्यतम अज्ञान की कैसे अपेक्षा नहीं जैसे कि भेद की घटादि तथा अपने को भिन्न करने में

---

1. सं. शा. 1/29
2. वही, 1/30
3. 1/27-'अध्सस्ततां प्रति समर्थमबोधमात्रमन्योन्यरूप-मिथुनीकरणे निमित्तम्।।
4. वही, 1/39 तथा सुबोधिनी (संक्षेपशारीरकटीका)-'तथा ह्यन्तः-करणस्य देहेन्द्रियाद्यपेक्षया प्रत्यक्त्वं स्वच्छत्वं चास्ति चैतन्यसादृश्यं सांशत्वमपि चैतन्यस्याविद्यावशादखंडस्यापि जीवत्व-ब्रह्मत्वाद्यात्मकमस्ति पराक्त्वमपि साभासान्तःकरणे तदविविक्तत्वेन स्पष्टीभावाद्विषयतामिवापनस्य शक्यमुत्प्रेक्षितुमनादित्वाच्च पूर्वापूर्वापेक्षया सर्वमिदमुत्तरोत्तराध्यासे शक्यसमर्थन-मिति भावः।' (पृष्ठ-58, प्रथमो भागः)
5. सं. शा. 1/40

अन्य किसी भेद की आवश्यकता नहीं होती।[1]

## (3) अधिष्ठान और आधार में अन्तर तथा शून्यवाद का खंडन–

आत्मा तथा अनात्मजगत् का परम्पराध्यास मानने पर अनात्मा में अध्यस्त होने के कारण अनात्म जगत् के अधिष्ठान भूत आत्मा के मिथ्यात्व एवं बाध्यत्व की प्रसक्ति तथा शून्यवाद की आपत्ति होती है– इस प्रकार के कुछ विद्वानों के आक्षेप के परिहारार्थ संक्षेपशारीरककार का कहना है कि 'कार्य सहित अज्ञान के विषयीभूत अर्थात् अज्ञानावृत वस्तु की अधिष्ठानसंज्ञा प्रसिद्ध है, अध्याय के आधारभूत वस्तु की नहीं।[2] सर्वज्ञात्मन् के प्रस्तुत कथन से यह सिद्ध होता है कि 'अध्यस्त के आधाररूप से भासमान शुक्ति के इदमंश को अधिष्ठान नहीं कहा जा सकता तथा अज्ञानवृत वस्तु में संसृष्टया अध्ययन अधिष्ठानांश आधार है।[3] कहा भी गया है कि–'अतद्रपोऽपि तद्रूपेणारोप्यबुद्धौस्फुरन्नाधारः।' अधिष्ठान के होने पर अध्यास और अध्यास के होने पर अधिष्ठान होता है अतः अधिष्ठान और अध्यास परस्पराश्रय है। अध्यास तथा अधिष्ठान के परस्पराश्रित होने के कारण आधार कभी अधिष्ठान नहीं बन सकता।[4] इस प्रकार अधिष्ठान और आधार में महान् अन्तर है। शुक्त्यादि विशेष अंश अधिष्ठान है तथा इदमादि सामान्य अंश आधार है। सुबोधिनीकारादि के शब्दों में जिस शुक्त्यादि विशेष अंश के अज्ञान से रजतादि की प्रतीति होती है उसे अधिष्ठान कहते हैं तथा जिस इदमादि सामान्य अंश की निष्ठता से मिथ्या रजतादि भासित होते हैं, वह आधार है।' ऐसी स्थिति में इदमादि अंश ही बाध्य होगा क्योंकि वह रजत रूप से स्फुरित होता

---

1. 'भेदं च भेद्यं च भिनत्तिभेदो यथैवभेदान्तरमन्तरेण।
मोहं च कार्यं च विभर्ति मोहस्तथैव मोहान्तरमन्तरेण ॥'
(संक्षेपशारीरक 1/55)

2. 'संसिद्धा सविलासमोहविषये वस्तुन्यधिष्ठानगी–
नाऽऽधारेऽध्यसनस्य वस्तुनि ततोऽस्थाने महान् संभ्रमः ॥' (वही–1/31)

3. सारसंग्रह, पृष्ठ–41

4. 'न चासावधिष्ठानं भवतुमर्हति, परस्पराश्रयात्, अधिष्ठाने सत्यध्यासोऽध्यासे सत्वधिष्ठानमितीति भावः।' (वही, पृष्ठ–41 तथा सुबोधिनी, पृष्ठ–52)

होता है जैसे अधिष्ठानभूत रज्ज्वादि स्वभाव शब्दित स्वाज्ञान के कारण सर्पादि के रूप में आभासित होते हैं।[1] साभास माया अर्थात् अज्ञान काल के प्रति कारण है और कार्य कारण पश्चाद्भावि होता है अत: इस (माया) का काल से परिच्छेद नितरां असम्भव है।[2]

कतिपय अद्वैत वेदान्तियों ने माया और अविद्या में भेद मानकर माया को ईश्वराश्रित तथा अविद्या को जीवाश्रित बताया है पर आनन्दगिरि ने अद्वैत वेदान्त के प्रतिष्ठापक शंकराचार्य तथा आभास प्रस्थान के प्रतिष्ठापक सुरेश्वराचार्य के समान अविद्या और माया के भेद का स्थान-स्थान पर व्युदास किया है।[3] अनवच्छिन्न होने के कारण इस अविद्यात्मिका बीज शक्ति को आकाश[4] कहा जाता है। तत्त्वज्ञान के बिना इसकी निवृत्ति नहीं होती अतएव अक्षर[5] है। विचित्र कार्यकारिणी होने के कारण माया-पदवाच्य है।[6] अनिर्वाच्य होने के कारण अव्यक्त संज्ञिका है।[7] आभास होने से मृत्युपदाभिलप्य है।[8] कहने का अभिप्राय है है कि, माया, अज्ञान, अविद्या तथा आकाश प्रभृति सभी शब्द समानार्थक है, परस्पर भिन्न नहीं।

---

1. 'अधिष्ठानभूतरज्ज्वादीनां स्वभावशब्दितस्वाज्ञानादेव सर्पाद्याभासत्वं तथा परस्य स्वमायाशक्तिवशादाकाशाद्यशेषाभासत्वम्। (माण्डूक्यगौडपादीपभाष्यव्याख्या 1/8 पृष्ठ-37)
2. 'अव्याकृतं साभासमज्ञानमनिर्वाच्यं तन्नकालेन परिच्छिद्यते। कालं प्रत्यपि कारणत्वात्कार्यस्य कारणात्पश्चाद्भाविनो न प्रागभाविकारणपरिच्छेदकत्वं संगच्छते।' (वही, पृष्ठ-12)
3. 'मायाविद्ययोर्भेदादीश्वरस्यमायाश्रयत्वं जीवानामविद्याश्रयेतेति वदन्तं प्रत्याह मायामयीति।' (शारीरकभाष्यटीका, पृष्ठ-297); वही, पृष्ठ-338 तथा 624 और वृ.भा.वा.टी., अ. 1, ब्रा. 2, वा. 135, पृष्ठ-329
4. 'अनवच्छिन्नत्वादाकाशत्वम्' (शारीरकभाष्यटीका, पृष्ठ-197)
5. 'तत्त्वज्ञानं बिनाऽनिवृत्तेरक्षरत्वम्।' (वही, पृष्ठ-297)
6. 'विचित्रकार्यत्वान्मायात्वम्। (शारीरकभाष्यटीका, पृष्ठ-297)
7. 'अनिर्वाच्यत्वेनाव्यक्तशब्दार्हत्वम्।' (वही, पृष्ठ-297)
8. 'मायारूपं साभासं मृत्युरित्युच्यते।' (बृहदारण्यकभाष्यटीका 1/2/136, पृष्ठ-393) तथा 'साभासं प्रत्यगज्ञानं कारणवाचि मृत्युशब्दवाच्यम्।' वृ.भा.वा.टी. अ. 1, ब्रा. 2, वा. 136, पृष्ठ-329)

उपर्युक्त विवेचन से अविद्या के इदमित्थं स्वरूप का निर्णय नहीं होता था अविद्या क्या है? यह समस्या बनी रह जाती है। यदि कहा जाये कि अविद्या 'अयथार्थज्ञाप्ति' रूप है, तो उपयुक्त नहीं क्योंकि ज्ञप्ति मात्र कुछ-न-कुछ अर्थानुरोधि होता है अतएव उक्त लक्षण का व्याघात होगा। अभिसंधि यह है कि अविद्या के विषय का बाध होता है अतः ज्ञप्ति का अविद्या के लक्षण में कथमपि समन्वय नहीं हो सकता। यदि कहा जाये कि 'बाध्यार्था ज्ञप्ति' अविद्या है तो भी उपयुक्त नहीं, क्योंकि विपर्यय आदि में प्रतीतितः अर्थवाद की असिद्धि है और प्रमाण से बाध मानने पर स्तम्भकुम्भादि के प्रत्यक्ष में भी बाध की तुल्यता है। 'नेह नानास्ति' इत्यादि श्रुतियों के अवष्टम्भ से स्तम्भ तथा कुम्भादि के उपलम्भ की बाध्यार्थता है। अविद्या का ज्ञान भी युक्त नहीं क्योंकि असम्यग्ज्ञप्ति रूप अविद्या ज्ञप्ति से निवर्त्य है। यदि यह कहा जाये कि सम्यग्ज्ञप्ति से अविद्या के निवर्त्यत्व में कोई विरोध नहीं होगा तो उपयुक्त नहीं क्योंकि सम्यग्ज्ञप्ति और अविद्या का परस्पराश्रय प्रसंग हो जायेगा। यह कथन–कि बुद्ध्यन्तर के समान अविद्या के निवर्त्यत्व होने पर भी उसके बुद्धित्व की सिद्धि हो जायेगी-भी अनुपयुक्त है क्योंकि वहीं कथित विरोधिगुणत्व यहाँ प्रयोजक है। अतः उत्तरज्ञानादि के द्वारा पूर्व सुखादि की निवृत्ति मानी जाती है।[1] अतः अविद्या न अयथार्थ ज्ञप्ति रूप है और न बाध्यार्थज्ञप्ति रूप। आनन्दगिरि के शब्दों में यह 'भ्रमोपादान' रूप है, क्योंकि अन्य किसी प्रकार से इसका स्वरूप नहीं बताया जा सकता। आत्मा कूटस्थ है अतः अविद्या को आत्मा के तत्त्व

1. 'केयम् अविद्या नाम? (1) अयथार्था ज्ञप्तिः- इति चेत् न, व्याघातात्, ज्ञप्ति-मात्रस्य यत्किंचिदर्थानुरोधित्वात्। (2) बाध्यार्थाज्ञप्तिः तथा–इति चेत् न; विपर्ययवादी अपि प्रतीतितः अर्थबाधस्य असिद्धत्वात्, मानतः तद्बाधस्य स्तम्भा-द्युपलम्भेपि तुल्यत्वात्। उपलभ्यते हि 'नेह नानास्ति' इत्यादिना स्तम्भकुम्भा-द्युपलम्भस्यापि बाध्यार्थत्वम्। न च अविद्यायाः ज्ञप्तित्वं युक्तम्, तन्निवर्त्यत्वात् असम्यग्ज्ञप्तेः। सम्यग्ज्ञप्त्या निर्वत्यत्वम् अविरुद्धम्–इति चेत्, च परस्पराश्रय-प्रसंगात्। बुद्ध्यन्तरवत् तन्निवर्त्यत्वेपि बुद्धित्वसिद्धिः–इति चेत्, च, विरोधि-गुणस्य तत्र प्रयोजकत्वात् उत्तरेण ज्ञानादिना पूर्वस्य सुखादेः अपि निवृत्त्यभ्युपगमात्।' (तर्कसंग्रहः, द्वितीय परिच्छेद, पृष्ठ-78)

के रूप में नहीं माना जा सकता। यदि इसे आत्मा का तत्त्व मानेंगे तो इसका अयोग होगा क्योंकि निरविद्यक ब्रह्म में अविद्या या अविद्या के कार्यों का अवस्थान कथमपि युक्तिसंगत नहीं तथा आत्मा के अतिरिक्त न तो कोई तत्त्व है और न आत्मा किसी से सम्बन्धित है। (1) संशय (2) विपर्यव (3) मिथ्याग्रह तथा (4) विपर्यास के भेद से सिद्ध वैशेषिकों का अविद्याचातुर्विध्य भी नहीं स्वीकृत हो सकता क्योंकि निरुक्ति किये जाने पर संशयादि प्रत्येक वाधित हो जाते हैं।[1]

## (2) ईश्वर-जगत्कारण-साक्षि-नियन्ता:-

बृहदारण्यकोपनिषद्भाष्यवार्तिक के त्रिविध ईश्वर-लक्षणों में ईश्वर का आभासात्मक लक्षण अर्थात् 'अविद्यागत चिदाभास ईश्वर सुरेश्वराचार्य का मुख्यपक्ष है, यह तत्प्रतिष्ठापित आभास-प्रस्थान नामक अध्याय में निरूपति किया जा चुका है। आनन्दगिरि ने ईश्वर के स्वरूप को सापेक्ष अस्वाभाविक तथा आविद्यक कहा है[2] अतः स्पष्ट है कि वह सुरेश्वर के मुख्य पक्ष अर्थात् ईश्वर की आभासरूपता का समर्थन करते हैं। प्रत्यगज्ञानजन्य समस्त द्वैताकाररूप अज्ञान में चिदाभासरूप फलक है, उस पर समारूढ़ आत्मा ईश्वर, साक्षि तथा नियन्ता कहा जाता है। अज्ञान तथा तत्परिणामभूत प्रपंच में स्थित भी असंग आत्मा वस्तुतः प्रपंच सम्बन्धित नहीं कहा जा सकता है, अतएव ईश्वरादि कल्पित कैसे?[3]

1. 'भ्रमोपादानमज्ञानमन्यथा तदयोगतः।
कोटस्थ्यान्नात्मनस्तत्त्वमन्यथा तदयोगतः ॥
चातुर्विध्यमविद्यायां परसिद्धं न सिध्यति ॥
प्रत्येकं संशयादीनां निरुक्तेरथ बाधनात् ॥(वही, द्वितीय परिच्छेद, पृष्ठ-79)
2. 'न हि सापेक्षं स्वरूपं स्वाभाविकं चाऽऽविद्यं रजतवदित्यर्थः। ये तु केचिदैश्वर्यमना-रोपितमाश्रयन्ते ते पुनरैश्वर्यकारणत्वं चेत्यादिवार्तिकार्थं नाऽऽलोच्यन्ते।' (शास्त्रप्रकाशिका, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 54)
3. वही-'प्रत्यगज्ञानजेषु सर्वद्वैताकारज्ञानपरिणामेषु स्वस्याऽभासस्तस्मिन्फलके समारूडः साक्षित्वेश्वरत्वकारणत्वान्तर्यामित्वरूपतामात्मा गच्छति स च प्रपंचस्थोऽपि वस्तुतोऽपि न तेन सम्बध्यतेऽसंगागमविरोधात्तस्मादीश्वरादि कल्पितम्।' (अ. 1, ब्रा. 3, वा. 53, पृष्ठ-358); 'सेश्वरं जगदाविद्यमित्यर्थः।' (अ. 1, ब्रा. 3, वा. 54, पृष्ठ-358) तथा अ. 3, ब्रा. 8, वा. 43।

इस प्रश्न के उत्तर में कहा जाता है कि वस्तुतः अज्ञानगत चिदाभास ही ईश्वर है तथापि अविवेक के कारण आत्मा को चिदाभाग से अविविक्त मान लिया जाता है तथा उसे ईश्वर कह दिया जाता है। जैसे व्योम घटकारक आदि उपाधियों में वस्तुतः निविष्ट नहीं उसी प्रकार असंग आत्मा भी परमार्थतः उपाधिस्थ नहीं। आत्मा ईश्वर की वाच्यार्थ कोटि में कथमपि अन्तर्भूत नहीं, आत्मा का आभास मात्र ईश्वर है और यह आभास अपने आभासी अज्ञान के साथ ईश्वर के वाच्यार्थ में अन्तर्भूत है। आत्म-बोध से इस ईश्वर की हति सम्भवहै अतः ईश्वर की आभासरूपता अविरुद्ध है।[1] भगवान् ने भी गीता में 'मममाया' कह कर माया को ईश्वर सम्बन्धित दिखाते हुए मायाविशिष्ट ईश्वर का कल्पिततत्त्व सूचित किया है। लौकिकों ने भी माया को वैष्णवी कहा है अतः ईश्वर का कल्पिततत्त्व लोक सिद्ध है।[2] कहने का तात्पर्य यह है कि ईश्वर आभास रूप है और जैसे आभास वाच्यत्वेन कल्पित तथा लक्ष्यत्वेन अकल्पित है,[3] उसी प्रकार ईश्वर स्वरूपतः अर्थात् लक्ष्यत्वेन अकल्पित होते हुए भी संसृष्टाकारेण या वाच्यत्वेन कल्पित है।[4]

विष्णु पुराण में ऐश्वर्य, वीर्य तथा यश इत्यादि छह ऐश्वर्यों से युक्त होने के कारण ईश्वर को भगवान् कहा गया है।[5] आनन्दगिरि भी

---

शारीरकभाष्यव्याख्या–'उक्तं हि श्रुतिस्मृत्यनुरोधादविद्याकृते तदात्मके ये नामरूपे तद्रूपानवच्छिन्नोपाध्यभिव्यक्तश्चिदात्मा ताभ्यामेव नामरूपाभ्यां विरचितं प्रपंचं नियमयन्नीश्वरो नाम। ततो न स्वाभाविकमैश्वर्यमित्यर्थः।' (अ. 2, ब्रा. 1, सू. 14, पृष्ठ–382, पंक्ति–10–12)

1. 'उक्तं हि–अविद्याकृत नामरूप-पाध्यनुरोधीश्वरो भवतीति। तथा च तद्बोधादेव तद्धतिरित्यविरुद्धमित्यर्थः।' (शास्त्रप्रकाशिका, अ. 1, ब्रा. 3, वा. 53, पृष्ठ–358)
2. 'तत्र च मम मायेति वदता भगवता मायामीश्वरस्य दर्शयता तद्विशिष्टस्य तस्य कल्पिततत्वं सूचितम्।...। लौकिका हि वैष्णवीति मायां विष्णुना विशिषन्तो विष्णुरीश्वरस्य माया वैशिष्ट्यमाचक्षाणास्तस्य कल्पिततत्वं मन्यन्ते।' (वही–अ. 1, ब्रा. 4, वा. 383, पृष्ठ–508)
3. छान्दोग्यभाष्यव्याख्या, अ. 6, खं. 4, मा. 3, पृष्ठ–298
4. 'स्वरूपेणाकल्पितत्वेऽपि संसृष्टाकारेण कल्पितत्वमीश्वरस्य...।' (शास्त्रप्रकाशिका 1/4/383, पृष्ठ–508)
5. विष्णुपुराण–6/5/74 तथा 6/5/78

(1) ज्ञान, (2) ऐश्वर्य, (3) शक्ति, (4) बल, (5) वीर्य, तथा (6) तेज- इन छह गुणों से सदैव युक्त ईश्वर को भगवान् कहते हैं। ज्ञप्ति अथवा अर्थपरिच्छित्ति ज्ञान है। ईश्वरत्व या स्वातन्त्र्य अर्थात् ईशितव्य विषय का ईशनसामर्थ्य ऐश्वर्य है। अर्थ निर्वर्तन का सामर्थ्य अथवा मनोगत प्रागल्भ्य शक्ति है। अर्थ निर्वतेन की सहायसम्पत्ति अथवा शरीरगत सामर्थ्य बल है। पराक्रमत्व वीर्य है तथा प्रागल्भ्य अथवा अप्रधृष्यता तेज है।[1] जगत् की उत्पत्ति, स्थिति और हानि-इन तीनों की प्रयोजकता ईश्वर का त्रिविध आधिपत्य है। अपने इस त्रिविध आधिपत्य के द्वारा ईश्वर स्वकार्यभूत जगत् का उत्पत्यादि तीनों अवस्थाओं में अधि ष्ठान तथा पालक सिद्ध होता है।[2]

ईश्वर, जगत्कारण, साक्षि तथा अन्तर्यामि में कोई विभेद नहीं।[3] एक ही ईश्वर भिन्न-भिन्न कार्य करता हुआ ईश्वरादि नामों से व्यपदष्टि होता है। ऐश्वर्य, कारणत्व, सांक्षित्व तथा अन्तर्यामित्व सभी सापेक्ष हैं क्योंकि आभास-प्रस्थान के अनुसार एक ही आत्मा सत्य है, तदतिरिक्त कुछ सत्य नही। अतः आत्मा वस्तुतः न ईश्वर हो सकता है,न अन्तर्यामि, न साक्षि और न जगत्कारण। आत्मातिरिक्त यदि कुछ ईशितव्य पदार्थ होता, तबआत्मा की जगत्कारणता मान ली जाती। पर ईशितव्य-बाह्य-साक्ष्य-जगत् होता तो आत्मा की जगत्कारणता मान ली जाती। पर ईशितव्य बाह्य-साक्ष्य-जगत् सभी उपाधिगत अनाद्यज्ञान कल्पित

---

1. 'ज्ञान ज्ञप्तिरर्थपरिच्छितिः, ऐश्वर्यमीश्वरत्वं स्वातन्त्र्यं, शक्तिस्तदर्थनिर्वर्तन-सामर्थ्यं, बलं सहायसम्पत्तिः, वीर्यं पराक्रमत्वं, तेजस्तु प्रागल्भ्यमप्रधृष्यत्वम्, एते च षउ्गुणाः सर्वविषयाः सदा भगवति वर्तन्ते।' (गीताभाष्यव्याख्यानम्, पृष्ठ-3) तथा 'विभूतिर्नानाविधैश्वर्योपायसम्पत्तिः, बलं शरीरगतसामर्थ्यं, शक्तिर्मनोगतप्रागल्भ्यम्, ऐश्वर्यमीशितव्यमीशनसामर्थ्यम्।' (वही-7/1, पृष्ठ-4)

2. 'उत्पत्तिस्थितिहानिप्रयोजकं त्रिविधमाधिपत्यं स खलु तिसृष्वस्थासु जगदुक्तेनाऽऽ-धिपत्येनाधिष्ठाय सदा पालयति स्वकार्यत्वात् जगतस्तस्मिन्नधिष्ठान-पालन सिद्धेरिति द्वितीयवार्तिकयोजना।' (शास्त्रप्रकाशिका, अ. 4, ब्रा. 4, वा. 991-92, पृष्ठ-1884)

3. शास्त्रप्रकाशिका-अ. 1, ब्रा. 3, वा. 53, पृष्ठ-358

है। जैसे जपाकुसुम की रक्तिमा स्फटिक में आभासित होती है, उसी प्रकार उपाधि भूत अज्ञान में चैतन्य आभासित होता है। यह अज्ञान रूपोपाधिगत चिदाभास ही उपाधिसिद्धित्वेन ईश्वर, उपाध्यन्तर्गतत्त्वेन अन्तर्यामि, उपाधिदृश्यत्वेन साक्षि और उपाधि के जगत् रूप में परिणत होने में कारण होता है। आत्मा ईश्वर, अन्तर्याप्ति, साक्षि तथा जगत् कारण नहीं। वास्तविक स्थिति यही है तथापि उपाधि में आत्मा का जो आभास है उससे आत्मा के अविवेक अर्थात् भेदग्रह न होने के कारण आत्मा को ईश्वरादि कह दिया जाता है। अतएव ईश्वरादि शब्दों का वाच्यार्थ चिदाभास है, चैतन्य नहीं। हाँ; लक्ष्यार्थ चैतन्य हो सकता है।[1] वस्तुतः ईश्वर अन्तर्यामि तथा साक्षि में अन्तर नहीं तथापि आनन्दगिरि ने इनमें कार्यतः सूक्ष्म भेद बताया है। अव्याकृत अर्थात् ईश्वर उपाधिभूत अज्ञान प्रधान है और अन्तर्यामि उपहित अर्थात् अभास प्रधान है।[2] चिदाभास विशिष्ट-अविद्योपाधिता के कारण आत्मसाक्षित्व कहा जाता है और माया तथा मायाकार्य के नियन्तृत्व से अन्तर्यामि।[3] साक्षिता आभासप्राधान्येन उपपन्न होती है।[4] आनन्दगिरि के ग्रन्थों के परिशीलन के आधार पर यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि उपाधि की प्रध ानता से ऐश्वर्य तथा जगत्कारणत्व सम्भव होता है और आभास की प्रध ानता से माया तथा माया के कार्यों का नियन्तृत्व तथा साक्षित्व। स्पष्ट शब्दों में ऐश्वर्य तथा कारणत्व में उपाधि की प्रधानता तथा उपहित (आभास) की गौणता होती है और नियन्तृत्व तथा साक्षित्व में उपहित की प्रधानता एवं उपाधि की गौणता होती है।

## (3) जीव

आभास-प्रस्थान समर्थक आनन्दगिरि के ग्रन्थों में ईश्वर के

1. महामहोपाध्याय वासुदेवशास्त्री अभ्यंकरः सिद्धान्तुबिन्दुव्याख्या, पृष्ठ-42-43
2. 'उपाधिप्रधानमव्याकृतमुपहितप्रधानस्त्वन्तर्यामि इति भेदः।' (शास्त्रप्रकाशिका, अ. 1, ब्रा. 2, वा. 131, पृष्ठ-328)
3. 'चिदाभासविशिष्टाविद्योपाधेः साक्षित्वम् तस्यैव माया तत्कार्यनियन्तृत्वेनान्तर्यामीति भेदः।' (वही-अ. 1, ब्रा. 4, वा. 151, पृष्ठ-457)
4. 'स्वाभासप्राधान्येन साक्षिता।' (वही, अ. 3, ब्रा. 4, वा. 112)

समान जीव का भी आभासात्मक स्वरूप निरूपित है।[1] स्पष्ट शब्दों में बुद्धिगत चैतन्याभास जीव है।[2] अविद्याकल्पित आभासात्मा जीव[3] के लिए आनन्दगिरि ने कहीं-कहीं चित्प्रतिबिम्ब[4] और माण्डूक्यगौडपादीय-भाष्यव्याख्या में प्रायः 'प्रतिबिम्बकल्प'[5] पदों का प्रयोग किया है, पर आभासको चित्प्रतिबिम्ब कहने से जीव के वाच्यत्वेन सत्य होने का प्रश्न नहीं उठता क्योंकि उन्होंने प्रतिबिम्ब का प्रयोग आभासत्वधिया किया है[6] तथा तत्सम्मत आभास प्रस्थान के अनुसार प्रतिबिम्ब या प्रतिबिम्बकल्प पद चिदाभास का व्याख्यान मात्र है।[7] निर्विकार चैतन्य अनात्मवत्प्रतिपन्न

---

1. शारीरकभाष्यव्याख्या-अ. 1, पा. 3, सू. 15, पृष्ठ-328, पं. 1; माण्डूक्यगौडपादीयभाष्यव्याख्या, 1/6, पृष्ठ-34, पंक्ति 5; पृष्ठ-35, पं. 7) छान्दोग्यभाष्यटीका अ. 6, खं. 4, मंत्र. 3, पृष्ठ-297; शास्त्रप्रकाशिका, आ. 1, ब्रा. 4, वा. 1349-50, पृष्ठ-702; अ. 4, ब्रा. 3, वा. 405-406, पृष्ठ-1447; अ. 2, ब्रा. 1, वा. 224-25 तथा 227
2. 'अविद्याकल्पितो जीवो' 'धीस्थो' बुद्धौ प्रतिबिम्बतः, 'चिदाभास' चैतन्याभासो भवति।' (वाक्यसुधाटीका, श्लोक 36) तथा 'अविरोधमेवासाधयितुं जीवस्वरूप-माह-जीवो हीति। आभिमुख्येनाहमित्यापरोक्ष्येण भासत इत्याभासः स्वतोऽपरोक्षश्चित्प्रतिबिम्बस्तन्मात्रं जीवो नामेत्यर्थः।' (छान्दोग्यभाष्टटीका, अ. 6, खं. 4, म. 3, पृष्ठ-296-7)
3. 'आभासात्मा जीवोऽविद्याकल्पितः।' (वाक्यसुधाटीका, श्लोक 36)
4. न्यायनिर्णयः-अ. 1, पा. 1, सू. 4, पृष्ठ-101 पं. 8-9; अ. 1, पा. 1, सू. 6, पृष्ठ-109 पं. 10-11; अ. 1, पा. 1, सू. 9, पृष्ठ-113, पं. 11; माण्डूक्य-गौडोपादीयभाष्य व्याख्या 4/46, पृष्ठ-189; 4/96, पृष्ठ-218; मुण्डकोपनिषद्-भाष्यव्याख्यानम् 2/2/3-5, पृष्ठ-28 तथा केनवाक्यविवरणव्याख्या, 1/1/3, पृष्ठ-10, 2/1/4, पृष्ठ-19, 3/14/1, पृष्ठ-29 और 31
5. 'माण्डूक्यगौडपादीयभाष्यव्याख्या-'प्रतिबिम्बकल्पेष्वस्मासु...।' (पृष्ठ-3) प्रतिबिम्बकल्पाञ्जीवान्' (1/6 पृष्ठ-34); 'जीवानामपि प्रतिबिम्बकल्पानाम् ..।' (4/46, पृष्ठ-89) तेषां प्रतिबिम्बकल्पानाम्। (4/54, पृष्ठ-194) तथा 4/47, पृष्ठ-205
6. 'जलसूर्यकादिवदिति कप्रत्यो बिम्बाद्भेदेन प्रतिबिम्बस्याभासत्वविधया प्रयुक्तः।' (न्यायनिर्णयः, अ. 3, पा. 2, सू. 18, पृष्ठ-644)
7. '...आभासः स्वतोऽपरोक्षश्चित्प्रतिबिम्बः' (छान्दोग्यभाष्यटीका, अ. 6, खं. 4, मं. 3, पृष्ठ-297), 'अवभासाः चित्प्रतिबिम्बा...' (केनवाक्यविवरणव्याख्या

स्वाभास के द्वारा जीवत्व प्राप्त करता है।[1] अभिप्राय यह है कि चिदात्मा का मुख्य वास्तविक स्वरूप शुद्ध है तथा द्वितीय स्वरूप कल्पित-गौण अर्थात् चिदाभास रूप है और उसका यह चिदाभासरूप ही जीव शब्द वाच्य है।[2] चिदाभास वाच्य जीव स्वरूपतः अर्थात् अपने लक्ष्यभूत परमात्मरूप से अनादि है पर बुद्ध्यादि भूत मात्रासंसर्गजन्यत्व विशिष्ट रूप से सादि है।[3]

गोविन्दानन्द की रत्नप्रभा से यह ज्ञात होता है कि भास्कर ने चिदाभास के जीवत्व का खंडन किया है। भास्कर का प्रलाप है कि प्रतिबिम्ब अथवा आभास उपाधि संसृष्टतया ही नहीं प्रत्युत् स्वरूपतः कल्पित है। कल्पित प्रतिबिम्बाख्य जीवकी मुक्तिम में स्थिति नहीं रह सकती अतः चिदाभास का जीवन अनुपपन्न है। भास्कर का यह कथन आभास सिद्धान्तरहस्याज्ञान निबन्धन होने के कारण मान्य नहीं हो सकता।[4] आनन्दगिरि ने अपने आभास-प्रस्थान में बहुशः कहा है कि वस्तुतः आभास का आभासक (ब्रह्म) से भेद नहीं तथापि उपाधि

---

2/12/4, पृष्ठ-19) तथा माण्डूक्यगौडपादीयभाष्यव्याख्या-'तस्यांशवो रश्मयो जीवाश्चिदाभासाः सूर्यप्रतिबिम्बकल्पाः पृष्ठ-1) और प्रतिबिम्कल्पान् जीवान् आभासभूतान्।' (1/6/34)

1. शास्त्रप्रकाशिका-'निर्विकारोऽपि परः स्वप्रतिबिम्बस्यानात्मवत्प्रतिपन्नस्य जन्मद्वारा जीवतामेति। (अ. 1, ब्रा. 2, वा. 137, पृष्ठ-329); तथा 'आत्मा वस्तुतोऽद्धयोऽपि स्वाविद्यया बुद्ध्यादौ संसारहेतौ स्थितः स्वाभासद्वारा संसारित्वाभासमनुभवतीत्यर्थः।' (अ. 4, ब्रा. 3, वा. 406, पृष्ठ-1477)
2. 'चिदात्मनो हि वास्तवं शुद्धं स्वरूपम्। तस्यैव च कल्पितं गौणं चिदाभासरूपं द्वितीयं स्वरूपं जीवशब्दवाच्यम्।' सिद्धान्तबिन्दुव्याख्या (अभ्यंकरकृत) तथा 'तदाभासो जीवशब्दवाच्यः।' (छान्दोग्यभाष्यटीका, 6/4/3, पृष्ठ-297)
3. 'तस्य स्वरूपेणानादित्वेऽपि विशिष्टरूपेण सादित्वं दर्शयति-'बुद्ध्यादीति। बुद्ध्यादिभिर्भूतमात्रादिभिश्चिदात्मनः संसर्गस्तेन जनितस्तत्तन्त्र इति यावत्।' (छान्दोग्यभाष्यटीका 6/+/3, पृष्ठ-297)
4. 'यस्त्वयं भास्करस्य प्रलापः प्रतिबिम्बस्य नोपाधिसंसृष्टतया कल्पितत्वं किन्तु स्वरूपेणैव, अतः कल्पितप्रतिबिम्बस्य मुक्तौ स्थित्ययोगान्न जीवत्वमिति स सिद्धान्तरहस्याज्ञानकृत इत्युपेक्षणीयः...' 'रत्नप्रभा, अ. 2, पा. 3, सू. 5., पृष्ठ-501, पं. 5-10)

स्थितवैशिष्ठ्य के कारण वह ब्रह्म भिन्न तथा कल्पित हो जाता है।[1] आभासवाद यदि आभास को परमार्थतः आभासक से अतिरिक्त मानता तो अद्वैत वेदान्त के मुख्य सिद्धान्त 'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म की मान्यता खंडित हो जाती और आभासभूत जीव लोक के परमार्थतः कल्पित होने पर आभासवादियों के द्वारा बन्धमोक्ष-व्यवस्था भी न की जाती। वास्तविक स्थिति दूसरी ही है। आभास उपाधिस्थित वैशिष्ट्येन अर्थात् संसृष्टाकारेण मिथ्या और सादि होते हुए भी अपने असंसृष्ट सदात्म रूप से अनादि तथा सत्य है।[2] अतः बन्ध-मोक्ष व्यवस्था का असामंजस्य आभास-प्रस्थान में कथमपि संभव नहीं।

अव प्रश्न यह है कि यदि आभासाख्य जीव वस्तुतः आभासक (ब्रह्म) से प्रतिरिक्त नहीं, फिर प्रतिबिम्बवादियों से आभासवादियों का अन्तर क्या होगा? प्रस्तुत प्रश्न के समाधान में कहा जाता है-(1) प्रतिबिम्बवादियों का चित्प्रतिबिम्ब सर्वथाबिम्ब है अतः उपाधि संसृष्ट होने पर भी वह कल्पित नहीं होता किन्तु बिम्बैकस्वरूप लक्षण होता है।[3] अतः प्रतिबिम्बवादियों का चित्प्रतिबिम्बात्मा जीव स्वरूपतः ही नहीं प्रत्युत् संसृष्टाकार से भी सत्य है। इसके विपरीत आभासवादियों का

---

1. 'यद्यपि बिम्बप्रतिबिम्बयोर्नभेदोस्ति वस्तुतः तथापि उपाधिस्थित–वैशिष्ट्येन प्रतिबिम्बस्यासत्त्वम्...।' (वाक्यसुधाटीका, श्लोक 36) तथा 'न च प्रतिबिम्बो वस्तुतो बिम्बादर्थान्तरमेकरूपर्निभासनादतो विद्यया परस्यैवाविकृतस्य जीवत्वान्नाद्वैतहानि- रित्यर्थः।' (शास्त्रप्रकाशिका, अ. 1, ब्रा. 2, वा. 137, पृष्ठ-329 तथा न्यायनिर्णयः अ. 1, पा. 1, सू. 6, पृष्ठ-109)
2. विशिष्टरूपेण मिथ्यात्वेऽपि स्वरूपेण सत्यत्वाज्जीवस्य ब्रह्मास्मीति ज्ञानात् मुक्तिः संभवतीति समाधत्ते–नैष दोष इति च...। यथा प्रपंचो ब्रह्मात्मना सत्योऽपि स्वरूपेण मिथ्येत्युक्तं तथा जीवशब्दवाच्योऽपि ब्रह्मात्मना सत्यं स्वरूपेण मिथ्येति स्वीकर्तव्यमित्याह–तथेति। (छा.उ.भा. टीका 6/4/3, पृष्ठ-298) तथा स्वरूपेणाकल्पितत्वेऽपि संसृष्टाकारेण कल्पितत्वमीश्वरस्य जीववदभ्युपेयमिति भावः।' (शास्त्रप्रकाशिका–अ. 1, ब्रा 4 वा 383, पृष्ठ-508)
3. 'यत् पुनः दर्पणजलादिषु मुखचन्द्रादिप्रतिबिम्बोदाहरणम्, यत् अहंकर्तुरनिदमंशो बिम्बादिव प्रतिबिम्ब न ब्रह्मणो वस्त्वन्तरम्, किन्तु तदेव तत्,...कथं पुनस्तदेव तत्? एकस्वरूपलक्षणतावगमात्।' (पंचपादिका, प्रथम वर्णक, पृष्ठ-104)

चिदाभास उपाधि संसृष्ट होने पर कल्पित है और ऐसी दशा में चिदाभास को न बिम्बधर्म कहा जा सकता है, न उपाधि धर्म, न बिम्ब और उपाधि दोनों का धर्म कहा जा सकता है, न अन्यतर से भिन्न अथवा अभिन्न कहा जा सकता है तथा न कोई स्वतंत्र वस्तु ही। अतः आभासात्मा जीव अविद्या कल्पित, अनिर्वचनीय तथा मृषा है।[1] (2) प्रतिबिम्बवादियों के अनुसार जीव वाच्यत्वेन तथा लक्ष्यत्वेन उभय प्रकार से सत्य होगा, पर आभासवादियों के अनुसार जीव वाच्यत्वेन मिथ्या है तथा केवल लक्ष्य रूप से सत्य है।[2] यद्यपि यह अवश्य है कि आनन्दगिरि ने अन्य अद्वैत वेदान्तियों के समान आभास के स्थान पर कभी-कभी प्रतिबिम्ब पद का भी प्रयोग किया है, पर इससे यह नहीं कहा जा सकता है कि उनके प्रस्थान से विवरण प्रस्थान का वैलक्षण नहीं।

## एकजीववाद

आनन्दगिरि के विस्तृत व्याख्याग्रन्थ न्यायनिर्णय तथा शास्त्र प्रकाशिका में नाना जीववाद का खंडन तथा एक जीववाद का मंडन है।[3]

---

1. 'उपाधिस्थितवैशिष्ट्येन प्रतिबिम्बस्यासत्त्वमाभासश्च न बिम्बधर्मो नाऽप्युपाधिधर्मो नाप्युभयधर्मो नापि स्वतंत्र इत्यत्र प्रतिपादितम्। अतः आभासात्मा जीवोऽविद्या कल्पित इत्यर्थः।' (वाक्यसुधाटीका, श्लोक 36), 'न हि जीवः साक्षात् परमात्मैव, उपाधिव्यवधानात्। नापि वस्त्वन्तरं।' 'तत्सृष्टवा तदेवानुप्राविशत्।' इत्यादि श्रुतिस्मृतिविरोधादित्यर्थः।' (न्यायनिर्णयः, अ. 2, पा. 3, सू. 50 पृष्ठ-561 तथा, जीवस्य मृषात्वे स्वीकृते सति तस्येहलोकपरलोकौ तद्धेतुर्मोक्षस्तद्धेतुश्चेति सर्वं मृषा स्यादित्यर्थः ।।' (छान्दोग्यभाष्यटीका 6/4/3, पृष्ठ-298)
2. जीवशब्दवाच्यस्य मिथ्यात्वेऽपि तल्लक्ष्यस्य सन्मात्रस्य सत्यत्वमिति व्यवस्थेत्यर्थः।' (छान्दोग्यभाष्यटीका 6/4/3, पृष्ठ-288) तथा, 'प्रतिबिम्बो हि वाच्यरूपेण मिथ्या लक्ष्यरूपेण तु बिम्बमेव...।' (केनवाक्यविवरणव्याख्या 3/14/1, पृष्ठ-31)
3. 'आश्रयशब्दस्य श्रुतार्थत्यागायोगाज्जीवत्वापत्तेश्चाव्याकृतसंबन्धकृतत्वात् परिशुद्धे चिद्धातौ तत्संबन्धध्रौव्यात्। अतो भाष्यबहिर्भूतो नानाजीववादः।' (न्यायनिर्णयः अ. 1, पा. 2, सू. 21, पृष्ठ-191-92, पं. 12-13) 'सत एव उपाधिना जीवत्वे नानाजीववादोऽपि प्रत्युक्त इत्याह-एवमिति।' (वही-अ. 3 पा. 2, सू. 9, पृ. 637, पं. 8-9) तथा 'एकमेव ब्रह्म स्वतो मुक्तत्वाद् विद्यालम्बनमविद्यया

एक ब्रह्म ही स्वतः मुक्त होने के कारण विद्यालम्बन है और अविद्या बद्ध होने पर अविद्याव्यक्ति के हेतु का अधिकारी है, अतः अनेक जीववादियों का मत श्रुतशास्त्रता का द्योतक है। कहने का तात्पर्य यह है कि मनोबुद्धयादि रूप उपाधिगत आभास के द्वारा ब्रह्म ही बद्ध होता है और आभास विशिष्ट उपाधि के नाश होने पर मुक्तवत् उपचरित होता है अतः एक जीववाद आभास प्रस्थानाभिगत है। विषयविषय्याकारतया अन्तःकरण का परिणाम अन्तःकरण व्यापार है और इस विषय विषय्याकरतया परिणममान अन्तःकरण में आत्माभास का उदय आत्मव्यापार है। इन अनेक व्यापारों के संनिपात होने पर ब्रह्म को 'अहं संसारी' यह अविद्यात्मक भ्रम उत्पन्न होता है[1] तथा जब उक्त अन्तःकरणगत चिदाभास संहत अर्थात् केवल अनुपहित रूप से अवस्थित[2] रह जाता है तब स्वाभास द्वारा संसारित्वाभास का अनुभव करता हुआ आत्मा[3] अपने अप्राप्तवदवभासपान असंसारी स्वरूप में अवस्थित हो जाता है। स्पष्ट शब्दों में श्रुतियाँ अनवच्छिन्न सदानन्दैकतान चिद्धातु में ही बन्ध मोक्ष का उपचार करती[4] है अतः अद्वैत राद्धान्त में अनेक जीववाद का आश्रयण अनुपपन्न है। बन्ध मोक्ष के असांकर्य निवारण के लिए आनन्दगिरि ने

---

बद्धत्वाच्च तद्ध्वस्तिहेत्वधिकारीत्यर्थः ।। एतेनानेकजीववादिनामश्रुतशास्त्रत्वमादर्शितम्।' (शास्त्रप्रकाशिका, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1336, पृष्ठ-690)

1. 'विषयविषय्याकरोऽन्तःकरणस्य तत्र चिदाभासोदयश्चाऽऽत्मनो व्यापारस्तथा चानेकाव्यापारसंनिपाते सत्यहं संसारीत्यविद्यात्मको भ्रमो जायते।' (बृहदारण्यकभाष्यटीका, अ. 4, ब्रा. 4, मं. 6, पृष्ठ-616)

2. 'उपाधिलये सत्युपाहितस्यानुपहितमात्रत्वेनावस्थानाल्लयोक्तिर्न वस्तुतः।' (बृहदारण्यकभाष्यटीका, अ. 4 ब्रा. 3, वा. 1174, पृष्ठ-1588

3. 'आत्मा वस्तुतोऽद्वयोऽपिस्वाविद्यया बुद्धयादौ संसारहेतौ स्वाभासद्वारा संसारित्वाभासमनुभवतीत्यर्थः।' (वही, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 406, पृष्ठ-1477)

4. 'तत्तद्रूपेण स्थितस्य 'ब्रह्मचैतन्यस्यैव विद्याविद्याभ्यां बन्धमोक्षौ श्रुत्योच्यते न परिच्छिन्ने जीवशब्दिते प्रतिबिम्बादौ देवादौ कल्पिते बन्धमोक्षौ कल्पेते कल्पनाया वस्तुनिष्ठत्वात्तन्न पूर्वापरविरोधः।' (शास्त्रप्रकाशिका–अ. 1, ब्रा 4, वा. 1441-42, पृष्ठ-719)

चिदाभास: जीवा': इत्यादि बहुवचनात्मक पदों से[1] जीव की अनेकता की भी व्यवस्था की है। यद्यपि चिदाभास एक है तथापि प्राकृतभूतारब्ध सात्विक-राजस-तामस-व्यष्टिबुद्ध्युपाधि-संबंध से नानात्व को प्राप्त होता है अत: इस नाना चिदाभास के द्वारा ब्रह्म की औपचारिक 'नाना जीवरूपता' निर्दिष्ट की जाती है।[2] जीवपद का वाच्य चिदाभास है[3] अत: चिदाभास की अनेकता से जीव की अनेकता संभव हो जाती है। जैसे अग्नि से तत्समानरूप वाले विस्फुलिंग उत्पन्न किए जाते हैं, उसी प्रकार चिदात्मा से चिदात्मस्वभाव चिदाभासात्मक जीव उत्पन्न किये जाते हैं।[4] चिदाभासात्मक जीवों की चिदात्मस्वभावना आनन्दगिरि के आभास-प्रस्थान की विरोधिनी नहीं क्योंकि यह पहले कहा जा चुका है कि वह आभासात्मा जीव को वाच्यत्वेन मृषा मानते हुए भी लक्ष्यत्वेन सन्मात्र अर्थात् सत्य मानते हैं। यह शंका कि-जैसे अग्नि का विस्फुलिंगात्मना जन्म-व्यवहार वास्तव है, उसी प्रकार परमात्मा का भी तत्तद्विशिष्ट चिदाभासरूप से जन्म-व्यवहार वास्तविक माना जाये-उपयुक्त नहीं क्योंकि परमात्मा के द्वारा चिदाभास का जन्म उसी प्रकार औपचारिक है जैसे आकाश से घटाकाशादि का जन्म परिकल्पित है।[5] चिदाभास जीवों

1. न्यायनिर्णय: अ. 1, वा. 1, सू. 4, पृष्ठ-101; अ. 1, पा. 1, सू. 9, पृष्ठ-113; अ. 1, पा. 3, सू. 15, पृष्ठ-228; माण्डूक्यगौडपादीयभाष्यव्याख्या-पृष्ठ-2; पृष्ठ-3; 1/6, पृष्ठ-34; 1/6 पृष्ठ-35; 4/46 पृष्ठ-189; 4/96, पृष्ठ-218 तथा केनवाक्यविवरणव्याख्या-2/12/4, पृष्ठ-19
2. तस्यैव प्राकृतभूतारब्धसात्त्विकराजसतामसव्यष्टिबुद्ध्युपाधिसंबन्धान्नानाजीव-रूपता।' (शास्त्रप्रकाशिका, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 152, पृष्ठ-457) तथा अन्त:करणविभक्तचैतन्याभासान् व्यष्टिरूपान्...' (वही, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1349-50, पृष्ठ-702)
3. 'तदाभासो जीवशब्दवाच्य:' (छान्दोग्यभाष्यटीका 6/4/3, पृष्ठ-297)
4. रवेरंशवो यथा वर्तन्ते तथा पुरुषस्य स्वयं चैतन्यात्मकस्य चेतोरूपा: चैतन्याभासा: जीवाश्चेतोऽशंवो निर्दिशरूते। ...यथाग्निना समानरूपा विस्फुलिंगा जन्यन्ते तथा चिदात्मना समानस्वभावा जीवास्तेनोत्पाद्यन्ते। (माण्डूक्यगौडपादीपयभाष्य-व्याख्या, 1/6 पृष्ठ-35)
5. अग्नेर्विस्फुलिंगात्मना जन्मवत्परस्यापि तत्तद्विशिष्टचिदाभासरूपेण जन्मव्यवहारी वास्तव: स्यादित्याशंकयाह। जज्ञ इति।' (शास्त्रप्रकाशिका, अ. 2, ब्रा. 1, वा. 417)

के नानात्व से आभास प्रस्थानाभिमत एक जीववाद की परस्पर पराहतार्थता की आशंका भी नहीं की जा सकती क्योंकि बुद्ध्युपाधिक चिदाभास जीवों की चिदात्मवेन एकरूपता है, नानात्व तो केवल अज्ञानकृत व्यष्टि अन्तःकरणों की विभिन्नता के कारण प्रतीत हो रहा है।[1] 'एष त आत्मा'; एष सर्वभूतान्तरात्मा एष सर्वेषु भूतेषु गूढ़:' 'तत्त्वमसि'; 'अहमेवेदं सर्वम्', 'आत्मैवेद सर्वम्', 'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा', इत्यादि श्रुति वाक्यों से भी यह ज्ञात होता है कि नानात्व कल्पितोपाधिप्रयुक्त है।[2] यह शंका-कि एक जीव बाद में संसृति की समस्त व्यवस्थाओं की अनुपपत्ति होगी और तत्त्वनिश्चय दुर्लभ हो जायेगा-उपयुक्त नहीं; क्योंकि जैसे प्रबोध के पूर्व स्वप्न कालिक अशेष व्यवस्था संभव होती है और प्रबोध के पश्चात् सफल व्यवस्था का आभाव हो जाता है उसी प्रकार तत्त्व ज्ञान के पूर्व संसार के अखिल व्यवहार उपपन्न हैं तथा तत्पश्चात् उनका अभाव इष्ट है। इस प्रकार एक ही ब्रह्म अनाद्यविद्या के कारण अशेष व्यवहारास्पद होता है। अत: एक जीववाद में कोई दोषलेश नहीं।[3]

## जीव की विविध अवस्थाएँ

(1) **जागरितावस्था**-साभास बुद्धि परिणामरूप उपाधियों से जब आत्मा का अर्थ विशेष से सम्बन्ध होता है, तब चक्षुरादि इन्द्रियों से इन्हीं स्थूल अर्थो का दर्शन करता हुआ जीव स्थूत विशेष देह के

1. 'बुद्ध्युपाधिकाः पुरुषाः जीवास्तेषां चिदात्मत्वेनैकरूपतैव तदज्ञानाकृतान्तःकरण-बलाद् भिन्नता भात्यतो दृष्टान्तस्य साध्यविकलतेत्यर्थः।' (वही, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1222 पृष्ठ-1597); 'सर्वजीवानामेकत्वं नानात्वं चेति पूर्वेण संबन्धः (वृ. भा.टी. 1/4/6, पृष्ठ-971) तथा 'तत्त्वतो विभागेपि देहकल्पनया भेदधीरित्यर्थः।' (माण्डूक्यगौडपादीयभाष्यव्याख्या 1/2, पृष्ठ-27)
2. 'कल्पनया परस्य नानात्वं वस्तुतस्त्वैकरस्यामित्यत्र श्रुतीरुदाहरिति-तथेत्यादिना।' (वृ.उ.भा.टी. 3/8/12, पृष्ठ-448)
3. 'नन्वेकजीववादेऽपि सर्वव्यवस्थानुपपत्तेस्तत्त्वनिश्चयदौर्लभ्यं तुल्यमेवेति चेन्नेत्याह-ये त्विति। स्वप्नवत्प्रबोधात्प्रागशेषव्यवस्थासम्भवादूर्ध्वं च तदभावस्येष्टत्वादेकमेव ब्रह्मानाद्यविद्यावशादशेषव्यवहारास्पदमिति पक्षे न काचन दोषकलेति भावः।' (वही, 1/4/6, पृष्ठ-97-98)

ऐक्यारोप को प्राप्त करता है।[1] इन्द्रियों से अर्थोपलब्धि करते हुए आत्मा की यह देहैक्य-भ्रान्ति-प्राप्ति की अवस्था आनन्दगिरि के आभास-प्रस्थान के अनुसार जागरितावस्था है। जागरितावस्था तथा स्थूल देह का अभिमानी जीव 'विश्व' कहा जाता है।[2] सुख-दुःखदि साक्षात्कारात्मक विषय भोगों की बाह्येन्द्रियोपनीयता[3] अथवा देवतानुगृहीत बाह्येन्द्रियों के द्वारा बुद्धि की सुख-दुःखादि विषयकारपरिणामजन्यता[4] भोगों की स्थूलता या स्थिविष्ठता है। इन स्थविष्ठ भोगों का भोगी होने के कारण माण्डूक्योपनिषद् में विश्व को 'स्थूलभुक्' कहा गया है, का भोगी होने के कारण माण्डूक्योपनिषद् में विश्व को 'स्थूलभुक्' कहा गया है, यह शंका कि जाग्रत्काल में सावय-सक्रिय बुद्धि-इन्द्रिय का बहिःसर्पण हो सकता है, निरवयव आत्मा का नहीं; अनुपयुक्त है क्योंकि जैसे सर्वव्यापक सविता अपनी रश्मियों से सम्पूर्ण जगत् को व्याप्त कर लेता है, उसी प्रकार स्वतः अनवयव-अक्रिय आत्मा भी स्वाज्ञानविशिष्ट-व्यक्त चैतन्या भासाख्यविशेष-युक्तधी सहित हो श्रोत्रादि द्वारा सम्पूर्ण वाह्य विषयों को व्याप्त कर लेता है।[5] सारांश में आत्मा का यह बहिः सर्पण स्वाभासवर्त्मना है स्वतः नहीं।

**(2) स्वप्नावस्था**-बाह्येन्द्रियों के उपसंहत होने पर जागरित

---

1. 'बुद्धिपरिणामा एवोपाधयस्तैरस्यार्थविशेषयोगाच्चक्षुरादि–इन्द्रियैः तानेव स्थूलार्थान् पश्चन् जीवस्यद्विशेषेणस्थूलदेहेनैक्यारोपमापन्नो जागर्तीति व्यवह्रियत इत्यर्थः।' (न्यायनिर्णय: 1/1/9, पृष्ठ-114, पं. 5-6)
2. पंचीकरणविवरणम्, पृष्ठ-28
3. 'बाह्येन्द्रियोपनीतत्वं विषयाणां स्थौल्यम्–'(शास्त्रप्रकाशिका, अ. 1, ब्रा. 4, वा. 744, पृष्ठ-582)
4. 'भोगाः सुखदुःखादि साक्षात्कारास्तेषां स्थविष्ठत्वं स्थूलतमत्वं देवानुगृहीत-बाह्येन्द्रियद्वारा बुद्धेस्तद्विषयाकारपरिणामजन्यत्वं तान्मुक्त्वा...।' (माण्डूक्यगौडपादीय-भाष्यव्याख्या, पृष्ठ-2)
5. 'बुद्धेरिन्द्रियाणां च सावयवत्वसक्रियत्वाभ्यां बहिः सर्पणेऽपि निरवयवस्थाऽऽत्मनो न तद्युक्तमित्याशंकयाऽऽह। तत इति। यतो बुद्धेः करणानां च बहिःसर्पणं ततः स्वतोऽन्वयवोऽक्रियोऽप्यात्मा स्वाज्ञानविशिष्टो व्यक्तचैतन्याभासाख्यविशेषयुक्त-धीसहितः श्रोत्रादिद्वारा सर्वानर्थान्व्याप्नोति रश्मिद्वारा सर्वव्यापकसवितृवत्।' (शास्त्रप्रकाशिका-2/1/366)

वासना के अनुसार मन का जाग्रत्कालिक विषयों के आभासाकार विषयों के अवभासन स्वप्न है।[1] विचित्र जाग्रद्वासनाओं के विशिष्ट मनोमात्रोपाधि जीव इस स्वप्नावस्था में उच्चावचवासना मात्र देहों का अनुभव करता है।[2] जाग्रद्वासना के आश्रयभूत मनोमात्रोपाधिविष्ट स्वात्मभोगों के भोगी जीव को 'तैजस' कहा जाता है। विषय भोगजन्य वासना ही इन्द्रियों के द्वारा स्वप्न में विषयों की अवभासिका होती है। अत: बाह्य विषय में जो अनुभवजनित संस्कार है, वही स्वप्न के हेतु है।[3]

**(क) बाह्यार्थानुभव का स्वरूप**-अभी कहा गया है कि स्वप्नावस्था का विविधविचित्र-पदार्थ-सार्थबाह्यनुभवजनित संस्कार हेतुक है। अत: जिज्ञासा होती है कि बाह्यार्थानुभव किसका धर्म है? आत्मा कूटस्थ है, अत: प्रतिविषयक आगन्तुक बाह्यार्थानुभव आत्मा का धर्म नहीं हो सकता। देह, इन्द्रिय तथा मन का अचेतनत्व निश्चित है अत: देहादियों का भी धर्म नहीं। यद्यपि देहेन्द्रिय मन और आत्मा का परस्पर सम्बन्ध होने पर बाह्यार्थानुभव उत्पन्न हो जाता है; तथापि यह जायमान विषयानुभव किसका धर्म है? नहीं ज्ञात होता। यह कथन-कि देह-इन्द्रिय-मन तथा आत्मा के परस्पर मिलने पर विषयानुभव का दर्शन होता है अत एव बाह्यार्थानुभव सबका धर्म है-उपयुक्त नहीं; क्योंकि 'संघात चेतनावाद' का शास्त्रकारों में खंडन किया है। यह शंका-कि देहरूपादिमत् है अत: घटादि के समान इसके अचेतनत्व का निश्चय होता है, भौतिक विषयक इन्द्रियों की केवल भौतिकता ही नहीं ज्ञात होती अपितु करणत्वेन इनकी कुठारादि के समान चैतन्याश्रयता भी अनुपपन्न है, धर्मिग्राहक प्रमाण से

---

1. 'बाह्येषु करणेषूपसंहृतेष जागरितवासनानुसारेण मनसस्तदर्थाभासाकारावभासनं स्वप्न-शब्दितम्।' (माण्डूक्यगौडपादीयभाष्यव्याख्या, 4/87, पृष्ठ-212)
2. 'जाग्रद्वासनाभिर्विचित्राभिर्विशिष्टोमनोमात्रोपाधिर्जीव: स्वप्नानुच्चावचान् वासनामात्र-देहाननुभवन् 'एवमेव खले सौम्येतन्मन: इति मन: शब्दवाच्य इति मनो द्वारा लक्ष्यो भवति।' (न्याय निर्णय: अ. 1, पा. 1, सू. 9, पृष्ठ-114, पंक्ति 6-8)
3. 'एषा वासना ....अक्षै: इन्द्रियै: बहि: विषयान् कल्पयति इति योजना। एतदुक्तं भवति-बाह्यविषयै अनुभवजनिता संस्कारा: स्वप्नहेतव इति।' (वाक्यसुधा टीका, श्लोक 11)

मन का भी करणत्व सिद्ध होता है अतः मन इन्द्रिय के समान अचेतन होगा, चैतन्य के अचेतनत्व का कोई प्रश्न नहीं अतएव पारिशेष्यात् विषयानुभव को आत्मा का ही धर्म क्यों न मान लिया जाये?-भी अनुपुयक्त है। क्योंकि आत्मनिर्गुणत्व प्रतिपाद श्रुतियों से आत्मा में उक्त परिशेष की सिद्धि असम्भव है। बुद्धि अर्थात् ज्ञान अर्थ प्रकाशक है और जैसे प्रदीप का प्रकाश स्वाश्रित द्रव्य अर्थात् दीपादि के अभाव में असंभव है, उसी प्रकार प्रकाश गुणत्वादि के रूप में सम्मत ज्ञान का भी जन्म स्वाश्रित द्रव्य जन्म के बिना अनुपपन्न है। इस युक्ति से भी आत्मा में पारिशेष्यात् विषयानुभव सिद्धि का विरोध होता है।[1] अतः विषयानुभव 'तत्सत्यं स आत्मा' (छा. उ. 6।6।4) तथा 'वाचारम्भणं विकारो नाम धेयम्।' (छा. उ. 6।1।4) इत्यादि श्रुतियों से प्रतिपाद्य सत्य चिदात्मा तथा अनृत मन आदि विकारगणों का मिथुनीभाव लक्षणात्मक विभ्रम मात्र है।[2] आभास-प्रस्थान की परिष्कृत शब्दावली के अनुसार-चिदात्मा में अध्यास परिनिष्पिन्न साभास अहंकार की चैतन्याभास व्याप्त होने के कारण विषयपर्यन्त जो जलूकावत् दीर्घी भावलक्षणा वृत्ति है, वही विषयानुभव है।'[3] परिमित शब्दों में जलूकावत् प्रतिविषय सर्पणात्मिका साभासान्तःकरण वृत्ति ही बाह्यविषयानुभव है। इस अन्तःकरण-वृत्ति के आश्रयभूत अहंकार से अभिन्न-सा अवभासमान चिदात्मा प्रमातृत्व का अनुभव करता हुआ जागरणावस्थावान् प्रतीत होता है तथा जाग्रद् भोगजनक कर्मक्ष होने पर अहंकार विकाररूप विषयानुभव स्वाश्रयभूत स्वाभासाहंकार में वासना रूप से विलीन रहता है। स्वप्नावस्था में यहसर्वजाग्रत वासनाश्रयभूत

---

1. 'मैवम्, तस्य निर्गुणत्वश्रुतिविरोधेन परिशेषासिद्धेः। अर्थप्रकाशो बुद्धिरिति प्रकाश-गुणत्वादिति मतस्य ज्ञानस्य प्रदीपप्रकाशवत् स्वाश्रयद्रव्यजन्मव्यतिरेकेण जन्मानुपपत्तिरिति युक्तिविरोधाच्च परिशेषासिद्धिः।' (वाक्यसुधाटीका, श्लोक 11)
2. 'तस्माद् विषयानुभवो विभ्रम एव स च सत्यानुतमिथुनीभावलक्षणः।' (वही-श्लोक 11)
3. 'तथा च चिदात्मनि अध्यासपरिनिष्पन्नाहंकारस्य चैतन्यच्छायाव्याप्ततया साभासस्य विषयपर्यन्तं जलकावद्दीर्घीभावलक्षणा या वृत्तिः सा विषयानुभव इत्यागतम्।' (वही, श्लोक 11)

अन्तःकरण ही ब्राह्य ग्राहकाकारतया परिणत होता है।[1]

**(ख) स्वप्न प्रपंच का उपादान तथा अधिष्ठान**-आनन्दगिरि के अनुसार स्वप्न प्रपंच का उपादान साभासान्त-करण है। वाक्यसुधा-टीका में उन्होंने स्पष्ट रूप से निद्राविदोषोपप्लुत, अदृष्टसमुद्गबुद्धवासना विशिष्ट सर्वजाग्रतवासनाश्रय अन्तःकरण के स्वयमेव स्वाप्नकालिक ग्राह्य-ग्राहक वस्तुओं के आकार में परिणत होने के तथ्य का उद्घाटन किया है।[2] प्रस्तुत मत मधुसूदन सरस्वती के सिद्धान्त बिन्दु में प्रथम पक्ष के रूप में संगृहीत है।[3] प्रकृत शोध प्रबन्ध के तृतीय अध्याय में उल्लिखित किया गया है कि 'मूलाविद्यावच्छिन्न चैतन्य स्वप्नावस्था का धिष्ठान है-यह मत आभासवादी आचार्य सुरेश्वर सम्मत कहा जा सकता है।[4] आनन्दगिरि आभासवादी है तथा सत् की सर्वाधिष्ठानता मानते हैं।[5] इसलिए उन्होंने सुरेश्वराचार्य के मत का समर्थन किया है।[6] सत् केवल स्वप्नावस्था का अधिष्ठान ही नहीं, अपितु द्रष्टा[7] तथा साक्षि भी है।[8]

---

1. 'एवमहंकारविकाररूपो विषयानुभवः स्वाश्रये साभासाहंकारे एव वासनारूपेण विलीयते। एवं सर्वजाग्रतवासनाश्रयमन्तःकरणं... ...ग्राह्यग्राहकरूपेण विवर्तमानं भवति।' (वाक्यसुधाटीका, श्लोक 11)
2. 'अन्तकरणं निद्रादिदोषोपप्लुतमदृष्टादिसमुद्रबुद्धवासनं स्वयमेव ग्राह्यग्राहक-रूपेण विवर्तमानं भवति।' (वाक्य, घाटी का, श्लोक 11)
3. 'तत्र च मन एव गजतुरगाद्यर्थाकारेण विवर्तते अविद्यावृत्या च ज्ञायते इति केचित्।' (सिद्धान्तबिन्दु, पृष्ठ-62, गे. ओ.सी.)
4. सुरेश्वराचार्यप्रतिष्ठापित आभास-प्रस्थान, पृष्ठ-83
5. 'न च तस्यासत्त्वं–सर्वाधिष्ठानत्वात्–इत्युक्तम्।' (तर्कसंग्रहः, प्रथमपरिच्छेद, पृष्ठ-11)
6. तदधिष्ठानतया तदनुगतश्चिदात्मा स्वप्नावस्थावानिव भवति।' (वाक्यसुधाटीका, श्लोक 11)
7. वासना हि जायमानाश्चिदाभासव्याप्ता जायन्त आत्मा तु स्वतंत्रो न केनचित् अपि संबध्यतेतस्तयोरात्मवासनयोरन्योन्यसंगत्यभावाद् वासनानामात्मनि धीद्वारा-ऽऽरोपितत्वाच्चाऽऽरोपितमात्मनस्तद्रष्ट्टत्वम्।' (शास्त्रप्रकाशिका, 4/3/889, पृष्ठ-1540)
8. 'कूटस्थाद्वयस्यैव चैतन्याभासव्याप्तजाग्रद्वासनानुसारेण स्वप्ने प्रतीचः साक्षित्वं तथाऽऽवस्थान्तरेऽपि काल्पनिकं स्वयंज्योतिषस्तदविरुद्धमित्यर्थः।' (वही, 4/3/96, पृष्ठ-1543)

**( 3 ) सुषुप्ति अवस्था**-जाग्रद् भोग हेतुक चैतन्या भास व्याप्त स्वकीय इन्द्रियवृत्तियों का तथा स्वाप्न भोग हेतुक चिदाभास-विशिष्ट वासनाश्रयभूत उपसंहकरण ग्राम अन्तःकरण वृत्ति का प्रत्यक् चैतन्य में उपसंहार सुषुप्ति है।[1] इस सुषुप्ति काल में जाग्रत् तथा स्वप्नावस्था के विभक्तया वर्तमान साभासान्तःकरण अर्थात् विशेष दर्शन के कारणभूत प्रमाता, चक्षुरादि प्रमाण, रूपादि प्रमेय सभी अविद्या प्रतिपन्न रहते हैं और कारणमात्रतया अवस्थित होने के कारण अभिव्यक्त नहीं होते।[2] साभासान्तःकरण का कारण से ऐक्य होने पर चिदाभास ग्रस्त अहंकार-व्याप्तिकृत देह का चैतन्य उसी प्रकार वियुक्त हो जाता है जैसे घटादि सदैव अचेतन रहते हैं।[3] स्पष्ट शब्दों में सुषुप्ति वह अवस्था है जहाँ न तो स्थूल देह की चेष्टाएं रहती हैं, न मन का वासनात्मक स्मरण रहता है और न विशेष विज्ञान जनक प्रमातृ-प्रमाण-प्रमेय विभाग की अभिव्यक्ति ही रहती है। यद्यपि सुषुप्ति अवस्था में सुषुप्तसमस्त विशेष विज्ञानविरहित रहता है तथापि जागरित और स्वप्नावस्था की सर्वविषयविज्ञातृत्व लक्षणों वाली भूत अर्थात् निष्पन गति से पूर्णतः सब जानने के कारण 'प्राज्ञ' कहा जाता है। अथवा

---

1. 'स्वकीयेन्द्रियवृत्तीनां जाग्रद्भोगहेतुनां चैतन्याभासव्याप्तानां प्रतीच्युपसंहारे सुषुप्तिः।' (वही, अ. 2, ब्रा. 2, वा. 337) तथा 'यत्र यस्यामवस्थायां तदेतत्स्वप्ने यथा स्यात्ताथा सुप्तः स्वप्नावस्थायां प्राप्तो भवति तस्यामवस्थायम् उपसंहृतकरणग्रामस्तद् व्यापारकृतकालुष्यहीनः स्वप्नज्ञानमात्रतया विलापयन्मुक्ताद्व्यावृत्तस्तैजसान्तरभावी प्राज्ञः' (न्यायनिर्णयः अ. 1, पा. 3, सू. 19, पृष्ठ-236)
2. 'साभासमन्तःकरणं यत्पश्येदिति विशेषदर्शनकारणं प्रमातृद्वितीयं तस्मादन्यच्च-क्षुरादिप्रमाणं रूपादि च प्रमेयं विभक्तं तत्सर्वं जाग्रत्स्वप्नयोरविद्याप्रतिपन्नं सुषुप्तिकाले कारणमात्रतां गतमभिव्यक्तं नास्ति।' (बृहदारण्यकभाष्यटीका 4/3/23, पृष्ठ-571)
3. 'सुप्तौ' सुषुप्त्यवस्थायाम् 'अहंकारलये' अहंकारे कारणैकतां प्राप्ते सति देहोऽपि स्थूलः 'अचेतनः' चेतनावियुक्तो भवेत्। अपि शब्दो बाह्यघटादि दृष्टान्तार्थः। यथा सदैव घटादयो चेतना एव तथा देहोऽपि अचेतन एव सदा चैतन्यव्यभिचारित्वात्। चिच्छायाग्रस्ताहंकारव्याप्तिकृतं हि देहे चैतन्यं तद्वियोगे वियुज्यते।' (वाक्यसुधाटीका श्लो. 10)

प्रज्ञप्ति इस (सुषुप्त) का आसाधारण रूप है, अतएव सुषुत्यवस्थाभिमानी जीव प्राज्ञ है।[1] यद्यपि सुषुप्ति अवस्था में भी अविद्या बनी रहती है तथापि सुषुप्ति में कभी-कभी निम्न कारणों से अविद्या का अभाव कह दिया जाता है।-(1) 'अज्ञोऽहम्' इस प्रकार विभक्त रूप से भासमान अविद्या यद्यपि परमार्थतः है ही नहीं तथापि प्रतीतितः तीनों अवस्थाओं में उसके अस्तिव का वयवहार होता है। सुषुप्ति में यह विभक्ततया नहीं ज्ञात होती अर्थात् अनभिव्यक्त रहती है, अतः सुषुप्ति में इसका अभाव बता दिया जाता है।[2] (2) अविद्या मातृपक्षतया अर्थात् साभास अन्तःकरणनिष्ठतया भासित होती है, पर अर्थात् आत्मपक्षतया नहीं; स्वापकाल में प्रमाता का अभाव रहता है अतः इस अवस्था में अज्ञानाभाववचन युक्तिसंगत है।[3] निष्कर्ष यह है कि अविद्या का इस अवस्था में अभाववचन केवल उसके अनभिव्यक्त होने पर परिचायक है, अनस्तित्त्वाबोधक नहीं। यह शंका-कि सुषुप्ति में द्रष्टा का निषेध किया जाता है और 'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्ट्ट' श्रुति से आत्मा द्रष्टा के रूप में श्रावित है। परिणामतः सुषुप्ति में आत्मा ही निषेध्य है-उपयुक्त नहीं; क्योंकि दृगात्मा के शब्दादि दर्शन में श्रोत्रादि करणोपकरणभूत साभासान्तःकरण ही हेतु है, अत अक्षर को द्रष्टा नहीं स्वीकार किया

---

1. यद्यपि सुषुप्तस्तस्यामवस्थायां समस्तविशेषविज्ञानविरहितो भवति तथापि भूता निष्पन्ना या जागरिते स्वप्ने च सर्वविषयज्ञातृत्वलक्षणा गतिस्तया प्रकर्षे सर्वमासमन्ताज्जानातीति प्राज्ञ शब्दवाच्यो भवतीत्यर्थः। तर्हि प्राज्ञशब्दस्य मुख्यार्थत्वं न सिध्यतीत्याशंकयाऽऽह-अथवेति।' (माण्डूक्यगौडपादीयभाष्यव्याख्या, पृष्ठ-23)
2. शास्त्रप्रकाशिका, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1517, पृष्ठ-1645। बृहदारण्यकभाष्य टीका-4/3/19, पृष्ठ-551; 4/3/21, पृष्ठ-558; 560 तथा छा.भा.टी. 6/9/1, पृष्ठ-322
3. 'किं च मातृपक्षतया विद्या भासते न परपक्षतया न च स्वापे माताऽतो युक्तं तदा तदभाववचनम्।' (शास्त्रप्रकाशिका, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 1517, पृष्ठ-1648)
4. 'द्रष्टा स्वपि निषिध्यते चेदात्मैव निषेध्यः स्यान्नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टेति श्रुतेरित्याशंकयाह-श्रोत्रादीति साभासान्तःकरणं श्रोत्रादिकरणोपकरणं दृगात्मनः शब्दादिदर्शने परिणामितया यतो हेतुस्तदक्षरं न दृष्ट्ट स्वीक्रियते।...।' (वही, 4/3/1527, पृष्ठ-12649)

जा सकता।[4] स्पष्ट शब्दों में साभासान्त-करणमात्र चक्षुरादि द्वारा विषयाकारतया परिणत हो द्रष्ट्ट शब्द वाच्य होता है अतः सुषुप्ति में द्रष्टा का अभाव कह देने से आत्मा के अभाव की आशंका व्यर्थ है।

**बन्ध-मोक्ष तथा बन्ध हेतुः-**

अज्ञान तथा तत्कार्यभूत प्रातिभासिक शरीर संतान में जो 'ब्राह्मणोऽहम्' इत्यादि अनात्मबुद्धि अर्थात् मिथ्याभिनिवेशात्मकप्रत्यय है, वही आनन्दगिरीय आभास प्रस्थान के अनुसार आत्मा का बन्ध है।[1] ऊपरि निरूपति सुषुप्ति एवं जागरितादि अवस्थाओं में भी अज्ञान तथा अज्ञान के कार्यो का सम्बन्ध बना रहता है अतएव इन तीनों अवस्थाओं को भी अज्ञान तथा अज्ञान के कार्यो से आत्मा का सम्बन्ध बना रहता है अतएव इन तीनों अवस्थाओं को भी आनन्दगिरि ने बन्ध का पर्याय माना है। चिद्धातु जाग्रत्काल में पुत्रादि के प्रति 'अहं-मम' आदि का अभिमान करता हुआ पुत्रादि के वश में रहता है। स्वप्नावस्था में पुत्रादि की नाशदृष्टि से वासनामय रोदनादि का अनुभव करता है तथा स्वाप्नावस्था में विशेषज्ञानशून्य रह अज्ञानमात्र के वंश में स्थित रहता है और इस प्रकार बन्धापरनाम जागरितादि अवस्थाओं के कालुष्य से दूषित आत्मा का जो रूप है, वह संसार दशा में अवस्थित हो जाता है।[2] अवस्थात्रय के कालुष्य से दूषित होने वाला आत्मा का यह स्वरूप शुद्ध नहीं प्रत्युत गौण या साभास रूप है,[3] इसी के द्वारा उसे

1. **न्याय निर्णयः**–'आत्मनोऽजानतत्कार्यसंबन्धो बन्धः।' (1/1/1, पृष्ठ-37, पं. 4); बन्धविश्लेषं मुक्तिशब्दार्थं वक्तुं, बन्धमनुवदति–**देहादिष्विति**। (1/3/2, पृष्ठ-207, पं. 10) तथा 'वाचारम्भणमात्रे विकारेऽनृते शरीरादौ ब्रह्मणोऽहमित्या-द्यभिसन्धानरूपो मिथ्याभिनिवेशात्मको यः प्रत्ययः।' (छा.मा.टी. 2/23/1, पृष्ठ-103)
2. 'जागरिते पुत्रादावहं-ममाभिमानादन्धवत्परवशो भवति स्वप्ने तन्नाशदृष्ट्या वासनामयं रोदनाद्यनुभवति सुषुप्ते विशेषविज्ञानशून्यश्चिद्धातुरज्ञानमात्र परवशस्तिष्ठतीत्यवस्था त्रयेण बन्धापरनाम्ना कालुष्येण दूषितं यदात्मरूपं तेनात्मा संसारदशायामवतिष्ठते।' (न्यायनिर्णयः अ.4, पा.4, सू.2, पृष्ठ-893, पं. 3-4)
3. 'चिदात्मनो हि वास्तवं शुद्धं मुख्यं स्वरूपम्। तस्यैव च कल्पितं गौणं चिदाभासरूपं द्वितीयं जीव शब्दवाच्यम्।' (अभ्यंकरः, सिद्धान्तबिन्दुव्याख्या, पृष्ठ-45)

संसारित्वाभास का अनुभव होता है[1] और वह बद्ध प्रतीत होता है।[2] इन्हीं अज्ञान एवं अज्ञान के कार्यों से आत्म-सम्बन्ध-विश्लेषआत्मा का मोक्ष कहा जाता है।[3] अन्तः करण विशिष्ट जीवाख्य प्रतिबिम्ब का बन्ध -मोक्ष न कहकर आत्मा का बन्ध मोक्ष क्यों कहा जाता है? इसप्रश्न के उत्तर में आनन्दगिरि का कहनाहै कि अन्तःकरण विशिष्ट जीव का मोक्ष में अन्वय संभव नहीं, यदि अन्वय माना जायेगा तो संसार की अनिवृत्ति का प्रसंग होगा और यदि अन्य का बन्ध और अन्य का मोक्ष मानाजाय तो भी साधन का वैयर्थ्य होगा क्योंकि अन्य की निवृत्ति के लिए अन्य का प्रयत्न नहीं देखा जाता; इसीलिए उपाधि वैशिष्ठा के द्वारा उपाधि प्रतिबिम्ब कल्प जीव के स्वरूप में बन्ध-मोक्ष की कल्पना की जाती है, उपाधि विशिष्ट कल्पित जीव में नहीं।[4]

चिदाभास और अज्ञान बन्ध के मुख्य हेतु है।[5] यह शंका कि

---

1. 'आत्मा वस्तुतोऽद्वयोऽपि स्वाविद्यया बुद्ध्यादौ संसारहेतौ स्थितः स्वाभासद्वारा संसारित्वाभासमनुभवति।' (शास्त्रप्रकाशिका, अ. 4, ब्रा. 3, वा. 406, पृष्ठ-1147)
2. 'तस्मात् एकमेव ब्रह्म चैतन्यैकताम् अनाद्यनिर्वाच्यानवच्छिन्नाविद्या सम्बन्धात् बद्धमिव प्रतिभासते।' (तर्कसंग्रहः, तृतीय परिच्छेद, पृष्ठ-140)
3. **न्यायनिर्णयः**-'तद्विच्छेदो मोक्षः।' (1/1/1, पृष्ठ-37, पंक्ति 5), 'बन्धमन्द्य तद्विश्लेषं मोक्षमाचक्षाणः सूत्रं योजयति।' (1/3/2, पृष्ठ-207-8, पं. 11-1) तथा 'जीवानां क्रमेणानोकशरीरनुयायित्वात्प्रातिभासिकस्य शरीरादिसंतानस्य मिथ्याभिमानविषयत्वाच्छुक्तिरूप्यवदज्ञानबीजस्य विच्छेद आत्मनो मोक्षसंज्ञेति संबन्धः' (केनवाक्यविवरणव्याख्या, 3!1/4/1, पृष्ठ-31)
4. 'आत्मन इव कस्मादुच्यते विशिष्टस्य बन्धमोक्षौ किं नेष्यते तत्र हि स्वरूपापेक्षत्वादिति। विशिष्टस्य मोक्षेऽन्वयासंभवादन्वये वा संसारानिवृत्ति प्रसंगादन्यस्य च बन्धेऽन्यस्य च मोक्षे साधनवैयर्थ्यादुपाधिवैशिष्ट्यद्वारेण स्वरूपस्यैवोपाधिप्रतिबिम्बस्य बन्धमोक्षौ।' (केनवाक्यविवरणव्याख्या, 3/14/1, पृष्ठ-31); तत्तद्रूपेणस्थितब्रह्मचैतन्यस्यैव विद्याविद्याभ्यां बन्धमोक्षौ श्रुत्योच्येते न परिच्छिन्नेजीवशब्दिते प्रतिबिम्बवादौ देवादौ कल्पिते बन्धमोक्षौ कल्पेते।' (शास्त्रप्रकाशिका अ. 1, ब्रा. 4, वा. 1441-42, पृष्ठ-719) तथा पंचप्रक्रियाटीका, विचार 5, पृ. 59-61)
5. 'चिदाभासाज्ञानयोर्बन्धहेतुत्वम्।' (शास्त्रप्रकाशिका, 2/1/218 तथा न्यायनिर्णय, पृष्ठ-561, पं. 3)

'पुण्यो वै पुण्येन' इत्यादि श्रुतियों के अवष्टम्भ से धर्माधर्म को ही बन्ध का हेतु मानना चाहिए-उपयुक्त नहीं, क्योंकि असंग आत्मा का प्रत्यगाभासवती अविद्या के बिना धर्माधर्म से सम्बन्ध नहीं हो सकता अतः आभासविशिष्ट अविद्या के बिना धर्माधर्म से सम्बन्ध नहीं हो सकता अतः आभासविशिष्ट अविद्या स्वयमेव ही धर्मादि के द्वारा बन्ध हेतु है।[1] कभी-कभी बन्ध को फल बताया गया है, पर इस कथन से पूर्वापर विरोध की आशंका उचित नहीं क्योंकि निर्विशेष चिदात्मा में अविद्या कर्माद्यात्मना विजृम्भित होती है अतः बन्ध के कर्मज होने पर भी उसके अविद्याजन्यत्व की हानि नहीं होगी।[2] सर्वप्रथम अनाद्यविद्यावृत्त अज्ञानप्रतिबिम्बतम चिदात्मा देहादि आत्मा में आत्मत्व बुद्धि करता है, पुनः रागादि से प्रेरित होता है तत्पश्चात् कर्मानुष्ठान करता है और अन्ततः वर्तमान शरीरा हेतुक कर्मक्षय होने पर यथा कर्म नूतन देह प्राप्त करके पुरातन शरीर को त्याग देता है।[3] जीव के अनन्त-बन्धन-ग्रस्त होने का यही क्रम है। सारांश यह है कि अविद्या वशीभूत आत्मा का, तृणजलूकावत् एक शरीर से दूसरे शरीर अथवा इसी जन्म में जागरितादि अवस्थाओं का अभिमानी हो दुखादि का अनुभव, बन्ध है तथा अविद्या तथा आभास बन्ध के मुख्य हेतु हैं क्योंकि धर्माधर्म कर्म और देहादिक बन्ध के सहायक तत्त्व होते हुए भी अविद्या विजृम्भित होने के कारण अविद्या हैं, अतः इनका मुख्य कारणत्व उपपन्न नहीं।

**बन्ध-निवृत्ति का उपायः-**

बन्धनिवृत्ति का एकमात्र उपाय अज्ञानर्ध्वसकारक ज्ञात है-इस

1. 'न हि धर्माधर्मौ तद्धेत् ...अविद्यैव धर्मादिद्वारा तद्धेतुः।' (सं.वा.व्या. पृष्ठ-12)
2. 'निर्विशेषे चिदात्मनि तद्विद्या कर्माद्यात्मना विजृम्भते तथा च बन्धस्य कर्मजत्वेऽ-पिनाविद्याजत्वहानिरित्यर्थः।' (शास्त्र प्रकाशिका, 3/3/13)
3. 'अनाद्यविद्यावृत्तश्चिदात्मा देहादौवनात्मन्यात्मबुद्धिमादधाति, तद्युक्तो रागादिना प्रेर्यते, तत्प्रयुक्तश्च कर्मानुष्ठति, तत्कर्त्ता च यथाकर्म नूतनदेहमादत्ते, पुरातनं त्यजति इत्येवमविद्यात्वे संसारित्वमित्यर्थः।' (गीताभाष्यव्याख्यानम्, 13/3, पृष्ठ-10) काठकोपनिषद्भाष्यव्याख्यानम् 2/2/11, पृष्ठ-102 तथा तैत्तिरीयभाष्य-टिप्पणम् पृष्ठ-84)

विषय में श्रुत्यन्तवेत्ताओं की विप्रतिपत्त नहीं। ज्ञान के साधनों का विशदविवेचन सुरेश्वर सम्मत आभास-प्रस्थान नामक अध्याय में किया जा चुका है, अत: यहां केवल उन साधनों का ही उल्लेख किया जायगा, जिनके विषय में आनन्दगिरि का सुरेश्वर से भिन्न या मौलिक मत है।

**(1) कर्मों की विविदषार्थता या विद्यार्थता**-कर्मकांड[1] तथा तद्विहित यज्ञादि नित्य नैमित्तिक कर्मों,[2] वेदानुवचनों[3] तथा त्रिविध उपासनाओं का[4] विविदिषा के द्वारा मुक्ति में उपयोग मानकर एक तरफ तो आनन्दगिरि ने सुरेश्वर के आभास-प्रस्थान का समर्थन किया है और दूसरी तरफ कर्म को संस्कार द्वारा[5] मुक्ति हेतु मानकर विवरण प्रस्थान का समर्थन किया है। कहने का अभिप्राय है कि आनन्दगिरि के आभास-प्रस्थान में कर्मों की विविदिषार्थता' तथा 'संस्कार के द्वारा विद्यार्थता दोनों पक्ष[6] समर्थित है।

**(2) श्रवण-मनन-निदिध्यासन**

उपर्युक्त-गृहस्थाश्रमसम्बन्धित यागादि कर्म विद्यास के बहिरंग साधन है पर श्रवणादि कर्म संन्यासाश्रम सम्बन्धित होने के कारण अंतरंग है।[7] संसाराख्य महाव्याधि के निरास में श्रवणादि रूप चिकित्सा ही

1. सम्बन्धवार्तिकटीका, पृष्ठ-6 तथा वृ.सा.टी. पृष्ठ-4
2. गीताभाष्यव्याख्यानम् 5/25, पृष्ठ-508; सम्बन्धवार्तिकटीका, वा. 88, पृष्ठ-31
3. सम्बन्धवार्तिक, वा. 14, पृष्ठ-11। (आनन्दगिरिव्याख्या)
4. 'अभ्युदयार्थानि प्रतीकोपासनानि क्रममुक्त्यर्थानि दहराद्युपासनानि। कर्मसमृद्ध्यर्था-न्युद्गीथादिध्यानानि।' (न्यायनिर्णय, 1/1/12, पृष्ठ-117, पं 13-15); उपासनमपि फलानभिसंधिनानुष्ठितं बुद्धिशद्धिद्वारेण ब्रह्मज्ञानायोपकरोतीत्युक्तम्।' (तैत्तिरीयभाष्यटिप्पणम् 3/1., पृष्ठ-111) शास्त्रप्रकाशिका 1/4/771 तथा 5/1/5-6, पृष्ठ-1949)
5. 'विविदिषा द्वारा वा' संस्कार द्वारा वा कर्ममुक्तिहेतुरित्यभ्युपगतम्।' (सम्बन्धवार्तिकटीका, वा. 192, पृष्ठ-60) तुलनीय बृहदारण्यकवार्तिकसार, (वां. 25, पृष्ठ-53)
6. सिद्धान्ततलेशसंग्रह:, तृतीयपरिच्छेद, पृष्ठ-415-23
7. गृहस्थाश्रमकर्मणां बहिरंगत्वम् सन्यासाश्रमकर्मणामन्तरंगत्वम्।' (तैत्तिरीयभाष्य-टिप्पणम्, 1/12, पृष्ठ-43)

बलवती होती है।[1] आनन्दगिरि के आभास प्रस्थान के अनुसार इनके स्वरूपादि का विवेचन निम्नलिखित है-

## (क) स्वरूप

गुरुपादोपसर्पण पूर्वक वेदान्तों का तात्पर्यावधारण अर्थात् एकरस ब्रह्ममें वेदान्त वाक्यों का शक्ति तात्पर्य निश्चय श्रवण है। उसी ब्रह्म में श्रुत्यनुसारिणी युक्ति के द्वारा संभावना का आधान मनन है। श्रुत और मत (सच्चिदानन्दैकतान ब्रह्म) में बुद्धि का स्थैर्य निदिध्यासन है।[2] प्रस्तुत श्रवणादि के लक्षण से यह ज्ञात होता है कि आनन्दगिरि में श्रवण-मनन के लक्षण में सुरेश्वराचार्य का मत[3] और निदिध्यासन के लक्षण में पद्मपादाचार्य का मत स्वीकार किया है।[4] केनोपनिषद् के 'प्रतिबोधविदितं मतम्' मन्त्र के 'प्रतिबोध' पद के भाष्य में शंकराचार्य ने (1)सुप्त के बोध के समान निर्निमित्तबोध तथा (2) सकृद्बोध को प्रतिबोध मानने वाले मतद्वय का उल्लेख किया है।[5] आनन्दगिरि ने 'प्रतिबोध' पद को निदिध्यासनार्थक माना है तथा उपर्युक्त मतद्वय की संगति में 'अपरायत्तबोधो हि निदिध्यासनार्थक माना है तथा उपर्युक्त मतद्वय की संगति में

---

1. 'संसाराख्यव्याधिनिरासार्थश्रवणादिरूपा चिकित्सा।' (शास्त्रप्रकाशिका 1/4/186, पृष्ठ-464)

2. 'वेदान्तानामेकरसे ब्रह्मणि शक्तितात्पर्यनिश्चयः श्रवणम्। तस्मिन्नेव श्रुत्यनुसारिण्या युक्तया संभावनाधानं मननम्। श्रुते मते च बुद्धेः स्थैर्यनिदिध्यासनम्।' (न्याय निर्णय, 1/3/4, पृष्ठ-97, पं. 12-13) तथा 'श्रवणं गुरुपादोपसर्पणपूर्वकं वेदान्तानां तात्पर्यावधारणम्।' (तैत्तिरीयभाष्यटिप्पणम्, पृष्ठ-8)

3. श्रुतिलिंगगादिको न्यायः शब्दशक्तिविवेककृत्।
आगमार्थविनिश्चित्यै मन्तव्य इति भण्यते।'
(वृ.उ.भा.वा., अ. 2, ब्रा. 4, वा. 214)

4. 'निदिध्यासनं मननोपवृंहितवाक्यार्थे स्थिरीभावः।'
(पंचपादिका, नवमवर्णक, पृष्ठ-352-53)

5. 'यत्पुनः प्रतिबोधशब्देन निर्निमित्तो बोधः प्रतिबोधो यथा सुप्तस्येत्यर्थं परिकल्पति। सकृद्विज्ञानं प्रतिबोध इत्यपरे।' (केनोपनिषद्वदभाष्यम्, 2/1/4, पृष्ठ-19-20)

'अपरायत्ताबोधो हि निदिध्यासनमुच्चयते'[1] एवं 'सकृत्प्रवृत्या मृद्गातिक्रिया-कारकरूपसृत्। अज्ञानमागमज्ञानं साङ्गत्यं नास्त्यतोऽनयोः।[2] प्रभृति बृहदारण्यकीय वार्तिकों के उद्धरण के साथ-साथ इन (मतों) के प्रति अपनी अरुचि भी प्रकट की है।[3] इनका कहना है कि अविद्यानिर्वतक आगन्तुक बोध की निर्निमित्ता संभव नहीं,क्योंकि कार्य सनिमितव्याप्त होता है। दृष्टान्त के रूप में उल्लिखित सुषुप्ति अवस्था को भी निर्निमित्तता युक्त नहीं क्योंकि इस (सुषुप्ति) काल में पूर्वपूर्वनिरोधावस्था-संस्कारोद्भूत अविद्यावृत्यभिव्यक्त चैतन्य को ही सुखसाक्षात्कारोपगम होता है। अतएव वृत्तिविशिष्ट के विनाश होने पर सुषुप्तोत्थपुरुष के ज्ञान को स्मरण रूप मानना युक्तिसंगत है। सुषुप्ति में अविद्यावृत्ति बनी है अतः सौषुप्त ज्ञान की निर्निमित्ता कैसी? प्रवृत्तफलकर्म रूप प्रतिबन्ध के वर्तमान रहने से प्रमातृत्वाभासकी निवृत्ति नहीं हो सकती, अतएव निदिध्यासन असकृद्बोध रूप भी नहीं हो सकता।[4] सारांश में आनन्दगिरि

1. वृ.उ.भा.वा., आ. 2, ब्रा. 4, वा. 217
2. वही, अ. 3, ब्रा. 3, वा. 71
3. 'ब्रह्माहमस्मीति चिन्तयतो यावच्चेतोव्यापृतिस्तावत्संप्रज्ञातसमाधिर्निवृत्तेः चेतो व्यापारे यः परमानन्दसाक्षात्कारः सौषुप्तानन्दसाक्षात्कारवतो संप्रज्ञातसमाधिः प्रतिबोध उच्यते। तदुक्तं वार्तिककृता–'अपरायत्बोधो...।' इति। अथवा क्रिय-ब्रह्मात्मत्वानुभवे सति प्रमातृत्त्वानुपपत्तौ पुनर्ज्ञानासंभवात्सद्योमुक्तिकारणं सकृद् विज्ञानं प्रतिबोध उच्यते।
   'सकृत्प्रवृत्या...नास्त्यतोऽनयोः।' इति।
   पक्षद्क्येऽप्यरुचिमाह–निर्निमित्त इति।' केनोपनिषद्पदभाष्यटिप्पणम् 2/12/4, पृष्ठ-19-20
4. 'अयमाशयः–'न तावदविद्यानिवर्तकस्याऽऽगन्तुकस्य बोधस्य निर्निमित्तत्त्वं संभवति। कार्यस्य सनिमित्तत्त्वव्याप्तेः। सौषुप्तस्यापि न निर्निमित्तत्त्वमविद्याया पूर्वपूर्वनिरोधा-वस्थासंस्कारोद्भूततादृशवृत्त्यभिव्यक्तचैतन्यस्य तत्र सुखसाक्षात्कारोपगमात्। अतएव वृत्तिविशिष्टस्य विनाशे स्मरणमुपद्यते। अत्रापि तर्ह्यवृत्तिसंस्कारप्रचयान्निवृत्तेऽपि चित्ते ब्रह्माभिव्यक्तं स्यादिति चेन्न। तथा सत्यप्रमात्वेन विनष्टपुत्रापरोक्षादिवाविद्या-निवृत्तिर्न स्यात्। शाब्दज्ञानसंवादात्प्रमात्वे परतन्त्रत्वप्रसंगः शब्दमूलत्वात्प्रमात्वेन निर्निमित्ततेति प्रवृत्तफलकर्म प्रतिबन्धाद्वर्तमानप्रमातृत्त्वाभासानिवृत्तेरसकृद्बोधोऽपि संभवतीति पक्षद्वयेऽपि नाऽऽदरः।' (केनोपनिषत्पदभाष्यटिप्पणम् 2/12/4, पृष्ठ-20)

बलवती होती है।[1] आनन्दगिरि के आभास प्रस्थान के अनुसार इनके स्वरूपादि का विवेचन निम्नलिखित है-

## (क) स्वरूप

गुरुपादोपसर्पण पूर्वक वेदान्तों का तात्पर्यावधारण अर्थात् एकरस ब्रह्ममें वेदान्त वाक्यों का शक्ति तात्पर्य निश्चय श्रवण है। उसी ब्रह्म में श्रुत्यनुसारिणी युक्ति के द्वारा संभावना का आधान मनन है। श्रुत और मत (सच्चिदानन्दैकतान ब्रह्म) में बुद्धि का स्थैर्य निदिध्यासन है।[2] प्रस्तुत श्रवणादि के लक्षण से यह ज्ञात होता है कि आनन्दगिरि में श्रवण-मनन के लक्षण में सुरेश्वराचार्य का मत[3] और निदिध्यासन के लक्षण में पद्मपादाचार्य का मत स्वीकार किया है।[4] केनोपनिषद् के 'प्रतिबोधविदितं मतम्' मन्त्र के 'प्रतिबोध' पद के भाष्य में शंकराचार्य ने (1)सुप्त के बोध के समान निर्निमित्तबोध तथा (2) सकृद्बोध को प्रतिबोध मानने वाले मतद्वय का उल्लेख किया है।[5] आनन्दगिरि ने 'प्रतिबोध' पद को निदिध्यासनार्थक माना है तथा उपर्युक्त मतद्वय की संगति में 'अपरायत्तबोधो हि निदिध्यासनार्थक माना है तथा उपर्युक्त मतद्वय की संगति में

---

1. 'संसाराख्यव्याधिनिरासार्थश्रवणादिरूपा चिकित्सा।' (शास्त्रप्रकाशिका 1/4/186, पृष्ठ-464)
2. 'वेदान्तानामेकरसे ब्रह्मणि शक्तितात्पर्यनिश्चयः श्रवणम्। तस्मिन्नेव श्रुत्यनुसारिण्या युक्तया संभावनाधानं मननम्। श्रुते मते च बुद्धेः स्थैर्यनिदिध्यासनम्।' (न्याय निर्णय, 1/3/4, पृष्ठ-97, पं. 12-13) तथा 'श्रवणं गुरुपादोपसर्पणपूर्वकं वेदान्तानां तात्पर्यावधारणम्।' (तैत्तिरीयभाष्यटिप्पणम्, पृष्ठ-8)
3. श्रुतिलिंगगादिको न्यायः शब्दशक्तिविवेककृत्।
   आगमार्थविनिश्चित्यै मन्तव्य इति भण्यते।'
   (वृ.उ.भा.वा., अ. 2, ब्रा. 4, वा. 214)
4. 'निदिध्यासनं मननोपवृंहितवाक्यार्थे स्थिरीभावः।'
   (पंचपादिका, नवमवर्णक, पृष्ठ-352-53)
5. 'यत्पुनः प्रतिबोधशब्देन निर्निमित्तो बोधः प्रतिबोधो यथा सुप्तस्येत्यर्थं परिकल्पति। सकृद्विज्ञानं प्रतिबोध इत्यपरे।' (केनोपनिषद्वदभाष्यम्, 2/1/4, पृष्ठ-19-20)

